

# वैदिक व्याख्यान माला

२१ ऋषियोंके तपसे राष्ट्रका निर्माण।
२२ मानवके अन्दरकी श्रेष्ठ शक्ति ।
२३ वेदमें दर्शाये विविध प्रकारके राज्यशासन ।
२४ ऋषियोंके राज्यशासनका आदर्श ।
२५ वैदिक समयकी राज्यशासन व्यवस्था ।
२६ रक्षकोंके राक्षस ।
२७ अपना मन शिवसङ्कल्प करनेवाला हो ।
२८ मनका प्रचण्ड वेग ।
२९ वैदिक सुभाषितोंका विषयवार संग्रह ।
३० वैदिक समयकी सेनाव्यवस्था ।

सजिल्द ५) रु.



वैदिक व्याख्यान माला — ११ वाँ व्याख्यान

# ऋषियों के तप से

# राष्ट्रका निर्माण


लेखक

**श्रीपाद दामोदर सातवलेकर**

अध्यक्ष-स्वाध्याय-मण्डल, साहित्यवाचस्पति, गीतालंकार





स्वाध्याय-मंडल, पारडी ( जि. सूरत )

मूल्य छः आने

# ऋषियोंके तपसे राष्ट्रका निर्माण

## प्राचीन और अर्वाचीन दृष्टिकोण

बहुत ही शताब्दियोंसे बहुत लोगोंकी ऐसी कल्पना है कि ऋषिलोग पर्णकुटीमें रहते थे, कन्दमूल खाते थे, वृक्षोंकी छालें पहनते थे, हिरनकी छाल ओढते थे, दाढी और जटा बढाते थे क्योंकि इनके पास हजामत करनेके लिये उस्तरे नहीं थे, वे गौवें और बकरियां पालते थे, इस तरह अर्धवन्य स्थितिमें ये ऋषि रहते थे। इस अर्धवन्य अवस्थामें वे ऋषि विश्वकी ओर देखते थे, और उस विश्वमें अग्नि, वायु, सूर्य, पर्जन्य आदिको देखकर और इनकी अद्भुत शक्तियां देखकर जो उनको काव्यस्फूर्ति हुई वही वैदिक सूक्तोंके रूपसे प्रसिद्ध है। इससे अधिक अर्थात् गडरियोंके गीतोंकी अपेक्षा वैदिक सूक्तोंमें कुछ भी विशेषता नहीं है। इसी कारण वैदिक सूक्तोंमें असाधारण विशेष ज्ञान होनेकी संभावना ही नहीं है। अर्थात् 'वैदिक सभ्यता' करके यदि कुछ सभ्यता होगी, तो वह अर्धवन्य सभ्यता ही होगी, इससे उसमें कुछ भी विशेषता होनेकी संभावना ही नहीं है।

ऐसा विचार बहुत समयसे प्रचलित था। पर अब वेदके सूक्तोंका बहुत संशोधन हुआ है और इस संशोधनसे इस बातका पता लगा है कि, यह पूर्वोक्त विचार ठीक नहीं है। वैदिक ऋषियोंके सूक्तोंकी ओर हमें नयी दृष्टिसे देखना चाहिये, क्योंकि उन सूक्तोंमें हमें ऐसा ज्ञान मिलता है कि जो अर्धवन्य स्थितिके मानवोंमें होना असंभव है तथा वह ज्ञान उच्च समाजकी अवस्थामें ही होना संभव है।

वसिष्ठ ऋषि कहते हैं कि—

मा अहं मृण्मयं गृहं गमम्। ऋग्वेद ७।८९।१

'मैं मिट्टीके घरमें जाकर नहीं रहूंगा।' जो मिट्टीके घरमें रहना नहीं चाहता, वह पत्तोंसे बनी कुटियामें किस तरह रहेगा? वसिष्ठके इस वचनसे स्पष्ट यह प्रतीत होता है कि, वह न पर्णकुटियामें और नहीं मिट्टीके कच्चे घरमें रहना चाहता था, परंतु वह पक्के मकानोंमें ही रहना चाहता था—

बृहन्तं मानं सहस्रद्वारं गृहं जगम। ऋ० ७।८८।५

'बडे प्रशस्त हजार द्वारोंवाले घरमें जाकर हम रहेंगे।' ऐसा वसिष्ठ बोलता है। 'ध्रुवं छर्दिः यशः यंसतः' (ऋ० ७।७४।५) स्थायी रहनेवाला यशस्वी घर हमें रहनेके लिये चाहिये। इसका कारण यही है कि वसिष्ठ ऋषिके आश्रममें हजारों ब्रह्मचारी पढते थे, वे झोपडीयोंमें किस तरह रह सकते हैं, और कच्चे मकानोंमें इतने छात्रोंकी स्थिति कैसी हो सकती है? झोपडियां और कच्चे मकानोंकी दुरुस्ती करते करते नाकमें दम आना संभव है। इसलिये ऋषि पक्के स्थायी मकान (ध्रुवं छर्दिः) ही रहनेके लिये चाहते थे। (सहस्रद्वारं गृहं) हजार द्वार जिस घरमें हो, ऐसा पक्का घर उनको चाहिये था। हजार द्वार जिसको होंगे वह घर २००।३०० कमरोंवाला तो अवश्य ही होगा और उसमें सहस्रों छात्र निःसंदेह रह सकेंगे।

(१) नृणां मा निषदाम। ऋ० ७।१।११
(२) शूने मा निषदाम। ,, ,,
(३) प्रजावतीषु दुर्यासु निषदाम। ,, ,,

'(१) दूसरोंके घरोंमें हम नहीं रहेंगे, (२) पुत्रहीन शून्य घरमें नहीं रहेंगे, और (३) पुत्र पौत्र जिस घरमें हैं ऐसे बडे घरमें रहेंगे।' यह वसिष्ठका कहना है। ऐसे बडे पक्के घरमें रहेंगे। यह वसिष्ठके वचन सिद्ध कर रहे हैं कि ऋषियोंके घर पक्के होते थे। वास्तुशास्त्रमें भी कहा है कि 'क्षत्रिय घर' की अपेक्षा 'ब्राह्मण घर' बहुत ही बडा होता है। उपनिषदमें भी 'महाशालाः श्रोत्रियाः' ऐसा वर्णन विद्वान् ब्राह्मणोंका किया है। अर्थात् ये विद्वान् ब्राह्मण 'महाशालाः' अर्थात् बडे विशाल घरवाले होते थे।

इससे सिद्ध होता है कि, ये ऋषि लोग पत्तोंकी झोपडियोंमें नहीं रहते थे। प्रत्युत पक्के मकानोंमें रहते थे और इनके मकानोंको बहुत द्वार होते थे। इसी तरह ऋषियोंके संबंधमें फैली हुई अन्यान्य बातें भी असत्य ही समझने योग्य हैं। इस समय सब संशोधक यह मानने लगे हैं कि, वैदिक सभ्यता एक उच्च सभ्यता थी और उसको अर्धवन्य कहना अयोग्य है।

## वेदके आधारसे वेदका आलोचन

ऋषियोंके जीवनव्यवहारके विषयमें बोलना अथवा जानना हो, तो वेदमंत्रोंका ही उसको आधार लेना योग्य है। वेदोंका विचार करनेके लिये भी वेदके अन्तर्गत प्रमाण ही स्वीकारना योग्य है। यदि हम केवल आधुनिक पुराणादि ग्रंथ ही विचारमें लेंगे और उनकी सहायतासे वेदका अर्थ जाननेका यत्न करेंगे, तो हमें वेदके ठीक ठीक अर्थका पता नहीं लगेगा, ऐसा ही नहीं, परंतु हमारा अर्थ अत्यंत विपरीत और वेदविरुद्ध भाव बतानेवाला भी बन जायगा! इसलिये यत्न करके हमें वेदके अन्तर्गत प्रमाणोंसे ही वेदका अर्थ जाननेका यत्न करना चाहिये। इससे हमें वह दृष्टि मिलेगी कि, जो वेदका सत्य अर्थ जाननेके लिये अत्यावश्यक है। पूर्वग्रह छोडकर इस रीतिसे ही हमें वेदका अन्वेषण करनेका यत्न करना आवश्यक है।

## पुराणोंके प्रमाणोंसे हानिकी संभावना

यदि हम वेदका अर्थ करनेके लिये अथवा वैदिक जीवनकी खोज करनेके लिये वेदका आधार न लेकर पुराणोंका आधार ही लेंगे तो हमें विपरीत ही भाव प्रतीत होगा। पुराण लेखकोंने ऋषियोंका वर्णन करनेके समय ऐसी अत्युक्तियां की हैं कि, उसकी कोई मर्यादा रही नहीं है। देखिये, पुराण लेखक लिखते हैं कि, ऋषि तप करनेके लिये बैठे थे और उनपर दीमकके घर बने थे, वे पर्णकुटीमें बैठे थे, वे कंदमूल खाकर ही रहे थे, कई तो केवल जल पीकर अथवा कई तो केवल वायुभक्षण करके ही रहे थे, कई तो सहस्रों वर्षोंतक एक ही पांवपर खडे रहकर तप करते थे, कई उलटे टंगे हुए धूम्रपान करते थे, ऐसे विचित्र वर्णन हम ऋषियोंके जीवनके विषयमें देखते हैं। पर ये सबके सब नितान्त असत्य हैं, इनमें एक भी सत्य नहीं है। ऐसे वर्णन कोई भी विचारवान् पुरुष सत्य नहीं मान सकता।

इस कारण हम कहते हैं कि वेदके मंत्र, ब्राह्मण आरण्यक और उपनिषदोंके वचन ही, ऋषियोंके जीवन किस तरह होते थे, इसके विषयमें शुद्ध और सत्य ज्ञान प्राप्त करना हो, तो प्रमाण मानने योग्य हैं।

## बुद्धपूर्व और बुद्धोत्तर कालखण्ड

इसी तरह हमें कालके दो विभाग हैं ऐसा भी मानना आवश्यक है। एक बुद्धपूर्वका काल विभाग है और दूसरा बुद्धोत्तरका कालविभाग है। बुद्धपूर्वका जो काल विभाग है उसको हम वैदिक काल विभाग करके कह सकते हैं और बुद्धोत्तरका जो कालविभाग है, उसको अवैदिक मतमतान्तरकी मिलावट हुई है ऐसा कालविभाग कह सकते हैं। बुद्धोत्तर कालविभागमें बुद्धादि अवैदिक मतमतान्तरोंका बहुत प्रचार हुआ है। ये कालविभाग हम जान लेंगे, तो ही हमें ठीक ठीक वेदविभागका ज्ञान हो सकेगा। यह विषय समझानेके लिये हम यहाँ एक दो उदाहरण बताते हैं—

## ऋषि आश्रम और देवमंदिर

इस मानवी शरीरको वैदिक मंत्रोंमें 'ऋषियोंका आश्रम' तथा 'देवमंदिर' करके वर्णन किया है। इस शरीरका ऐसा सुंदर रमणीय और अत्यंत पवित्र वर्णन वेदमंत्रोंने किया है। देखिये—

> सप्त ऋषयः प्रतिहिताः शरीरे
> सप्त रक्षन्ति सदमप्रमादम्।
> सप्तापः स्वपतो लोकमीयुः
> तत्र जाग्रतो अस्वप्नजौ सत्रसदौ च देवौ॥
>
> वा० यजु० ३४।५५

'(१) प्रत्येक शरीरमें सात ऋषि तप करनेके लिये बैठे हैं, (२) ये सात ऋषि प्रमाद न करते हुए इस शरीरका संरक्षण करते हैं, (३) इस आश्रममें बहनेवाली ये सात नदियां, (जागनेकी अवस्थामें बाहरकी ओर बहती हैं, पर निद्रा आनेपर वे ही सात नदियां) सोनेवालेके अन्दरके स्थानमें-अन्तःकरणमें वापस उलटी बहने लगती हैं, (४) यहाँ कभी नींद न लेनेवाले दो देव (प्राण और अपान) जागते रहते हैं और इस यज्ञस्थानका दिनरात संरक्षण करते रहते हैं।'

यह मानवी शरीरका वर्णन है। इस वर्णनमें इस मानवी शरीरको (१) यह सप्तऋषियोंका पवित्र आश्रम है,

( २ ) ये सात ऋषि इस आश्रमके संरक्षक हैं, ( ३ ) यह शरीर सप्त नदियोंका पवित्र प्रदेश है और ( ४ ) यह दो देवोंद्वारा जिसका रक्षण हो रहा है ऐसा यह पवित्र यज्ञ-स्थान हैं, यह शरीरका वर्णन कितना रमणीय है, कितना पवित्र है और कितना रोचक है !

ये सात ऋषि दो आंख, दो कान, दो नासिका छिद्र और एक जिह्वा ये सात इंद्रियां हैं। ये बाहरका ज्ञान अन्दर लाते हैं इसलिये ज्ञान देनेवाले ये ऋषि हैं। स्वभावत: ये ज्ञान लाते हैं, परंतु इनको परिशुद्ध रखना चाहिये। यह जिम्मेवारी मनुष्यपर आती है।

यह शरीर ही सप्त नदियोंका पवित्र प्रदेश है। ये ही पूर्वोक्त सात नदियां हैं। ये प्रवाह जागते समय बाहरकी ओर बहते रहते हैं, जहां तक विश्वका अन्त है वहाँ तक ये प्रवाह इन सातों इंद्रियोंसे विश्वभरमें बहते रहते हैं, नाना प्रकारसे ये विश्वभरमें खेलते हैं। परंतु जिस समय निद्रा आने लगती है उस समय ये ही इंद्रिय प्रवाह उलटे फिरते हैं, वापस घूमते हैं, अन्तर्मुख होते हैं और अन्दर अपने आत्मामें लीन होते हैं। ऐसे लीन होनेसे ही नींद आगयी ऐसा कहा जाता है। गाढ निद्रा आनेका अर्थ ही यह है कि सब इंद्रियोंकी वृत्तियां पूर्णतया अन्तर्मुख होकर आत्मामें विलीन होगयी। इस स्थितिका नाम ‘ स्वपिति ’ है ( स्वं अपि इतः ) अपने आत्मस्वरूपको यह सब इंद्रिय प्रवाह प्राप्त हो चुके हैं। ऐसा इस पदका अर्थ यौगिक पद्धति जाननेवाले करते हैं और इस अर्थसे सब इंद्रियप्रवाह आत्मामें विलीन हुए ऐसा बताते हैं।

अस्तु इस रीतिसे इस शरीरका ( १ ) सप्तऋषियोंका पवित्र आश्रम, ( २ ) सप्त नदियोंका पवित्र प्रदेश और ( ३ ) आश्रम रक्षक दो देवोंका स्थान ऐसा वर्णन वेद-मंत्र कर रहे हैं।

परंतु बुद्धोत्तर कालमें इसी पवित्र शरीरको ‘ पीप-विष्ठा-मूत्रका गोला ’ ऐसा माननेवालोंका संप्रदाय बढ गया है। पवित्र आश्रम तथा पवित्र मंदिरको ही इन बुद्धोत्तर मतमतान्तरवालोंने ‘ विष्ठा मूत्रका कूप ’ बनाया। कितना हीन, तुछ और घृणित यह वर्णन है इसका विचार सब विचारवान लोग करें। इस विचार परिवर्तनके कारण मनुष्योंके आचारमें भी ऐसा ही हीन परिवर्तन हुआ है।

*

‘ देह मलिन है, देह हीन है, देह पिंजरा है, देह कैद-खाना है ’ आदि विचार बुद्धोत्तर कालके ही हैं। इसी देहके संबंधमें अथर्ववेद कैसा उत्तम वर्णन कर रहा है देखिये—

## अभेद्य अपराजित देवनगरी अयोध्या

अथर्व वेदमें इसी शरीरका वर्णन कैसा सुन्दर किया है अब देखिये—

१ यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्।
तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः॥२९॥
२ न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते॥३०॥
३ अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या।
तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः॥३१॥
४ तस्मिन् हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते।
तस्मिन् यद् यक्षमात्मन्वत् तद्वै ब्रह्मविदो विदुः॥३२
५ प्रभ्राजमानां हरिणीं यशसा संपरीवृताम्।
पुरं हिरण्ययीं ब्रह्मा विवेशाऽपराजिताम्॥३३॥
अथर्व. १० । २

( १ ) जो साधक ( अमृतेन आवृतां ) अमृतसे आवृत ( तां ब्रह्मणः पुरं वेद ) उस ब्रह्मकी नगरीको जानता है उसको स्वयं ब्रह्म और ( ब्राह्माः ) ब्रह्मसे उत्पन्न हुई सब अन्य देवताएं चक्षुः प्राण और संतान देती हैं। अर्थात् उसको ब्रह्म और अन्य सब देवताओंकी कृपासे पूर्ण आयुतक सब इंद्रियोंके समेत शरीर उत्तम स्थितिमें रहता है, प्राणका बल प्राप्त होकर वह दीर्घायु प्राप्त करता है और उसको सुप्रजा प्राप्त होती है। ब्रह्मकी कृपा होनेसे दीर्घायु, बलवान शरीर और सुप्रजा होती है। यह शरीर ब्रह्मपुरी है।

( २ ) ( यस्याः पुरुषः उच्यते ) जिस पुरिमें रहनेके कारण इस आत्माको ‘ पुरुष ’ कहा जाता है उस ( ब्रह्मणः पुरं वेद ) ब्रह्मपुरीको जो जानता है, उसको ( चक्षुः ) नेत्र आदि सब इंद्रियां और प्राण ( जरसः पुरा ) वृद्ध अवस्थाके पूर्व ( न जहाति ) छोडते नहीं अर्थात् उसको दीर्घ आयुष्य प्राप्त होती है, सबल इंद्रियां मिलती हैं और वह सदा आनन्द प्रसन्न रहता है।

( ३ ) यह ( देवानां अयोध्या पूः ) देवोंकी अयोध्या नगरी है। इस नगरीके कीलेकी दिवारपर ( अष्टा चक्रा ) आठ चक्र-उल्हाट यंत्र लगाये हैं, ये चक्र शत्रुका नाश करते हैं और इस कीलेकी दीवारमें नौ द्वार हैं। उसमें ( हिरण्ययः

कोशः ) सुवर्णमय कोश है वह ( ज्योतिषावृतः स्वर्गः ) तेजसे घिरा हुआ स्वर्ग ही है । पृष्ठवंशमें मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूर, सूर्य, अनाहत, विशुद्धि, आज्ञा और सहस्रार ये आठ चक्र हैं, इनमें शरीरके रोगादि शत्रुओंको दूर करनेकी शक्ति है । इसी तरह इसमें दो आंख, दो नाक, दो कान, एक मुख, एक मूत्रद्वार और एक गुदद्वार ये नौ द्वार हैं । इनमेंसे अन्दर तथा बाहर जाने आनेका प्रबंध होता है इससे इसका सामर्थ्य बढता है । इसमें हृदयमें तेजस्वी स्वर्ग हैं । अर्थात् यह देवोंकी नगरी है और यहां स्वर्ग भी है । यहां आंखोंमें सूर्य, कानोंमें दिशाएँ, नासिकामें प्राण तथा अश्विनौ देव, जिह्वामें जल, मुखमें अग्नि, उदरमें पाचक अग्नि, नाभिमें मृत्यु, पांवोंके स्थानमें पृथिवी, बाहुओंमें इन्द्र, हृदयस्थ रुधिराशयमें समुद्र, धमनियोंमें नदियाँ, पृष्ठवंशमें पर्वत, बालोंमें औषधि वनस्पतियां इस तरह सब देवताएँ इस शरीरके नाना अवयवोंमें रहती हैं । इस तरह यह शरीर देवनगरी है ।

( ४ ) इस ( त्रि-अरे ) तीन आरे जिसमें लगे हैं और ( त्रि-प्रतिष्ठिते ) तीन आधारोंपर जो आश्रित है ऐसे इस सुवर्णके कोशमें ( आत्मन्वत् यक्षं ) जो आत्मरूप यक्ष रहता है उसको ब्रह्मवेत्ता ही जानते हैं ।

( ५ ) इस ( प्रभ्राजमानां ) प्रकाशमान ( हरिणीं ) मनोहारिणी ( यशसा संपरीवृतां ) यशसे घिरी हुई ऐसी जो ( अपराजितां ) अपराजित सुवर्णकी नगरी है इसमें ( ब्रह्मा विवेश ) ब्रह्मा प्रविष्ट होता है ।

इस तरह यह शरीरका वर्णन वेदमें है । यह कितना सुंदर है । यह वेदका ज्ञान है । इसी शरीरका वर्णन बुद्धोत्तर कालमें ' पीप-विष्ठा-मूत्रका गोला ' ऐसा होने लगा । कितना घोर विपर्यास है देखिये ! !

अध्यात्मज्ञान देनेके लिये ये मंत्र हैं । परंतु यह वर्णन कीलेके वर्णन करनेके समान किया है । अर्थात् अध्यात्मज्ञानकी बुनियाद पर हमारा वैदिक राज्यशासन है । अध्यात्मज्ञानकी बुनियाद पर नगररचना शास्त्र है । वेदमें नगरका यह वर्णन देखकर ऋषिलोग अपने नगरोंकी रचना करते थे । इन मंत्रोंसे अभेद्य अपराजित सुन्दर नगरीकी रचना किस तरह करनी योग्य है इसका भी ज्ञान मिलता है । यह अध्यात्मज्ञान मनुष्योंको नगरका त्याग करनेका उपदेश नहीं देता, प्रत्युत नगरोंको सुरक्षित करके उसमें रहो और उनमें ही उत्तम स्वर्गधाम निर्माण करो यह उपदेश यहां है ।

शरीरको ' पीप-विष्ठा-मूत्रका गोला ' माननेसे शरीर त्याग करनेकी बुद्धि मनमें उत्पन्न होती है । परंतु शरीरको देवोंकी अपराजित ब्रह्मपुरी माननेसे यहां इस शरीरमें अतिदीर्घ जीवन प्राप्त करके सुखसे रहनेकी बुद्धि होती है । यही इस वैदिक ज्ञानका महत्त्व है, जो बताता है कि यहां जीतेजी किस तरह स्वर्गधाम निर्माण किया जा सकता है । इस शरीरको या इस जगत्‌को त्यागना नहीं है, परंतु इसीमें रहकर स्वर्गका आनंद प्राप्त करना है ।

ये विचार बुद्धपूर्व कालमें थे । परंतु बुद्धोत्तर कालमें इस विश्वको लोग असार, दुःखपूर्ण, त्याज्य, हेय, निंद्य, कष्टदायी मानने लगे और जगत्‌का त्याग करने लगे । उपनिषद और गीताके टीकाकारोंने भी यही जगद्दुःखवादका भाव उपनिषदों और गीतापर लदाया और सब साधुसंतोंने इसी जगद्दुःखवादका प्रचार किया है । इसलिये यही अवैदिक भाव भारतीयोंके मनोंपर जम गया है, इसलिये भारतीयोंकी दृष्टि यहां इस जगत्‌में स्वर्ग निर्माण करनेकी ओर रही नहीं है । प्रत्युत इसके विपरीत जगत्‌का त्याग करनेकी ओर चली गयी है ।

## अभ्युदयकी ओर पराङ्मुखता

शरीरका वर्णन ' पीप-विष्ठा-मूत्रका गढा ' करनेसे शरीरके विषयमें घृणा उत्पन्न हो गयी, तथा शरीरको पिंजरा, कारागृह कहनेसे भी शरीरको त्यागनेकी बुद्धि उत्पन्न हुई । इसी तरह जगत्‌को दुःखस्वरूप, दुःखमय और असार कहने तथा माननेसे जगत्‌के अन्दर अभ्युदय प्राप्त करनेके प्रयत्नोंसे विमुखता उत्पन्न हुई । ऐसा होना स्वाभाविक ही है ।

कोई प्रवासी एक गांवमें आता है और वहां रहना चाहता है । इतनेमें उसको किसीने कहा कि यहां रहनेसे कालरा होगा, क्योंकि यहां कालरा है, तो इस बातको सुनते ही वह प्रवासी उस ग्रामको उसी समय छोडनेके लिये प्रवृत्त होगा ।

इसी तरह यह जगत् दुःखमय और असार है, ऐसा जिसने माना है और यह शरीर विष्ठामूत्रका गोला है, ऐसा जिसने माना है, वह शीघ्रातिशीघ्र इस जगत्‌को और इस शरीरको त्यागनेका ही यत्न करेगा । इसी कारण इस जगत्‌को असार माननेवाले इस जगत्‌में अभ्युदयका साधन करनेके अनुष्ठानसे पराङ्मुख हुए हैं, इसमें कोई आश्चर्यकी

बात नहीं है। वैदिक कालके ऋषि इस शरीरको ऋषियोंका पवित्र आश्रम, देवोंका रम्य मंदिर, सप्त नदियोंका पवित्र क्षेत्र, तथा ब्रह्मकी अपराजित नगरी मानते थे इसलिये वे यहांका अभ्युदय सिद्ध करने तथा दीर्घजीवन प्राप्त करके यहां स्वर्गधाम स्थापन करनेके प्रयत्नमें सदा तत्परताके साथ रहते थे।

भारतीय लोगोंमें यह जगद्दुःखवाद तथा शरीर घृणा-वाद जबसे प्रचलित हुआ है, तबसे इन भारतीयोंका लक्ष्य अपने राष्ट्रका अभ्युदय करनेके कार्योंसे परङ्मुख ही हुआ दीखता है। यह संसार छोडकर जंगलमें जाना, वहां कंद-मूल खाकर रहना इस तरह इस जगत्को छोडनेकी रुची इनमें बढ गयी। यहां कोई आ जाय और वह कुछ भी करे, कोई राज्य करे, परकीयोंका ही राज्य क्यों न हो, इस बातकी इनको पर्वा रही नहीं। हमने यह राज्यशासन आदि दुःखमय झंझट छोडना ही है, हमें यह चाहिये ही नहीं। इसलिये यहां कोई आजाय और किसीका राज्य यहां हो। इस दुःखमय संसारपर म्लेच्छ राज्य करे या दूसरा कोई करे। हमने तो यह सब त्यागना ही है। ऐसे विचार सैंकडों प्रचारकोंने जिस देशमें फैलाये हों, वह देश सैंकडों वर्षोंतक पराधीन रहा तो उसमें आश्चर्य ही क्या है। यहां बाहरके लोग आ जांय, यहां भोग भोगें और भारतीय लोग संसारको असार कहकर परम दुःख भोगते रहें। ऐसा समय अनेक शताब्दियोंसे यहां रहा है।

जैसे विचार मनमें रहते हैं वैसा आचार मनुष्य करता है और मनुष्य वैसा बनता है। भारतीयोंकी बुद्धि इस जगद्-दुःखवादसे मारी गयी है। इस कारण वे अभ्युदय धर्मके परङ्मुख हुए हैं। और ऐसा होना यह स्वाभाविक ही है।

## शत्रु राज्यमें फैलानेके विचार

यह जगत् दुःखमय है, यह संसार असार है, यह शरीर विष्ठाका गोला है, ये विचार शत्रुको अभ्युदयसे पराङ्मुख करनेके लिये शत्रुराष्ट्रमें फैलानेके लिये हैं। धृतराष्ट्रने पांड-वोंमें ये विचार फैलानेके लिये अपने दूत संजयको पांडवोंके पास युद्धके पूर्व भेजा था। इस संजयने पांडवोंके पास जाकर येही कुविचार उनको कहे। अर्जुनके मनमें ये विचार बैठ गये थे, इसी कारण वह ऐन युद्धके समय युद्धसे परा-ङ्मुख हुआ। इस तरह संजयका उपदेश फलीभूत हुआ। यदि भगवान् श्रीकृष्ण समयपर अर्जुनको सत्यधर्मका उप-देश न करते, तो पांडवोंका पराभव हो जाता।

महाभारतके लेखक श्री व्यास महर्षिने बताया है कि जगद्दुःखवादका उपदेश शत्रुराष्ट्रमें करके उनको अभ्युदयके मार्गसे निवृत्त करना योग्य है। इसका उपदेश अपने राष्ट्रमें करना नहीं चाहिये।

परंतु अपने दुर्दैवसे अपने भारतमें ही इस जगद्दुःखवा-दका उपदेश बुद्धोत्तर कालमें अत्यधिक हुआ है। और इस समय भी यही लहर चल रही है। जबतक यह निराशावादी विचारोंका प्रचार यहां होता रहेगा, तबतक भारत देशके उठनेकी आशा नहीं की जा सकती।

ऋषिकालमें वेदका तत्त्वज्ञान प्रचलित था। और वेदने इस देहको ऋषि आश्रम बताया था। इस शरीरको ब्रह्म-नगरी बताया था। वही वेदधर्म ऋषिलोग मानते थे। और यहां अभ्युदयका धर्म आचरणमें वे लाते थे। यहां स्वर्गधाम स्थापन करना उनका उद्दिष्ट था इसलिये उनका वैयक्तिक तथा राष्ट्रीय उत्कर्ष होता था।

## विश्व ईश्वरका रूप है

वेद, उपनिषद् और गीतामें तथा वैदिक प्रणालीके सब ग्रंथोंमें कहा है कि यह 'विश्वरूप' ईश्वरका ही रूप है। विष्णुसहस्रनाममें प्रारम्भमें ही 'विश्वं विष्णुः' कहा है अर्थात् यह विश्व ही विष्णु है, यह संपूर्ण विश्व ही परमेश्वरका दृश्य रूप है।

प्रत्येक अणुरेणुमें परमेश्वर भरपूर भरा है, वह सर्वव्या-पक है। यह तो सब जानते ही हैं। इसका अर्थ यह है कि विश्वमें जो पदार्थ हैं, वे सब बोतलें हैं और उनमें परमेश्वर भरा है। कोई बोतल लीजिये उसमें 'ईश्वर' ही आपके पास आ जायगा। जिस तरह दूधकी बोतलें लायीं तो 'दूध लाया' ऐसा बोलते हैं, शहदकी बोतलें लायीं तो शहद लाया ऐसा कहते हैं, और तेलकी बोतलें लायीं तो तेल लाया ऐसा कहा जाता है, ठीक इसी तरह जो वस्तु आप पकडेंगे उसमें पूर्णतया भरा हुआ परमेश्वर आपके पास आ जायगा। 'विश्वं विष्णुः' का अर्थ यह है-

सर्वं खलु इदं ब्रह्म। छां० उ०

'यह सब दृश्यमान विश्व ब्रह्म ही है।' तथा वेदका मंत्र भी यही भाव बोलता है-

पुरुष एवेदं सर्वं यद् भूतं यच्च भव्यम्।
ऋ० १०।९०।२; वा० य० ३०।२

'जो भूत वर्तमान और भविष्यमें विश्व है वह सब पुरुष अर्थात् ईश्वर ही है।' गीतामें भी-

वासुदेवः सर्वम्। गी० ७।१९

'वासुदेव ही यह सब है।' इन सब वचनोंका तात्पर्य यही है कि संपूर्ण विश्व ईश्वररूप है, ईश्वरमय है अर्थात् ईश्वरका ही रूप है। अर्थात् यह दुःखमय नहीं प्रत्युत संसेव्य है।

यदि यह विश्व प्रभुका रूप है, तब तो इसका त्याग नहीं करना चाहिये, परंतु इसकी सेवा करनी चाहिये। ऋषि लोगोंका धर्म 'विश्वसेवा' था, 'विश्वत्याग' नहीं। यही विश्वसेवा भारतमें नहीं हो रही है, इसलिये भारतकी इस समय अवनति दीखती है। जब यहांके लोग जनताकी सेवा करने लगेंगे, उसी समयसे भारतका उत्थान शुरु होगा। परमेश्वरका रूप विश्व है इसीलिये वह असार, दुःखमय, हीन, त्याज्य नहीं है, प्रत्युत वही सारमय, सुखदायी और संसेव्य है। अतः विश्वसेवा करना ही मानवका धर्म है।

सबने स्वकर्मसे इस विश्वरूप प्रभुकी सेवा करनी चाहिये। ज्ञानी मनुष्योंने ज्ञानदान द्वारा, शूर पुरुषोंने संरक्षण करने द्वारा, वैश्योंने व्यापार कृषि और पशुपालन आदि कर्म करनेसे, शूद्रोंने नाना प्रकारके कला कौशल्योंकी रचना करके तथा वन्य लोगोंने वनोंकी सुरक्षा करने द्वारा विश्वकी सेवा करनी चाहिये। सेवा करनेके मार्ग सहस्रों हैं, वे सब खाली पडे हैं। भारतराष्ट्रकी सेवा करनेवाले बहुत ही थोडे हैं, ऐसे राष्ट्रीय स्वयंसेवक सहस्रों और लाखों यहां होने चाहिये। वास्तवमें यही मानव धर्म है।

बुद्धपूर्व कालमें ऋषियोंके विचारमें यही भाव था। उस समय कोई ऋषि जगत् छोडनेका विचार करता ही नहीं था, विश्वरूपकी सेवा सब ऋषि करते थे। देखिये भूमिकी सेवा करनेसे धान्य मिलता है, वृक्षोंकी सेवा करनेसे मधुर फल मिलते हैं, गौवोंकी सेवा करनेसे दूध मिलता है, इस तरह सर्वत्र विश्वसेवासे लाभ ही होता है।

राष्ट्रसेवा करनेसे राष्ट्रका उद्धार होता है। अर्जुन राष्ट्र-सेवा करनेके लिये अपनी आयुकी ७० वे वर्ष युद्ध भूमिपर खडा था। उसके मनमें शत्रुका किया हुआ हीन उपदेश खडा रहा और उसने उस शत्रुके दोषमय उपदेशके अनुसार युद्धसे निवृत्त होनेका कुविचार किया। भगवान् श्रीकृष्णने गीतोपदेश किया और उसको राष्ट्रसेवा करनेके शुभ मार्ग-पर लाया। उसने युद्ध किया, जय प्राप्त किया, ३० वर्ष राज्य किया और पश्चात् वे तपस्या करनेके लिये गये। इस समय अर्जुनकी आयु सौ वर्षकी बनी थी। इस आयुतक वह राष्ट्रपुरुषकी सेवा ही करता रहा।

यह ऋषियोंकी विचारधारा है। ऋषि लोग अपने जीवन-भर राष्ट्रसेवा ही करते थे। पुराणोंके वर्णनोंसे ऋषि-जीवनका ठीक ठीक पता नहीं लग सकता। इसके लिये वेद; उपनिषदही देखने चाहिये। ऋषियोंका जीवन ऐसा था, ८ वर्षका बालपन, २४ वर्षोंका ब्रह्मचर्य, ३६ वर्षोंका गृहस्थाश्रम और ४८ वर्षोंका वानप्रस्थ आश्रम, इस वान-प्रस्थमें ब्रह्मचारियोंको ज्ञानदान देनेका कार्य करना होता था। जो विद्या २४ वर्षोंमें ब्रह्मचर्याश्रममें ली, वह कर्जा है वह सूदके समेत ४८ वर्षोंमें देना है। वह कर्जा वापस करना है। इस तरह ८+२४+३६+४८ मिलकर ११६ वर्षोंकी आयु होती है। यहां तक राष्ट्र सेवा ही वे करते रहते थे। कोई भी विश्वसेवाका त्याग करता नहीं था। इसीलिये सब राष्ट्र अभ्युदयको प्राप्त होकर आनंदसे रहता था।

## ऋषियोंके प्रयत्नोंसे राष्ट्रकी निर्मिति

ऋषिजनोंने जगत्‌के प्रारंभमें जो प्रयत्न किये उन प्रयत्नों-से राष्ट्रकी निर्मिति हुई है ऐसा एक मंत्र बोल रहा है, वह मंत्र यहां देखिये—

भद्रं इच्छन्त ऋषयः स्वर्विदः
तपो दीक्षां उपसेदुः अग्रे।
ततो राष्ट्रं बलं ओजश्च जातं
तदस्मै देवा उपसंनमन्तु॥ अथर्व० १९।४१।१

"आत्मज्ञानी ऋषियोंने जगत्‌का कल्याण करनेकी इच्छासे सृष्टिके प्रारंभमें जो दीक्षा लेकर तप किया, उससे राष्ट्र निर्माण हुआ, राष्ट्रीय बल और ओज भी हुआ। इस-लिये सब विबुध इस राष्ट्रके सामने नम्र होकर इसकी सेवा करें।"

आत्मज्ञानी ऋषियोंने जगत्‌के प्रारंभमें सब जनताका कल्याण करनेकी इच्छासे जो तप किया, उससे राष्ट्रका निर्माण हुआ। राष्ट्र बननेसे संघशक्तिका बल उत्पन्न हुआ। यह बल राष्ट्र बननेके पहिले नहीं था। यह संघ शक्तिका बल होनेके

पश्चात् ओज अर्थात् प्रभावी सामर्थ्य निर्माण हुआ। राष्ट्र, राष्ट्रीयशक्ति और शत्रुको दूर करनेका सामर्थ्य निर्माण हुए। ऋषियोंके तपसे यह सब हुआ।

ऋषियोंके मनमें जनताका कल्याण करनेकी इच्छा थी, इसलिये उन्होंने दक्षतासे जो संघटनाके प्रयत्न किये, उनसे राष्ट्रकी उत्पत्ति हुई है। ( भद्रं इच्छन्त ऋषयः ) जनताके कल्याण करनेकी इच्छा करनेवाले ऋषि थे। जनताका त्याग करके जंगलमें जाकर जनताके अभ्युदयकी पर्वा न करनेवाले ऋषि नहीं थे। जनताका अभ्युदय होना चाहिये, हम प्रयत्न करके उनका अभ्युदय करायेंगे, ऐसी इच्छा धारण करनेवाले ये ऋषि थे। बुद्ध पूर्वकालमें ये ऋषि थे। यदि ये बुद्धोत्तर कालके होते, तो जनताका विचार न करते, जनताको भ्रम मानते और स्वयं जंगलमें जाकर वहां कंदमूल खाकर रहते, और राष्ट्रनिर्माणका प्रयत्न नहीं करते। बुद्धोत्तर कालमें राष्ट्रनिर्माणका प्रयत्न हो नहीं हुआ, राष्ट्रनिर्माणका प्रयत्न होना संभव भी नहीं था। क्योंकि यह राष्ट्र आदिकी संघटना करना दुःखदायी है, यह संसार ही दुःखदायी है। ऐसा कुविचार जो मानेंगे; वे यहांके अभ्युदयके लिये क्या कर सकते हैं ?

ऋषि लोग विश्वको ईश्वरका प्रत्यक्ष स्वरूप मानते थे, इस लिये इस विश्वरूपी प्रभुकी सेवा करनेके लिये वे अपने जीवन अर्पण करते थे और उनके इस प्रयत्नसे राष्ट्रका निर्माण होकर अभ्युदयका मार्ग खुला होता था।

ऋषि लोग राष्ट्रहितकी हलचलें करते थे, उनका स्वरूप क्या होता था, वह अब देखिये–

## अत्रिऋषिकी हलचल

असुरोंका राज्य था, वह दुष्ट राज्य था, इसलिये उस राज्यशासनको तोडने और उसके स्थानपर सुराज्य या स्वराज्य स्थापन करनेके लिये अत्रिऋषि हलचल कर रहे थे। इसका वर्णन करनेवाला मंत्र अब देखिये–

**ऋषिं नरावंहसः पाञ्चजन्यं**
**ऋबीसादत्रिं मुञ्चथो गणेन।**
**मिनन्ता दस्योरशिवस्य माया**
**अनुपूर्वं वृषणा चोदयन्ता ॥** ऋग्वेद १।११७।३

इस मंत्रमें अत्रिऋषिके हलचलका स्वरूप अच्छी तरह बताया है, वह अब मननपूर्वक देखने योग्य है–

१ **अत्रिं गणेन ऋबीसात् मुञ्चथः** – 'आत्रिऋषिको उनके अनुयायियोंके साथ कारागृहसे मुक्त किया।' अर्थात् अकेला ही अत्रिऋषि असुरराज्यके विरुद्ध हलचल करता था ऐसा नहीं था, परन्तु उसके साथ कई ऋषि तथा ऋषिकुमार भी थे, जो इस हलचलमें शामिल हुए थे। अर्थात् अत्रिके साथ बहुत ऋषि इस कारागृहमें रखे गये थे। असुर राजा बडा क्रूर था। उसने इन सब ऋषियोंको कारावासमें बंद करके रखा था और इनको बहुत कष्ट देनेका प्रयत्न भी वह असुरराजा करता था। जनताके पक्षवालोंने इन ऋषियोंको कारागृह तोड कर मुक्त किया था। अर्थात् जनताका संघटित बल इतना अधिक बढ गया था, जिससे वे असुरोंके जेलखानेको तोडकर अपने हित करनेवाले नेताको मुक्त करनेमें समर्थ हो गये थे। इस तरह अनेक ऋषि जनताके उद्धारकी हलचल कर रहे थे और उसके लिये वे कारागृहके कष्ट भोगते भी थे।

२ **पाञ्चजन्यं अत्रिं अंहसः ऋबीसात् मुञ्चथः**– अत्रिऋषि पञ्चजनोंका हित करनेके लिये असुर राजाके विरोधकी हलचल कर रहे थे। असुर राजाके दोषयुक्त राज्यशासनके कारण राष्ट्रमें रहनेवाले ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और निषाद इन पांचों प्रकारके लोगोंको हानि पहुंचती थी। यह हानि होती है यह अत्रि आदि ऋषियोंने देखा, उनको यह दोषयुक्त राज्यशासन पसंद नहीं आया। इस लिये ये ऋषि यह हलचल कर रहे थे।

इस राज्यमें पांचों प्रकारके लोग थे। ऋषिलोग पांचों लोगोंका हित करनेकी इच्छा करते थे। किसी एक जातीका पक्षपात करनेकी उनमें पक्षपातकी इच्छा नहीं थी। सब जनताका हित होना चाहिये यह उनकी इच्छा थी।

( **पाञ्चजन्यः ऋषिः** ) पंचजनोंका हित करनेवाला यह अत्रि ऋषि था। अपनी जातिको उठाना और अन्य जातीयोंको गिराना, यह भाव उनमें नहीं था। इसलिये अत्रि ऋषिको '**पाञ्चजन्य**' पदवी मिली थी। यह पदवी बडी बहुमान करनेवाली है। यह एक ही जातिका हित करनेवालेको नहीं मिलती। सब जातियोंका समानतया हित करनेवालेको ही यह पदवी मिलती है।

(**अंहसः ऋबीसात्**) वह कारागृह पापी लोगोंके लिये ही रहने योग्य था। क्योंकि वहां रहना बडा ही कष्टदायक था। ऋषि लोगों जैसे पुण्यात्माओंके लिये वह जेलखानेका जीवन बडा ही कष्टदायी था। पर ये ऋषि

*

उस कष्टको सहन करते थे। वहांकी हवा बहुत उष्ण थी, तथा चारों ओर तुषाग्नि रखकर उसका धूवाँ अन्दर जाय और उससे ऋषियोंको कष्ट होते रहें, ऐसा प्रबंध वहां असुर राजाकी ओरसे किया गया था। इससे कल्पना हो सकती है कि उस जेलमें ऋषियोंको किस तरहके कष्ट सहन करने पडते थे। इतने कष्ट होनेपर भी ऋषियोंने अपनी हलचल छोडी नहीं थी।

३ अशिवस्य दस्योः मायाः– जिस राजाके विरुद्ध अत्रि ऋषि हलचल करते थे, उस असुर राजाका वर्णन इन शब्दोंसे मंत्र कर रहा है। वह राजा ' अ-शिवः दस्युः ' ' अशुभ चोर ' था। वह सम्राट अशिव भी था और चोर भी था। इसका राज्यशासन जनताका अहित करनेवाला था और वह चोरके समान जनताको लूटता भी था। अतः उसके राज्यशासनसे जनताका कल्याण होनेकी संभावना ही नहीं थी। ' दस्योः मायाः ' वह चोर तो था ही, पर और अधिक कपटजाल भी रचता था और उन कपटजालोंमें प्रजाजनोंको फंसाना भी चाहता था। ऋषि लोग उन कपटजालोंको जानते थे, और कभी उन कपटजालोंमें फंसते नहीं थे। वे लोगोंको समझाते भी थे कि, ये इस दुष्ट अशुभ दस्युके कपटजाल हैं, इनमें न फंसो। पर कई लोग लोभवश होकर फंसते थे। इसका विचार करनेसे पता लग सकता है कि असुरराजाका राज्य कैसा था, प्रजा कैसी थी और ऋषि क्या करना चाहते थे।

अत्रि ऋषि इस दुष्टकपटी असुर सम्राट्के विरुद्ध हलचल करके उसका राज्य तोडना और उसके स्थानपर आर्य राज्यशासन शुरु करना चाहते थे। इस कारण ऋषियोंके विरुद्ध असुर राजा थे, इसलिये ऋषियोंको जेलोंमें डालकर उनकी हलचल बंद करना चाहते थे। परंतु इन कष्टोंको सहकर ऋषि अपनी हलचल कर ही रहे थे। ऋषि कितने कष्ट जनकल्याणके लिये उठाते थे इसकी कल्पना इससे आ सकती थी।

४ अनुपूर्व मायाः भिनन्ता चोदयन्ता—

क्रमपूर्वक असुरशासकोंके कपटजाल जनताके नेता लोग जानकर तोडते थे और कपटजालोंमें लोग न फंसे ऐसा प्रबंध करते थे। सम्राट्के दूतोंने नाना प्रकारकी कपटपूर्वक योजनाएँ करना; उनको लोगनेताओंने जानना और उनको असफल करना ऐसा क्रम चल रहा था। इतने कष्ट होनेपर जनताके नेता ऋषि दबे नहीं थे। प्रत्युत उत्साहसे अपनी हलचल चलाते ही रहते थे।

इस एक ही मंत्रमें अत्रि ऋषिकी हलचलका बडाभारी इतिहास भरा है। इस मंत्रका प्रत्येक शब्द इस हलचलका ही उत्तम वर्णन कर रहा है। इस इतिहासकी ओर देखनेसे स्पष्टरीतिसे विदित हो जाता है कि " **प्राचीन समयके ऋषि सार्वजनिक हितकी साधना करनेके लिये राष्ट्रीय हलचल करते थे, और इन हलचलोंको यशकी प्राप्तितक चलाते ही रहते थे।** "

इस अत्रि ऋषिकी हलचलसे आगे लोगोंको '**स्वराज्य**' प्राप्त हुआ था। अत्रिपुत्र रातहव्य ऋषिकी ' बहुपाय्य स्वराज्य ' की घोषणा ऋग्वेदमें है। वह घोषणा बताती है कि, अत्रि ऋषिकी हलचल यशस्वी होगयी थी। असुरोंका साम्राज्य टूट चुका था और ऋषियोंने स्वराज्य प्राप्त किया था। इस बहुपाय्य स्वराज्यकी घोषणाका यह मंत्र है—

## बहुपाय्य स्वराज्य

आ यद् वामीयचक्षसा मित्र वयं च सूरयः।
व्यचिष्ठे बहुपाय्ये यतेमहि स्वराज्ये।

ऋ० ५।६६।६

' ( वयं सूरयः ) हम विद्वान तथा ( ईय चक्षसा ) व्यापक दृष्टिके लोक तथा ( मित्र ) मित्रवत् जनताके साथ व्यवहार करनेवाले लोग मिलकर इस ( व्यचिष्ठे ) विस्तृत, ( बहुपाय्ये ) बहुतोंकी संमतिसे जिस राज्यकी पालना होती है ऐसे स्वराज्यमें जनताके अभ्युदयके लिये हम प्रयत्न ( आ यतेमहि ) करते रहेंगे। '

## स्वराज्यका संविधान

इस मंत्रमें ( सूरयः वयं व्यचिष्ठे बहुपाय्ये स्वराज्ये आ यतेमहि ) यह वचन अत्यंत स्पष्ट और सरल अर्थवाले पदोंसे स्वराज्यशासनका उत्तम वर्णन कर रहा है। ( सूरयः ) जो ज्ञानी हैं, जो विशेष ज्ञानी हैं, वे ही इस स्वराज्यमें राज्यशासनका कार्य करें; अविद्वानोंका यहां कार्य नहीं है यह ऋषियोंका मन्तव्य है।

हमारे भारतके संविधानमें केवल वीस वर्षोंकी आयु जिसकी हुई है, वह भारतीय संविधानके अनुसार संसद्का सदस्य

हो सकता है। परंतु ऋषिकालकी राष्ट्रीय संसदका सदस्य जो बडा भारी विद्वान हो वही हो सकता था। जो लोक-विख्यात वाङ्मयकृति करके सूरि करके प्रसिद्ध होता है, वही ऋषिकालकी लोकसभाका सदस्य होता था। साधारण मनुष्यका प्रवेश भी वहां नहीं होता था। आज कोई २१ वर्षोंकी आयुवाला मनुष्य बहुजनोंकी संमतियां प्राप्त करके न केवल संसदका सदस्य बन सकता है, प्रत्युत मंत्रीमंडलमें भी प्रविष्ट हो सकता है। कौनसी पद्धति अच्छी है इसका विचार सूज्ञ लोग करें।

जिस संसदमें विधान, तथा कानून बनते हैं, वहां अनपढभी पहुंचे और वे विधान और कानून बनावें, यह कितना हानिकारक है, इसका विचार जो कर सकते हैं वे करें। ऐसे निरक्षर सभासद अपनी बहुमती बनावें और जो मर्जी चाहे करें यह सचमुच भयानक अवस्था है। पर यह अवस्था आज अपने देशमें है और इसके फल हमें भोगने पड रहे हैं। यह प्रगति है वा परागति है इसका विचार लोग करें।

यह स्वराज्य '**बहुपाय्य**' है। अर्थात् इसका राज्य-शासन बहुसंमतिसे होता है। किसी एककी संमतिसे यहांका शासन होनेकी संभावना नहीं है। वेदमंत्रोंमें अनेक राज्य-शासनोंका वर्णन है और उनमें केवल '**स्वराज्यशासन**' के लिये ही यह '**बहुपाय्य**' विशेषण लगाया है। स्वराज्य-शासन सदा 'बहुपाय्य' ही रहेगा, यह स्वराज्यशासन कभी भी 'एकपाय्य' नहीं हो सकता। यह इस विशेषणका भाव है।

इस स्वराज्य शासनका दूसरा विशेषण '**व्यचिष्ठ**' है। '**व्यचिष्ठ**' का अर्थ 'विस्तृत, व्यापक, सब जनोंतक पहुंचनेवाला' ऐसा होता है। अर्थात् यह बहुपाय्य स्वराज्य 'अपने राष्ट्रमें व्यापक, राष्ट्रके सब प्रजाजनोंतक पहुंचनेवाला और जो किसी प्रजाजनको दूर नहीं रखता' ऐसा है। यही इस स्वराज्यशासनकी विशेषता है।

'**व्यचिष्ठ और बहुपाय्य**' ये दोनों विशेषण केवल '**स्वराज्यशासन**' को ही वेदमें लगाये हैं। यही स्वराज्य शासनकी विशेषता है। अन्य राज्यशासनोंमें ये गुण नहीं है और केवल स्वराज्य शासनमें ही ये विशेष गुण हैं। इसी लिये ऋषियोंने इसी 'स्वराज्यशासन' की घोषणा की थी।

इससे पूर्व एक अथर्ववेदका मंत्र दिया है जिसमें कहा है कि 'ऋषियोंने जनताका कल्याण करनेकी इच्छासे जो हलचल की उससे राष्ट्र बना, राष्ट्रीय बल बढा और शत्रु दूर करनेका सामर्थ्य भी प्रभावी हुआ।' ऋषियोंकी ये हलचलें किस प्रकारकी होती थी। यह बात इस अत्रिऋषिकी हलचलसे समझमें आसकती है। ऐसी हलचलें करनेसे ही राष्ट्र निर्माण हुआ और बल तथा ओज बढा।

## आलंकारिक कथा

यहां कई लोग शंका करेंगे कि क्या वेदमें इतिहास है? निरुक्तकार वेदके अर्थके संबंधमें जो अनेक पक्ष देते हैं उनमें '**इति ऐतिहासिकाः**' ऐसा कहकर 'ऐसा इतिहासवादियोंका मत है' ऐसा बताते हैं। कई लोग पूर्वकल्पका इतिहास है ऐसा कहते हैं और कई यौगिक अर्थ प्रत्येक पदके करके इस सब कथानकको आलंकारिक सिद्ध करते हैं। अत्रि सूर्य है, अन्धकार असुर है, अन्धकारने सूर्यको छिपाया था, वह सूर्य अन्धकारको तोडकर प्रकट हुआ और अपने प्रकाशसे प्रकाशित हुआ। इस तरहके आलंकारिक कथानक जो बोध देते हैं वह बोध ऊपर हमने दिया है। कथा सत्य है वा आलंकारिक है इसका महत्त्व नहीं है। वह कथा कौनसा बोध देती है इसका महत्त्व है। इस कारण आलंकारिक माननेसे बोधमें न्यून वा अधिक नहीं होता। यह बोध पूर्वस्थानमें बताया ही है।

## रावणराज्यके विरोधमें ऋषियोंकी हलचल

राजा दशरथने अश्वमेध यज्ञ किया। इस यज्ञके प्रसंगमें बडी भारी राष्ट्रीय परिषद् हुई। इसमें देव ऋषि और आर्य राजा संमिलित हुए थे। ऋषि निडरताके साथ शामील हुए थे, परंतु देव और आर्यराजा अपने अन्तःकरणोंमें रावणका भय रखते थे इसलिए वे डरते थे, इसलिये इनमें वह निडरता नहीं थी कि जो ऋषियोंके अन्तःकरणोंमें थी। इस राष्ट्रीय परिषद्में रावणके साम्राज्यका नाश करनेका प्रस्ताव हुआ–

ततो देवाः सगन्धर्वाः सिद्धाश्च परमर्षयः।
ताः समेत्य यथान्यायं तस्मिन् सदसि देवताः॥
अब्रुवन् लोककर्तारं ब्रह्माणं वचनं ततः।
भगवंस्त्वत्प्रसादेन रावणो नाम राक्षसः॥
सर्वान् नो बाधते वीर्यात् शासितुं तं न शक्नुमः॥

उद्वेजयति लोकांस्त्रीन् उच्छ्रितान् द्वेष्टि दुर्मतिः ॥
शक्रं त्रिदशराजानं प्रधर्षयितुमिच्छति ।
ऋषीन् यक्षान् सगन्धर्वान् ब्राह्मणानसुरांस्तथा ।
तन्महन्नो भयं तस्मात् राक्षसाद्घोरदर्शनात् ।
वधार्थं तस्य भगवन्नुपायं कर्तुमर्हसि ॥

वा० रा० बाल. १५।४-११

' उस राष्ट्रीय परिषद्में देव, गंधर्व, सिद्ध, ऋषि, महर्षि, आदि सब एकत्रित हुए थे। वहां रावण वध करनेका प्रश्न आया। उसपर वहांके उपस्थित लोगोंके भाषण हुए। इन भाषणोंमें कहा गया कि यह रावण अपनी शक्तिके मदसे देव ऋषि यक्ष गंधर्व ब्राह्मण असुर आदि सबको दुःख देता है। अतः इसके वधका उपाय करना चाहिये। '

इस तरह इस परिषद्में रावणका वध करने और उसका साम्राज्य तोडनेका प्रस्ताव सर्व संमतिसे हुआ। और इस कार्यका कौनसा भाग कौन करे इसका भी निश्चय इसी सभामें हुआ। इस प्रस्तावके स्वीकृत होनेके पश्चात् ऋषि अपना कार्य करनेके लिये प्रवृत्त हुए। दक्षिण भारत दण्डकारण्यमें जाकर ऋषियोंने अनेक आश्रम स्थापन किये थे और तरुणोंको वे तैयार कर रहे थे।

दशग्रीव-वधोद्यताः अप्रमेयबला वीराः ।

वा. रा. बालकांड १७।१८

' रावणका वध करनेके लिये तैयार, अत्यंत बलशाली वीर ' तैयार करनेमें ऋषिलोग लगे थे। और रामचन्द्र दक्षिणमें आनेतक रावणका वध करनेके लिये अत्यंत उत्सुक तरुणवीर उन ऋषियोंके आश्रमोंसे हजारों तैयार हुए थे।

विश्वामित्र ऋषिने प्रथम राम-लक्ष्मणोंको अपने यज्ञका रक्षण करनेके लिये अपने आश्रममें ले जाकर उनको शस्त्रास्त्र विद्या सिखाकर तैयार किया। पचास प्रकारके अस्त्र इस समय श्री रामचन्द्रजीको ऋषि विश्वामित्रने सिखाये थे।

## अस्त्रनिर्माण करनेवाली स्त्रियाँ

' कृशाश्व ' नामक एक ऋषि था। उसका विवाह दक्षकन्या ' जया ' और ' सुप्रभा ' के साथ हुआ। इस ऋषिके आश्रममें स्वयं कृशाश्व ऋषि और उनकी ये दोनों स्त्रियां नाना प्रकारके अस्त्र बनाते थे। इनके बनाये अस्त्रोंको इस ऋषिके बनाये होनेके कारण ' कृशाश्व पुत्र ' कहा गया है। कृशाश्व, जया, तथा सुप्रभा इनका नाम अस्त्रनिर्माण करनेके कारण अजरामर हो गया है।

ये ऋषि और ये ऋषिपत्नियां अस्त्रनिर्माण करनेमें अत्यंत प्रवीण थी। ये ज्ञान तथा विज्ञानमें सम्पन्न थे। इनके अस्त्र श्रीरामचन्द्र आनेपर उनको मिले। इसके अतिरिक्त कई ऋषियोंने अपने आश्रमोंमें अनेक शस्त्र और अस्त्र संग्रह करके रखे थे। कई ऋषियोंके आश्रमोंमें इन्द्रादि देवोंने शस्त्रास्त्र रखे थे। वे भी श्रीरामचन्द्रको मिले हैं। इस तरह ऋषियोंने रावणवध करनेके लिये तरुणवीर तैयार करनेका कार्य दक्षिणारण्यमें रहकर किया था और आवश्यक शस्त्रास्त्र इकट्ठे करके ऐन समयपर श्रीरामचन्द्रजीको देनेका भी कार्य ऋषियोंका ही था।

यह रावण साम्राज्य विनष्ट करनेकी हलचल ४०।४२ वर्ष चलती रही और अन्तमें रावणका वध होकर रावणके साम्राज्यका अन्त हुआ। यह हलचल प्रायः ऋषियोंने ही चलायी थी। राक्षसोंको ऋषियोंकी इस हलचलका पता था। इस लिये ये राक्षस ऋषियोंको मारते और उनको खाभी जाते थे। ऐसे मरे हुए ऋषियोंके हड्डियोंके पर्वत बने थे, इतना ऋषियोंका वध होजानेपर भी ऋषियोंने यह हलचल बंद नहीं की थी।

देवजाती (त्रिविष्टप) तिब्बतमें, आर्यजाती उत्तर भारतमें, वानरजाती दक्षिण भारतमें और राक्षस जाती लंका आदि देशोंमें रहती थी। देवजाती और आर्यजातीका सख्य था और वानरजाती और राक्षसजाती परस्पर मिलती थी। ऋषियोंने जो हलचल रावण वधके लिये चलायी थी, उसमें सहायता करनेकी इच्छा देवराजा और आर्यराजा मनमें धारण कर रहे थे। परंतु खुली रीतिसे वे ऋषियोंको मदत देनेमें रावणके भयके कारण समर्थ नहीं थे। परंतु चुपचाप वे शस्त्र अस्त्र तथा अन्य सहायता ऋषियोंके आश्रमोंमें लाकर रखते थे और ऋषि श्रीरामचन्द्रजीको वह सहायता पहुंचाते थे।

नासिकसे दक्षिण दिशामें वानरराज्य था, उत्तर भारतमें आर्योंके राज्य थे। आर्यराजा और वानरराजा परस्पर मिलें तो वह अपने साम्राज्यके लिये बडा भय होगा यह रावण अच्छी तरह जानता था। इसीलिये वानरराज्यकी संमतिसे रावणने अपना चौदह हजार सैन्य नासिकमें खर और दूषणके आधिपत्यमें रखा था। आर्यों और वानरोंकी मित्रता होना इस कारण असंभव हुआ था। नासिकके रावणसैन्यका नाश श्रीरामचन्द्रजीने किया और आर्यराजा और वानरराजा इनका परस्पर मेलका मार्ग सुगम किया। नासिकके रावणके सैन्य-

का नाश करनेका यह महत्त्व है। इससे रामकी और सुग्रीवकी मित्रता बनी और उस प्रमाणमें रावणका बल कम हुआ।

वास्तवमें रावणका वध करना चाहिये यह बात ऋषियोंके मनमें जाग्रत थी। दक्षिणमें ऋषियोंके आश्रमोंमें सीखनेवाले तरुणोंको भी 'दशग्रीव वधोद्यताः' होनेके कारण रावणवध करनेकी कल्पना जाग्रत थी। परंतु श्रीरामचन्द्रके मनमें वह कल्पना पीछेसे आगयी। श्रीरामचन्द्रजी नासिकमें आकर १२ वर्ष हुए, तबतक राक्षसोंका बहुतसा वध उन्होंने किया नहीं था और रावणका नाश करनेकी भी कल्पना उनके अन्तःकरणमें नहीं थी। रावणने सीताको उठाकर ले जानेके पश्चात् रामचन्द्रजीके मनमें रावणवध करना चाहिये यह कल्पना आगयी है। अर्थात् रावण साम्राज्य तोडना चाहिये यह कल्पना श्रीरामचन्द्रजीके मनमें १२ वर्ष बनवास होनेके पश्चात् आगयी है। परंतु रावण साम्राज्यका नाश करनेका यत्न ये ऋषिलोग श्रीरामजन्मके पहिलेसे ही कर रहे थे। अर्थात् रावण वध करना, उसके बंदीवासी तैतीस कोटि देवोंको मुक्त करना, भारतवर्षको होनेवाला राक्षसोंका उपद्रव दूर करना आदि सब प्रयत्न ऋषि ही कर रहे थे। ऋषियोंके प्रयत्नसे राष्ट्र बना ऐसा जो कहा है उसका अर्थ यह ऐसा है।

लंकामें जब रामरावणका युद्ध हुआ, तब राक्षस रथोंमें बैठकर युद्ध करते थे और श्रीराम भूमिपर खडा रहकर ही युद्ध करता था। किसी भी देववीरने अपना रथ श्रीरामको दिया नहीं था। जब ८० दिन युद्ध हुआ, रावणका पराभव होगा ऐसा निश्चित हुआ तब इन्द्रने अपना रथ श्रीरामके पास भेजा। और अन्तिम ३। ४ दिन राम उस रथमें बैठकर लडता रहा। कोई देववीर अथवा आर्यवीर रावणके विरुद्ध युद्धमें खडा नहीं रह सकता था तथा श्रीरामचन्द्रजीको भी सहायता करनेकी हिंमत नहीं रखता था। इतना डर देववीरों और आर्यवीरोंमें रावणके विषयमें था। अर्थात् श्रीरामचन्द्रजीके समयकी रावणराज्य नष्ट करनेकी सब हलचल ऋषियोंकी ही थी।

## कश्यपऋषिका आश्रम हलचलका केन्द्र

बहुत प्राचीन समयमें ऋषियोंके आश्रम राष्ट्रीय हलचल के केन्द्र थे। कश्यप ऋषिका आश्रम इसी तरहके ऋषियोंकी हलचलका केन्द्र था। कश्यप ऋषि ऋग्वेदके सूक्तका द्रष्टा है। प्रथम मंडलके ९९ वे सूक्तका वह द्रष्टा है। यहां इसका यही एक ही मंत्रका सूक्त है। यहां ऋग्वेद सर्वानुक्रमणीकारने लिखा है कि यहां कश्यप ऋषिके १००० सूक्त थे और एक एक सूक्त एक एक मंत्रसे अधिक मंत्रवाला था। अर्थात् प्रथम सूक्त एक मंत्रका और अन्तिम सूक्त १००० मंत्रोंका था। इतना महत्त्व कश्यप ऋषिका था। 'काश्यपी पृथिवी' ऐसा वर्णन कश्यपका है। सब पृथिवी कश्यपकी है ऐसा वैदिक समयमें माना जाता था। ऋषियोंका महत्त्व इस कालमें कितना था वह इससे प्रतीत हो सकता है।

इस कश्यप ऋषिके आश्रममें राजकीय हलचलें होती थी। इन्द्रको हटाकर दूसरा इन्द्र इन्द्रपदपर स्थापन करनेकी हलचल वालखिल्य ऋषि कर रहे थे, वे इसी कश्यपके आश्रममें ही बैठकर कर रहे थे। अन्तमें इन्द्र कश्यपको शरण गया और कश्यपने वालखिल्योंको रोक दिया। यह सब कश्यपके आश्रममें ही हुआ।

बलिराजाके आसुरी साम्राज्यको तोडनेकी वामनकी हलचल इसी कश्यपके आश्रममें हुई थी और इसी आश्रममें सहस्रों नवयुवक वामनकी सहायता करनेके लिये वामनके साथ नाना प्रकारके शस्त्र गुप्तरीतिसे लेकर बलिके यज्ञमें गये थे, जिन्होंने बलिका साम्राज्य तोड दिया और उसको पाशोंसे बांधकर कैदमें रख दिया। इसकी सब पूर्व तैयारियां कश्यपके आश्रममें ही हुई थी।

इस कश्यपका पुत्र महोत्कट विनायक था। यह भी ऋषिपुत्र ही था। काशीराजा अपने राज्यमें यज्ञ करना चाहता था। उसका पुरोहित कश्यप था। परंतु कश्यपको दूसरा कार्य होनेके कारण उसने अपने पुत्र महोत्कट विनायकको काशीराज्यमें भेज दिया। महोत्कट विनायकने काशीराज्यमें जाते ही सबसे प्रथम काशीराजाके सैन्यका निरीक्षण किया, सैन्यके शस्त्रास्त्र देखे, कीलोंका अवलोकन किया और राज्यके संरक्षणके सब प्रबंध देखे और उसमें जो सुधार करना आवश्यक था वह सुझाया और वह वहांके प्रबंधकोंद्वारा करवाया। इसी तरह उन्होंने सेनामें नयी सैनिकोंकी भरती की और स्त्रियोंके सेनापथक भी बनाये। काशीराज्यपर जिस समय असुर सेना हमला करनेके लिये आयी, तब इसी विनायकने उस असुर सेनाका नाश किया और काशीराजाको जय प्राप्त करा दिया।

यह सब वृत्तांत विस्तारसे गणेशपुराणमें क्रीडाखंड, अ० १ से ७२ तक है। जो देखना चाहें वह वहां देखें।

## पुरोहितका कर्तव्य

यहां शंका हो सकती है कि पुरोहितका कार्य क्या है? वैदिक प्रणालीके अनुसार पुरोहितके कर्तव्योंमें सेना निरीक्षण तथा शस्त्रास्त्रसंयोजनके भी कार्य गिनाये हैं। वैदिक ऋषियोंमें वसिष्ठ ऋषि बहुत ही श्रेष्ठ ऋषि थे। वे अपने कर्तव्योंका वर्णन करते हैं वे मंत्र अब यहां देखिये—

संशितं म इदं ब्रह्म संशितं वीर्यं बलम्। संशितं क्षत्रमजरमस्तु जिष्णुर्येषामस्मि पुरोहितः॥१॥
समहमेषां राष्ट्रं स्यामि समोजो वीर्यं बलम्।
वृश्चामि शत्रूणां बाहूननेन हविषाऽहम्॥२॥
नीचैः पद्यन्तामधरे भवन्तु ये नः सूरिं मघवानं पृतन्यान्। क्षिणामि ब्रह्मणाऽमित्रानुन्नयामि स्वानहम्॥३॥
तीक्ष्णीयांसः परशोरग्नेस्तीक्ष्णतरा उत। इन्द्रस्य वज्रात्तीक्ष्णीयांसो येषामस्मि पुरोहितः॥४॥
एषामहमायुधा सं स्याम्येषां राष्ट्रं सुवीरं वर्धयामि। एषां क्षत्रमजरमस्तु जिष्ण्वेषां चित्तं विश्वेऽवन्तु देवाः॥५॥
उद्धर्षन्तां मघवन् वाजिनानि उद्वीराणां जयतामेतु घोषः। पृथग्घोषा उलुलयः केतुमन्त उदीरताम्। देवा इन्द्रज्येष्ठा मरुतो यन्तु सेनया॥६॥
प्रेता जयता नर उग्रा वः सन्तु बाहवः।
तीक्ष्णेषवोऽबलधन्वनो हतोग्रायुधा अबलानुग्रबाहवः॥७॥
अवसृष्टा परा पत शरव्ये ब्रह्मसंशिते। जयामित्रान् प्रपद्यस्व जह्येषां वरं वरं मामीषां मोचि कश्चन॥८॥ अथर्व. ३।१९

वसिष्ठ ऋषिने राजाका पुरोहित बनकर उस राजाका प्रभाव बढानेके लिये क्या किया यह इन मन्त्रोंमें कहा है, वह अब मननपूर्वक देखिये—

(१) येषां जिष्णुः पुरोहितः अहं अस्मि- जिनका मैं विजय प्राप्त करा देनेवाला पुरोहित हूं, उनके विजयके लिये (मे इदं ब्रह्मसंशितं) मेरा यह ज्ञान अत्यंत प्रभावशाली बनाया है, तथा इस ज्ञानसे उनका (वीर्यं बलं च संशितं) वीर्य और बल भी अतितीक्ष्ण होकर कभी क्षीण न हो, सदा प्रभावी अवस्थामें रहे।

राजपुरोहित होनेपर ऋषिलोग अपने ज्ञानसे राजाकी सेना, तथा उनके सब संरक्षक दल, तथा उनके संरक्षणके सब साधन अच्छी अवस्थामें रखनेका यत्न दक्षतासे करते थे।

(२) एषां राष्ट्रं अहं संस्यामि-इनके राष्ट्रको मैं प्रभावशाली बना देता हूं, (एषां ओजः वीर्यं बलं संस्यामि) इस राष्ट्रके लोगोंका ओज, वीर्य और बल मैं विजय प्राप्त करने योग्य प्रभावी बनाता हूं। (अनेन हविषा) इस हविसे (शत्रूणां बाहून् अहं वृश्चामि) शत्रुओंके बाहुओंको मैं तोड देता हूं।

पुरोहित हवन करके राष्ट्रकी जनताको तथा राजा और संरक्षक सैनिकोंको राष्ट्रहित करनेके लिये आत्मसमर्पण करनेकी शिक्षा देता है। जिस तरह हवनमें डाली हुई आहुति पूर्णतया समर्पित होती है, इसी तरह सब लोग राष्ट्रके हित करनेके लिये अपना कर्तव्य पूर्णरूपसे करनेको तैयार होंगे तो ही राष्ट्रका अभ्युदय होगा। यह बात यज्ञ कुंडमें हवन करके पुरोहित सबको बताता है। इससे राष्ट्रमें नवजीवन उत्पन्न होता है, ओज, वीर्य और बल बढता है। और इससे शत्रुका बल कम हो जाता है। मानो शत्रुके बाहु ही कट गये।

(३) नीचैः पद्यन्तां अधरे भवन्तु- शत्रु नीचे गिर जांय, वे निर्बल हो जांय। (ये नः मघवानं सूरिं पृतन्यान्) जो हमारे उदार हृदय विद्वान नेतापर सेनासे हमला करते हैं, उन (अमित्रान्) शत्रुओंको मैं (ब्रह्मणा क्षिणामि) अपने ज्ञानके बलसे की हुई योजनासे क्षीण करता हूं, उस शत्रुको निर्बल बना देता हूं। और (अहं स्वान् उन्नयामि) मैं अपने पक्षके लोगोंको उठाता हूं।

यदि शत्रु अपनी सेनासे हमारे ज्ञानियोंको तथा धनिकोंको सताने लगे, तो मैं अपने ज्ञानसे ऐसी सुरक्षाका सुप्रबंध करता हूं कि जिससे अपने शत्रु प्रतिदिन निर्बल होते जांय और अपने लोग उत्कर्षको पहुंचते रहें।

(४) येषां अहं पुरोहितः अस्मि- जिनका मैं पुरोहित हूं, उनके शस्त्र अस्त्र (परशोः तीक्ष्णीयांसः) परशुसे अधिक काटनेवाले, (उत अग्नेः तीक्ष्णतराः) अग्निसे भी अधिक जलानेवाले तथा (इन्द्रस्य वज्रात्

तीक्ष्णीयांसः ) इन्द्रके वज्रसे भी अधिक मारक बना देता हूं।

यह पुरोहित कहता है कि इस राष्ट्रके वीरोंके शस्त्र मैं शत्रुराष्ट्रसे अधिक मारक बनाता हूं। फरशीसे अधिक काटनेवाले, अग्निसे अधिक जलानेवाले और इन्द्रके वज्रसे अर्थात् विद्युत्से भी अधिक विनाशक बनाता हूं। यहां काटना, जलाना और विध्वंस करना ये तीन गुण शस्त्रोंके कहे हैं। तलवार आदि शस्त्र काटते हैं, आग्न्यास्त्र आदि अस्त्र जलाते हैं और विद्युत् अस्त्र विध्वंस करते हैं। यह सब पुरोहित करता है।

( ५ ) अहं एषां आयुधा संस्यामि- मैं पुरोहित इन वीरोंके शस्त्रास्त्रोंको अधिक तीक्ष्ण बनाता हूं, ( एषां राष्ट्रं सुवीरं वर्धयामि ) इनका राष्ट्र मैं वीरोंका राष्ट्र बनाकर बढाता हूं। इस राष्ट्रको मैं शत्रुराष्ट्रकी अपेक्षा अधिक प्रभावशाली बनाकर मैं बढाता हूं। ( एषां जिष्णु क्षत्रं अजरं अस्तु ) इनका क्षात्रबल विजयी और प्रभावशाली हो जावे। ( एषां चित्तं विश्वेदेवाः अवन्तु ) इनके चित्तका सब देव संरक्षण करें।

पुरोहित सैनिकोंके शस्त्रअस्त्र शत्रुके शस्त्रअस्त्रोंसे अधिक तीक्ष्ण बनाता है। राष्ट्रमें वीरभावको बढाता है और सैनिकोंको शत्रुसे अधिक शूर बनाता है, ऐसी शिक्षा वह देता है। इन सैनिकोंमें विजय देनेवाला शौर्य पुरोहित बढाता है। तथा सब दिव्य विबुधोंकी सहायता इस राष्ट्रको प्राप्त हो ऐसा सुप्रबंध करता है।

( ६ ) ( हे मघवन् ) हे इन्द्र ! ( एषां वाजिनानि उद्धर्षन्तां ) इनके सैनिक उत्साहसे युक्त हों, इनके (जयतां वीराणां घोषः उदेतु ) विजय प्राप्त करनेवाले सैनिकोंके उत्साहकी बडी बडी गर्जनाएं होती रहें। ( केतुमन्तः उलूलयः घोषाः पृथक् उदीरतां ) अपना राष्ट्रध्वज लेकर शत्रुपर आक्रमण करनेवाली इनकी विजयी सेनाकी प्रचण्ड घोषणाएं पृथक् पृथक् होती रहें। ( इन्द्रज्येष्ठा मरुतः देवाः सेनया यन्तु ) इन्द्रकी अध्यक्षतामें मरुतोंकी देवसेना इस राष्ट्रकी सेनाके साथ सहायार्थ चले। देवसेनाके समान हमारी सेना पराक्रम करे और विजय प्राप्त करे।

शत्रुपर आक्रमण कैसा करना चाहिये, अपने सैनिकोंका उत्साह किस तरह स्थायी रखना चाहिये, अपने ध्वजके रक्षणार्थ कैसा यत्न करना चाहिये इत्यादि बातें यहां देखने योग्य हैं। अपनी सेनाका उत्साह कायम रखनेके लिये यह पुरोहित यह सब करता है। तुम्हारे साथ मरुतोंके सैनिकोंको लाकर रखता हूं तुम आगे बढो ऐसा विश्वास पुरोहित सैनिकोंमें उत्पन्न कर रहा है।

( ७ ) प्र इत- शत्रुपर आक्रमण करो, ( जयत ) शत्रुपर विजय प्राप्त करो, ( हे नरः ! वः बाहवः उग्राः सन्तु ) हे नेताओ ! हे वीरो ! तुम्हारे बाहु उग्र हों, वे शौर्यमें शत्रुसे भी अधिक प्रभावी सिद्ध हो जांय। ( तीक्ष्ण-इषवः उग्रायुधाः उग्रबाहवः ) आपके बाण अधिक तीक्ष्ण हैं, आपके शस्त्र अधिक मारक हैं। आपके बाहु शत्रुसे अधिक बलवान हैं। इसलिये तुम शत्रुपर आक्रमण करो और ( अबलधन्वनः अबलान् हत ) निर्बल धनुष्य धारण करनेवाले निर्बल शत्रु सैनिकोंको मारो परास्त करो। भगा दो और विजय प्राप्त करो।

( ८ ) हे ब्रह्मसंशिते शरव्ये- हे ज्ञानके कारण अधिक तीक्ष्ण बने हुए शस्त्रो ! ( अवसृष्टा परापत ) छोडे जाने पर शत्रुपर ही जाकर गिर जाओ। ( अमित्रान् जय ) शत्रुको परास्त करो, ( प्र पद्यस्व ) शत्रुपर आघात करो, शत्रुको मारो और काटो, ( एषां वरं वरं जहि ) इन शत्रुओंके मुख्य मुख्य वीरोंको मारो, ( अमीषां कश्चन मा मोचि ) इन शत्रुवीरोंमेंसे किसीको भी मत छोडो, सबको मार काटकर विनष्ट करो।

यह वसिष्ठ ऋषि भरत राजाका पुरोहित होनेके पश्चात् कह रहा है। भरत राजाके सैनिकोंकी तथा उनके शस्त्रास्त्रोंकी उत्तम व्यवस्था वह कह रहा है। वसिष्ठ सब ऋषियोंमें श्रेष्ठ ऋषि है। वह वैसी ही व्यर्थ गप्पें मारेगा ऐसा कोई भी नहीं कह सकता। ये वेदके ही मंत्र हैं, वेद मनुष्योंका शाश्वत धर्म है। किस वर्णके मनुष्योंने क्या करना चाहिये यह वेदमंत्रोंके ज्ञानसे सबको विदित हो सकता है। इस-, लिये जो इन मंत्रोंमें है वह पुरोहितका कर्तव्य है ऐसा माना जाता था इसमें संदेह नहीं है।

यदि हम आजके हमारे पुरोहितोंकी ओर देखेंगे और हमारे आधुनिक धर्म ग्रंथोंमें हम पुरोहितके कर्तव्य देखेंगे, और आजके पुरोहितोंकी योग्यता हम देखेंगे तो सेनाकी सुव्यवस्था और शस्त्रोंकी अद्ययावत् सिद्धता करनेका कार्य पुरोहितका है ऐसा कोई नहीं कह सकेगा।

इस समयके अपने पुरोहित पूजा हवन मंत्र जप करनेमें तत्पर रहते हैं। इनको दूसरा कुछ भी आता नहीं। यह इनका दोष नहीं है। वैदिक समयकी सुशिक्षा प्रणाली टूट चुकी है, इस कारण ऐसा हुआ है। वैदिक समयमें गुरुकुलीय शिक्षा प्रणालीमें सैनिकीय शिक्षा, युद्धशिक्षा, शस्त्रास्त्र विद्याकी शिक्षा आवश्यक करके सिखायी जाती थी। इसलिये वहांके स्नातक पुरोहित होकर एकदम सेना विभागका निरीक्षण कर सकते थे।

आजके पदवीधरोंको ऐसी शिक्षा मिलती ही नहीं इस कारण वे क्या कर सकते हैं? मनुस्मृतिमें भी कहा है—

सेनापत्यं च राज्यं च दण्डनेतृत्वमेव च।
सर्वलोकाधिपत्यं च वेदशास्त्रविदर्हति॥

मनु० १२।१००

'सेनापतिका कार्य, राज्यशासनका कार्य, दण्ड देनेका अर्थात् न्यायदान करनेका कार्य तथा सर्व लोकोंके अधिकारी होकर करनेके कार्य वेदशास्त्र जाननेवाला कर सकता है।' यहां मनुसे स्पष्ट शब्दोंसे लिखा है कि सेनापति और राज्यके अधिकारी आदिके कार्य वेदका ज्ञानी कर सकता है। अर्थात् गुरुकुलोंमें प्राचीन समयमें वेद सिखाया जाता था और वेदमें जो सेनापत्य, लोकव्यवहार तथा न्यायदानके कार्योंका विचार है वह सब सिखाया जाता था। इसीलिये वसिष्ठ ऋषि सेनापत्यके कार्य करनेके विषयमें अपनी पद्धति बोलता है, वामनने तथा महोत्कट विनायकने कुमारपनमें ही सेनापतिके कार्य किये थे। यह वैदिक शिक्षा पद्धतिकी विशिष्टता है।

वैदिक कालके पुरोहित राजकारण करते थे। वसिष्ठ ऋषिको पुरोहित बनानेके पश्चात् उन्होंने भरत राज्यकी उन्नति की। इस विषयमें एक मंत्रमें कहा है–

दण्डा इवेद् गोअजनास आसन्
परिच्छिन्ना भरता अर्भकासः।
अभवच्च पुर एता वसिष्ठः
आदित् तृत्सूनां विशो अप्रथन्त॥ ऋग्वेद ७।३३।६

'(गोअजनासः दण्डा इव) गौओंको चलानेके लिये जैसे निर्बल काष्ट रहते हैं, वैसे भरत लोग प्रारंभमें निर्बल थे। ये भरत ( परिच्छिन्नाः अर्भकासः ) कुटिर वृत्तीके और बाल बुद्धिके थे। जब इनका ( पुर एता वसिष्ठः अभवत् ) पुरोहित या नेता वसिष्ठ हुआ तबसे ( तृत्सूनां विशः अप्रथन्त ) भरत लोग विजयी हुए। बढ गये, फैल गये। चारों ओर विजयी हुए उन्नत हुए।

वसिष्ठ ऋषि राजाका पुरोहित हो जानेके पश्चात् भरत वंशके लोग बुद्धिमान हुए, संघटित हुए, पराक्रमी बने, अभ्युदयको प्राप्त करने लगे। उसके पूर्व वे ही लोग बालबुद्धिके थे, आपसमें झगडनेवाले थे, निर्बल थे और इस कारण उनका सदा पराभव होता था। यह पुरोहितका कार्य है, कि वह राष्ट्रके लोगोंकी संघटना करे, लोगोंको वीर बनावे, राष्ट्रकी सेना तैयार करे, उनके शस्त्र अस्त्र शत्रुके शस्त्रास्त्रोंसे अधिक मारक करके सैनिकोंके पास देवे। अपना जय हो और शत्रुका पराभव हो ऐसी योजनाएं करे और सब प्रकारसे राष्ट्रको उन्नत करता रहे।

ऊपर दिये वसिष्ठ ऋषिके सूक्तमें यही वसिष्ठने करके दिखाया है। मैं जिनका पुरोहित हुआ हूं उनकी सेना और उनके शस्त्र अस्त्र मैं शत्रुकी सेनासे और शत्रुके शस्त्र अस्त्रोंसे अधिक प्रभावशाली बनाता हूं, अधिक मारक बनाता हूं। ऐसा वसिष्ठ बोल रहा है और वैसा उसने करके दिखा भी दिया है।

भरत लोक आपसमें झगडा करनेवाले, असंघटित, बाल बुद्धिके और पराभूत वृत्तीवाले थे। वे ही वसिष्ठ ऋषिके नेतृत्वमें रहनेसे, और वसिष्ठके उपदेशके अनुसार चलनेसे यशस्वी और विजयी हुए। इसी कारण वसिष्ठ ऋषिका संमान सबसे अधिक हुआ था—

उप एनं आध्वं सुमनस्यमाना
आ वो गच्छति प्रतृदो वसिष्ठः॥

ऋग्वेद ७।३३।१४

'हे ( प्रतृदः ) भरत लोगो! (वसिष्ठः वः आगच्छति) वसिष्ठ ऋषि आपके पास आरहा है। ( सुमनस्यमानाः ) उत्तम आनन्द प्रसन्न चित्तसे ( एनं उप आध्वं ) इनका संमान करो।' ऐसा संमान करने योग्य वसिष्ठका यह राष्ट्रीय संघटनाका कार्य है। एक भरत राष्ट्रको संघटित करके उस राष्ट्रको विजयी और पराक्रमी बनाना, यह कार्य बडा भारी राष्ट्रीय कार्य है। ऋषि लोग ऐसा कार्य करते थे और राष्ट्रका अभ्युदय कराते थे, इस कारण ही प्राचीन समयमें ऋषियोंका संमान सब लोग करते थे।

## आजके अवशेष

सैन्यका निरीक्षण करना और शस्त्रसंभार जमा करके सैनिकोंको देना यह कार्य वैदिक समयमें पुरोहितका था। इस प्रथाके अवशेष आज भी दीखते हैं।

रामेश्वरकी यात्रा करनेके लिये प्रतिवर्ष पांच लाख लोग जाते हैं। रामेश्वरसे धनुष्कोटीको जाकर, वहांके पुरोहितको धनुष्य, बाण, गंगाजल और रुपये देनेकी प्रथा आज प्रचलित है। आज वहांके पुरोहितोंने चांदीके छोटेसे धनुष्य बाण करके रखे हैं, वे ही आज दिये जाते हैं। यह आजकी बात है, पर जिस समय यह प्रथा शुरू हुई उस समय ऐसे नकली धनुष्य बाण देनेकी संभावना ही नहीं थी। आज जो चांदीके छोटेसे धनुष्य बाण दिये जाते हैं वे युद्धके कार्यके लिये सर्वथा निकम्मे हैं। ऐसे निकम्मे धनुष्यबाण कौन किसको किस कार्यके लिये देगा? धनुष्य बाण देना हो तो वे असली युद्धके उपयोगमें आनेवाले ही कोई देगा और कोई लेगा।

इस प्रथाका मूल ऐसा है। श्रीरामचन्द्रने रावणका पराभव किया और वे वापस अयोध्याके लिये चले। वापस आते समय रामेश्वरमें इन्होंने वीरभद्रके सेनापत्यमें अच्छी सेना देकर वहां उसको रखा और कोई राक्षस उस मार्गसे पुनः भारतमें न आजाय ऐसा प्रबंध करनेके लिये उसे आज्ञा की। लंकामेंसे राक्षस भारतमें आनेका यही मार्ग था। इसको रोकनेके लिये यह सेना वहां रखी गयी। यह श्रीरामचन्द्रने बहुत ही उत्तम प्रबंध किया था।

इस सैन्यको शस्त्रास्त्रोंकी प्राप्ति होनी चाहिये इसलिये यात्रा करनेवालोंने वहांके पुरोहितको धनुष्यबाण देनेकी प्रथा शुरू की गयी। प्रत्येक यात्रा करनेवालेने धनुष्य, बाण, अन्नके लिये धन और पीनेके लिये गंगाजल पुरोहितको देना चाहिये और पुरोहितने ये सब चीजें सैनिकोंको योग्य समयमें देना चाहिये, इसलिये यह योजना की गयी थी, जो आज दिनतक चालू रही है।

रामेश्वरको प्रतिवर्ष पांच लाख यात्रा करनेवाले जाते हैं। प्रत्येकने एक एक धनुष्य दिया तो पांच लाख धनुष्य वहांके सैनिकोंको मिले। पांच पांच बाण दिये तो पचीस लाख बाण उस सेनाको मिले और प्रत्येकने पांच रु. दिये तो पचीस लाख रु. उस सेनाके अन्न वस्त्रके लिये मिले। प्रत्येकने एक घडा गंगाजलका दिया वो पांच लाख गंगोदकके घडे वहां पहुंचे। वहांके सैनिकोंकी आवश्यकताओंकी पूर्तिके लिये इतनी सामग्री बस है। कुछ कम हुआ तो भारत सरकार देगी। वहांके सैनिकोंको अपने पीछे भारतकी सब प्रजा है यह जो विश्वास रहेगा, उसका महत्व बहुत ही अधिक है।

यहां मुख्यतः यही कहना है कि रामेश्वरके पुरोहितोंके पास यह युद्धोपयोगी सामान देनेकी जो प्रथा है वह अति प्राचीन प्रणालीके अनुसार ही है। यह प्रणाली वैदिक पद्धतिके अनुरूप ही है यह विचार करने योग्य है।

रामायणके वर्णनसे भी यही दीखता है। दण्डकारण्यमें ऋषियोंने आश्रम करके रहना और वहांके तरुणोंको 'दशग्रीव-वधोद्यत' करना, अपने आश्रमोंमें शस्त्रास्त्र तैयार करना, तथा अपने आश्रमोंमें नाना प्रकारके शस्त्रास्त्र संग्रहित करके रखना और योग्य समयमें श्रीरामचन्द्रजीके आनेपर उनको देना। यह सब ऋषियोंने किया था। यह सब वैदिक प्रथाके अनुकूल ही है।

## कश्यपके आश्रममें उपनयन

कश्यप ऋषिका पुत्र महोत्कट विनायक था। इसका कुछ वृत्तांत इसके पूर्व आ चुका है। इस विनायकका उपनयन कश्यप ऋषिके आश्रममें ही हुआ था। इस उपनयन संस्कार में विनायकने भिक्षा मांगी थी। इसको भिक्षामें इसको शस्त्र और अस्त्र मिले थे। आजकल भिक्षामें लड्डू देते हैं अथवा रुपये देते हैं। विनायकके लिये जो भिक्षा दी गई वह लड्डू जिलेबियोंकी या रुपयोंकी नहीं थी। सबने उसको शस्त्र अस्त्रोंकी भिक्षा दी थी और उनका उपयोग किस तरह करना चाहिये इसकी शिक्षा भी उसी समय, शस्त्रास्त्र देनेके समय, उसको दी थी। और सबने जो आशीर्वाद दिया था वह यह था—

दुष्टनाशं कुरुशीघ्रं विनायक! गणेश पुराण २।१०।३०

"हे विनायक! इन शस्त्रों और अस्त्रोंका उपयोग करके तू अतिशीघ्र शत्रुका नाश कर।" कश्यप ऋषिके औरस पुत्रका उनके आश्रममें जो उपनयन हुआ, वह किसी आधुनिक नास्तिक अथवा अविश्वासीके यहांके उपनयनके समान कैसा भी किया गया होगा ऐसा समझना योग्य नहीं है वह तो जैसा होना चाहिये वैसा ही हुआ था। कश्यप ऋषिका आश्रम कोई आधुनिक संस्था नहीं है।

## स्वयंसेवकोंका प्रवेश संस्कार

उपनयन संस्कार यह संस्कार उस समयके "राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ" में प्रवेश करनेका संस्कार था। इसमें तीन विधि होते हैं—( १ ) मेखलाबंधन, ( २ ) दण्ड-धारण और ( ३ ) वेदाध्ययन। मेखलाबंधनका अर्थ कमरपट्टा कमरमें बांधना है इसका मंत्र देखिये—

### कमरपट्टा ( मेखला ) बन्धन

इयं दुरुक्तात् परिबाधमाना
वर्णं पवित्रं पुनती म आगात्।
प्राणापानाभ्यां बलमादधाना
स्वसा देवी सुभगा मेखलेयम्।

सामंत्र ब्रा० १।६।२७

'यह मेखला ( दुरुक्तात् परिबाधमाना ) शत्रुके दुरुक्त-बुरे भाषणको दूर करती है, मेरे वर्णको पवित्र बनाती है, प्राण और अपानका बल बढाती है ऐसी यह भाग्य देनेवाली मेखला दिव्य गुणवाली है, इसको मैं धारण करता हूं।'

शत्रुके बुरे भाषण सुनकर उनको सहन करके चुप रहनेका अवसर मेखलाबंधनसे नहीं आता। कमरपट्टा बांधनेसे प्राणापानका बल बढता है, अपना जो वर्ण होगा उसकी पवित्रता बढती है ये लाभ इसके हैं। कमर ढिली रखनेसे बल कम होता है और कमरमें कमरपट्टा बांधनेसे बल बढता है। इस तरह यह मेखलाबंधन बल बढाने वाला है। अब दण्ड धारणका मंत्र देखिये—

### दण्डधारण

यो मे दण्डः परापतत् वैहायसोऽधि भूम्याम्।
तमहं पुनरादद आयुषे ब्रह्मणे ब्रह्मवर्चसाय॥

सौत्रमन्त्र पा. गृ. २।२।१२

'जो यह दण्ड आकाशसे ( पर्वत शिखरसे ) भूमिपर आया है उसको मैं इसलिये धारण करता हूं कि मुझे दीर्घायु ज्ञान और ज्ञानका तेज प्राप्त हो।' यहां ( वैहायसः दण्डः ) पर्वत शिखरपरका बांसका दण्ड धारण करना योग्य है ऐसा लिखा है। पहाडी बांस बलवान होता है। दण्ड धारण करनेसे और उसका उपयोग योग्य समयपर करनेसे शत्रु दूर होते हैं। दण्डका भय सबको होता है।

### परशुधारण

गुरुकुलमें जो ब्रह्मचारी प्रविष्ट होते हैं उनके लिये कमरपट्टा बांधना और दण्ड धारण करना अत्यंत आवश्यक है! इसी तरह 'परशु' धारण करना भी है। समिधा काटने के लिये यह परशु होता है। दण्ड और परशु ये दो शस्त्र ब्रह्मचारी धारण करता ही था। इसके साथ साथ भिक्षामें विनायकको नाना प्रकारके शस्त्र मिले थे। उनका उपयोग भी गुरुकुलोंमें ब्रह्मचारी सीखते ही थे। इस तरह विद्याध्ययनके साथ साथ युद्धकलाका शिक्षण भी गुरुकुलोंमें मिलता था। इसलिये हम कह सकते हैं कि यह संस्कार राष्ट्रकी रक्षाके लिये जो स्वयंसेवकसंघ प्राचीन समयमें था, उसमें प्रविष्ट होनेका यह उपनयन संस्कार है। इसी लिये कश्यप ऋषिके पुत्र विनायकके उपनयनमें उसको भिक्षामें शस्त्रास्त्र मिले थे। इस तरहकी शिक्षा कश्यप ऋषिके आश्रममें दी जाती थी इसी कारण विनायक तरुण अवस्थामें ही काशी राजाके राज्यमें जाकर, उसकी सेना तैयार करके, उसका संरक्षण शत्रुके हमलेसे करनेके कार्यमें वह सफल रहा था।

### सुवीरा तरुणी

वेदमें उत्तम वीर तरुणीकी एक कथा है। खेल नामक एक राजा था। उसकी पुत्री विश्पला थी। यह तरुणी इसी तरहकी वीरोचित युद्धकलाकी शिक्षा प्राप्त करके बडी शूरवीरा बनी थी। इसलिये समय प्राप्त होते ही यह सेनापतिका पद स्वीकार करके युद्धमें उपस्थित रही। युद्ध करते करते शत्रुके शस्त्रोंसे इसकी टांग टूटी। तथापि इस वीरा तरुणीका धैर्य कम नहीं हुआ। टूटी टांगकी जगह लोहेकी टांग लगाकर यह वीरा युद्धमें गयी और विजय प्राप्त करके घर आगयी।

आयसीं जंघां विश्पलायै अधत्तम्।

ऋ० १।११६।१५

'लोहेकी जांघ विश्पलाको बिठलाई' इस तरह इसका वर्णन वेदमें आता है। जिस समय तरुण स्त्री पुरुष अपने राष्ट्रके अभ्युत्थानके लिये आवश्यक होनेपर युद्ध करनेके लिये और उस युद्धमें अपना बलिदान करनेको भी तैयार होते थे, वहांकी शिक्षा पद्धतिमें ज्ञानके साथ संरक्षणकी भी विद्या सिखाई जाती थी इसमें संदेह नहीं।

आजका उपनयन केवल मौजका समारंभ हुआ है। मेखलाबंधन, दण्डधारण केवल नाममात्र रहे हैं। परशुका तो नाम भी रहा नहीं। भिक्षामें शस्त्र मिलनेके स्थानपर आज मिठाई मिलती है अथवा रुपये मिलते हैं। इतना परिवर्तन हमारे धर्म संस्कारोंमें हुआ है।

उपनयन संस्कारमें कमरपट्टा, दण्ड और परशु मिला। इसके पश्चात् विवाह संस्कारमें 'स्फ्य' नामक शस्त्र पास रखनेकी आज्ञा है। स्फ्यका अर्थ 'कृपाण' है जो शिखोंने अपनाया है। यह दोनों ओरसे काटनेवाली तलवार है। वानप्रस्थाश्रममें भी यह रहता है। अन्तमें संन्यासाश्रममें दण्ड रहता ही है इसीलिये संन्यासीको दण्डी कहते हैं। इससे स्पष्ट है कि वैदिकधर्मी आर्य किसी भी आश्रममें रहे वह सशस्त्र ही रहता है। 'मत्तः सर्वभूतेभ्यो अभयं' ऐसा कहनेवाला संन्यासी भी दण्डधारण करता है। अर्थात् किसी आश्रममें रहनेवाला कोई भी मनुष्य निःशस्त्र नहीं रहता। यह योजना स्पष्टरूपसे बता रही है कि सब स्त्रीपुरुष स्वसंरक्षण करनेमें समर्थ हों। ऐसी शिक्षा राष्ट्रके स्त्रीपुरुषोंको मिलनी चाहिये।

## सब देव सशस्त्र हैं।

वैदिक तथा पुराणोंमें जिनका वर्णन किया गया है वे सब देव सशस्त्र हैं। एक भी देव शस्त्ररहित नहीं हैं। गदा, चक्र, त्रिशूल, खड्ग, धनुष्य बाण, वज्र, पाशुपत, शक्ति आदि अनेक शस्त्र तथा अस्त्र देवोंके पास रहते हैं। 'दत्तात्रय' देव संन्यासी देव हैं, परंतु उसके पास भी गदा, चक्र, त्रिशूल आदि शस्त्र हैं और भयानक कुत्ते भी हैं। शत्रु आनेपर दूरसे ही उनपर कुत्तोंको भेजा जानेकी यह योजना संन्यासी देव दत्तात्रयके पास है।

स्त्री देवताओंके पास पुरुष देवोंकी अपेक्षा द्विगुणित, त्रिगुणित शस्त्र हैं। षड्भुजा, अष्टभुजा, अष्टादशभुजा, अष्टाविंशतिभुजा ऐसा वर्णन स्त्री देवताओंका है। प्रत्येक हाथमें एक एक शस्त्र अस्त्र होना ही है। इसलिये स्त्रियां २८।२८ शस्त्र बर्तें, परंतु पुरुष देवके पास तीनचार शस्त्र बस हैं। यह भाव यहां है। स्त्रियोंका संरक्षण अधिक होना चाहिये इसलिये उनके पास अधिक शस्त्र दिये हैं। स्त्रियोंका अपहरण कोई न करे, स्त्रियां भी युद्ध करनेके लिये और अपना संरक्षण करनेके लिये तैयार हो जांय ऐसी शिक्षा पद्धति यहां दीखती है।

बुद्धोत्तर कालमें देवताएं निःशस्त्र होने लगीं और उसी कालमें आर्य पराभूत भी होने लगे हैं। बुद्धपूर्व वैदिककाल और बुद्धोत्तर कालमें इतना परिवर्तन हुआ है। इससे स्पष्ट होता है कि आत्मसंरक्षण और राष्ट्रसंरक्षण करनेके लिये जिन गुणोंकी आवश्यकता रहती है, वे वीरताके शुभ गुण वैदिककालके तरुणोंमें तथा तरुणियोंमें आनेके लिये जैसी शिक्षा पद्धति चाहिये, वैसी शिक्षा पद्धति गुरुकुलोंमें उस समय शुरु थी। बुद्धोत्तर काल में यह पद्धति हमने छोड दी इसलिये हम पराभूत होने लगे।

## वीर व वीरा।

वैदिक कालमें पुत्रका नाम 'वीर' था और पुत्रीका नाम 'वीरा' था—

> जिष्णू रथेष्ठाः सभेयो युवाऽस्य यजमानस्य वीरो जायताम्। वा० यजु० २२।२२

'विजयी रथी सभामें संमान प्राप्त करनेवाला तरुण वीर पुत्र इस यजमानको हो जावे।' यह आशीर्वाद वैदिक समयमें दिया जाता था। हरएककी यही इच्छा थी कि मुझे पुत्र हुआ तो वह वीर बने और पुत्री हुई तो वह 'वीरा' बने, भीरू डरपोक, युद्धसे दूर भागनेवाला कुलक्षणी कुपुत्र ऋषियोंको इष्ट नहीं था। इससे पता लग सकता है कि ऋषिकालके लोग किस तरहके वीर थे और आत्मरक्षा और राष्ट्ररक्षा करनेके लिये किस तरह सिद्ध थे। 'वीर पुत्र' होनेकी इच्छा राष्ट्र सेवाकी तैयारीकी इच्छा है। 'वीर' का अर्थ ही 'वीरयति अमित्रान्' शत्रुओंको दूर करनेवाला है। ऐसे वीर पुत्र किसी भी कालमें अपने राष्ट्रका उद्धार निःसंदेह करेंगे ही इसमें किसी प्रकारका संदेह नहीं है।

अस्तु। इस तरह ऋषिकालमें अथवा वैदिक कालमें शिक्षा पद्धतिमें राष्ट्रमें वीर तरुण उत्पन्न करनेकी सुव्यवस्था थी। ऋषिलोग स्वयं राष्ट्र निर्माण, राष्ट्र संवर्धन तथा राष्ट्रके उत्कर्षके लिये हलचलें करते थे। अपने पुत्रोंको राष्ट्र कार्य करनेके कार्योंमें तैयार करते और उन कार्योंमें भेजते थे। ऋषिलोग अपने विशाल आध्यात्मिक सामर्थ्यसे राष्ट्रीय हलचल करते और राष्ट्रकी अभ्युदय तथा निःश्रेयसकी सिद्धि करनेके लिये जो जो करना आवश्यक होता था वह सब वे करते थे। इसकी सत्यता इस मंत्रमें देखिये—

> भद्रमिच्छन्त ऋषयः स्वर्विदः
> तपोदीक्षामुपसेदुरग्रे।
> ततो राष्ट्रं बलमोजश्च जातं
> तदस्मै देवा उपसंनमन्तु॥ अथर्व० १९।४१।१

'जनताका कल्याण करनेकी इच्छासे वैदिक समयके आदि ऋषियोंने जो दीक्षा लेकर तप किया, उससे राष्ट्र हुआ, बल और ओज भी बढ गया। इसलिये इस राष्ट्रके सामने सब विबुध नम्रतासे सेवा करनेके लिये तैयार रहें।

# वेदके व्याख्यान

वेदोंमें नाना प्रकारके विषय हैं, उनको प्रकट करनेके लिये एक एक व्याख्यान दिया जा रहा है। ऐसे व्याख्यान २०० से अधिक होंगे और इनमें वेदोंके नाना विषयोंका स्पष्ट बोध हो जायगा।

मानवी व्यवहारके दिव्य संदेश वेद दे रहा है, उनको लेनेके लिये मनुष्योंको तैयार रहना चाहिये। वेदके उपदेश आचरणमें लानेसे ही मानवोंका कल्याण होना संभव है। इसलिये ये व्याख्यान हैं। इस समय तक ये व्याख्यान प्रकट हुए हैं।

१ मधुच्छन्दा ऋषिका अग्निमें आदर्श पुरुषका दर्शन।
२ वैदिक अर्थव्यवस्था और स्वामित्वका सिद्धान्त।
३ अपना स्वराज्य।
४ श्रेष्ठतम कर्म करनेकी शक्ति और सौ वर्षोंकी पूर्ण दीर्घायु।
५ व्यक्तिवाद और समाजवाद।
६ ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।
७ वैयक्तिक जीवन और राष्ट्रीय उन्नति।
८ सप्त व्याहृतियाँ।
९ वैदिक राष्ट्रगीत।
१० वैदिक राष्ट्रशासन।
११ वेदोंका अध्ययन और अध्यापन।
१२ वेदका श्रीमद्भागवतमें दर्शन।
१३ प्रजापति संस्थाद्वारा राज्यशासन।
१४ त्रैत, द्वैत, अद्वैत और एकत्वके सिद्धान्त।
१५ क्या यह संपूर्ण विश्व मिथ्या है?
१६ ऋषियोंने वेदोंका संरक्षण किस तरह किया?
१७ वेदके संरक्षण और प्रचारके लिये आपने क्या किया है?
१८ देवत्व प्राप्त करनेका अनुष्ठान।
१९ जनताका हित करनेका कर्तव्य।
२० मानवके दिव्य देहकी सार्थकता।
२१ ऋषियोंके तपसे राष्ट्रका निर्माण

आगे व्याख्यान प्रकाशित होते जांयगे। प्रत्येक व्याख्यानका मूल्य ।=) छः आने रहेगा। प्रत्येकका डा. व्य. =) दो आना रहेगा।

दस व्याख्यानोंका एक पुस्तक सजिल्द लेना हो तो उस सजिल्द पुस्तकका मूल्य ५) होगा और डा. व्य. १॥) होगा।

मंत्री — स्वाध्यायमण्डल
आनन्दाश्रम, पारडी जि. सूरत

मुद्रक और प्रकाशक- व. श्री. सातवलेकर, बी. ए, भारत-मुद्रणालय, किल्ला पारडी ( जि. सूरत)



वैदिक व्याख्यान माला — १२ वाँ व्याख्यान

# मानवके अन्दरकी श्रेष्ठ शक्ति

पोरबंदर निवासी स्वर्गस्थ "श्रीमान् शेठ श्री पोपटलाल कालिदास, वेद प्रचार फंड" की ओरसे प्राप्त १००) दो सौ रुपयोंसे इस व्याख्यानका मुद्रण हुआ है।

लेखक

श्रीपाद दामोदर सातवलेकर

अध्यक्ष- स्वाध्यायमण्डल, साहित्यवाचस्पति, गीतालंकार



स्वाध्याय-मंडल, पारडी ( जि. सूरत )

मूल्य छः आने

ॐ

# मानवके अन्दरकी श्रेष्ठ शक्ति

परमेश्वरने सब प्रजा उत्पन्न की और पश्चात् मनुष्य देहकी उत्पत्ति की। मानव देहकी रचना सबसे श्रेष्ठ रचना है। इस मानव देहकी रचना देखकर परमेश्वरको भी बडा आनन्द हुआ। अपनी सम्पूर्ण कारीगरीकी परमावधि यहां हुई है, यह देखकर सृष्टिकर्ताको यह आनन्द हुआ है। अर्थात् सृष्टीकी रचना करनेवाले परमेश्वरको भी आनन्द प्रतीत हो, ऐसी उत्तम रचना इस नरदेहमें है। यह मनुष्य शरीर अत्यंत अद्भुत और श्रेष्ठ है। ऐसा इसी कारण ऐतरेय उपनिषद्में कहा है कि—

ताभ्यो गामानयत्, ता अब्रुवन्,
न वै नोऽयमलमिति।
ताभ्योऽश्वमानयत्, ता अब्रुवन्,
न वै नोऽयमलमिति।
ताभ्यः पुरुषमानयत्, ता अब्रुवन्,
सुकृतं बतेति।
पुरुषो वाव सुकृतम्। ता अब्रवीत्,
यथायतनं प्रविशतेति। ऐ० उ० १।२

"उन देवताओंके सामने गाय लायी गयी, उन्होंने उसे देखकर कहा कि यह जैसा चाहिये वैसा नहीं है। पश्चात् उन देवताओंके सामने घोडा लाया गया, उन्होंने उसे देखकर कहा कि यह भी जैसा चाहिये वैसा नहीं है। पश्चात् उन देवताओंके सामने 'पुरुष' अर्थात् 'मानवी देह'को लाया, इस मानवी देहको देवोंने देखा और कहा कि अहाहा यह अच्छा बना है। निःसंदेह मनुष्य देह अच्छा बना है। इसलिये हे देवो! इसमें प्रवेश करो और अपने योग्य स्थानमें जाकर रहो।"

यह मनुष्य देह देवताओंके रहनेके लिये जैसा बनाना चाहिये, वैसा बनाया गया है। यह देवताओंने देखा और इस देहमें अपने अपने योग्य स्थानमें देवताओंने प्रवेश किया और यहां देवताएं आनंदसे रहने लगीं। देखिये इसका वर्णन ऐसा किया है—

## देवोंका मंदिर

१ अग्निर्वाग्भूत्वा मुखं प्राविशत्,
२ वायुः प्राणो भूत्वा नासिके प्राविशत्,
३ आदित्यश्चक्षुर्भूत्वा अक्षिणी प्राविशत्,
४ दिशः श्रोत्रं भूत्वा कर्णौ प्राविशन्,
५ ओषधिवनस्पतयो लोमानि भूत्वा त्वचं प्राविशन्,
६ चन्द्रमा मनो भूत्वा हृदयं प्राविशत्,
७ मृत्युरपानो भूत्वा नाभिं प्राविशत्,
८ आपो रेतो भूत्वा शिश्नं प्राविशन्॥ ऐ. उ. १।२

(१) 'अग्नि वाणीका रूप धारण करके मुखमें प्रविष्ट हुआ। (२) वायु प्राण बनकर नासिकामें प्रविष्ट हुआ। (३) सूर्य आंख बनकर नेत्रमें निवास करने लगा। (४) दिशाएं श्रोत्र बनकर कानोंमें जाकर रहने लगीं। (५) औषधिवनस्पतियां बाल बनकर त्वचामें रहने लगीं। (६) चन्द्रमा मन बनकर हृदयमें प्रविष्ट हुआ। (७) मृत्यु अपान बनकर नाभिमें रहने लगा, और (८) आप (जल) रेत बनकर शिश्नमें रहने लगा।' इस रीतिसे अन्य देवताएं शरीरके अन्यान्य विभागोंमें रहने लगीं और वहांका कार्य करने लगीं। इस तरह यह शरीर देवताओंका निवास स्थान है यह देवोंका मंदिर है।

यही विषय श्रीमद्भागवतकार इस तरह वर्णन कर रहे हैं—

१ वह्निर्वाचा मुखं भेजे, २ प्राणेन नासिके वायुः।
३ अक्षिणी चक्षुरादित्यः, ४ श्रोत्रेण कर्णौ च दिशः।
५ त्वचं रोमभिरोषध्यः, ६ रेतसा शिश्नमापस्तु।
७ गुदं मृत्युरपानेन, ८ हस्ताविन्द्रो बलेनैव।
९ विष्णुर्गत्यैव चरणौ, १० नाडीर्नद्यो लोहितेन।
११ क्षुत्तृड्भ्यामुदरं सिन्धुः,
१२ हृदयं मनसा चन्द्रमाः।
१३ बुद्ध्या ब्रह्माणि हृदयं, १४ रुद्रोऽभिमत्या हृदयं।
१५ चित्तेन हृदयं चैत्यः, १६ क्षेत्रज्ञः प्राविशत्तदा।

श्री. भागवत ३।२६।६३-७०

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ अग्नि | वाणी | बनकर | मुखमें | प्रविष्ट हुआ। |
| २ वायु | प्राण | ,, | नासिकामें | ,, ,, |
| ३ आदित्य | नेत्र | ,, | आंखोंमें | ,, ,, |

| ४ दिशाएं | श्रोत्र | बनकर | कानोंमें | प्रविष्ट हुईं। |
|---|---|---|---|---|
| ५ औषधियां | लोम | ,, | त्वचामें | ,, ,, |
| ६ आपधारा | रेत | ,, | शिश्नमें | ,, ,, |
| ७ मृत्यु | अपान | ,, | गुदामें | ,, हुआ। |
| ८ इन्द्र | बल | ,, | हाथोंमें | ,, ,, |
| ९ विष्णु | गति | ,, | पावोंमें | ,, ,, |
| १० नदियां | रक्त | ,, | नाडियोंमें | ,, हुईं। |
| ११ समुद्र | क्षुधातृषा | ,, | उदरमें | ,, हुआ। |
| १२ चन्द्रमा | मन | ,, | मनमें | ,, ,, |
| १३ ब्रह्मा | बुद्धि | ,, | हृदयमें | ,, ,, |
| १४ रुद्र | अभिमान | ,, | हृदयमें | ,, ,, |
| १५ चैत्य (क्षेत्रज्ञ) | चित्त | ,, | हृदयमें | ,, ,, |

यहां पंदरह देवताओंका अंशरूपसे शरीरमें आकर अपने स्थानोंमें रहनेका वर्णन है। ऐतरेय उपनिषदमें केवल आठ ही देवताओंका निर्देश था। श्रीमद्भागवतकारने पंदरह देवताओंका उल्लेख किया है। वेदमंत्रोंमें ३३ देवताओंका उल्लेख है देखिये—

१ यस्मिन् भूमिरन्तरिक्षं द्यौर्यस्मिन्नध्याहिता।
यत्राग्निश्चन्द्रमाः सूर्यो वातास्तिष्ठन्त्यार्पिताः ॥१२॥
२ यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा अंगे सर्वे समाहिताः ॥१३॥
३ यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा अंगे गात्रा विभेजिरे।
तान् वै त्रयस्त्रिंशद्देवानेके ब्रह्मविदो विदुः ॥२७॥
४ यस्य सूर्यश्चक्षुश्चन्द्रमाश्च पुनर्णवः।
अग्निं यश्चक्र आस्यं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ॥३३॥
५ यस्य वातः प्राणापानौ चक्षुरंगिरसोऽभवन्।
दिशो यश्चक्रे प्रज्ञानीस्तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ३४
अथर्व० १०।७

'( १ ) जिसमें भूमि, अन्तरिक्ष और द्युलोक रहे हैं, जिसमें अग्नि, चन्द्रमा, सूर्य और वायु रहते हैं। ( २ ) तैंतीस देव जिसके अंगमें रहते हैं। ( ३ ) जिसके गात्रों और अवयवोंमें तैंतीस देव रहते हैं, इन तैंतीस देवोंको ब्रह्मज्ञानी ही जानते हैं। ( ४ ) जहां सूर्य आंख बना है, चन्द्रमा भी दूसरा आंख बना है, अग्नि जिसका मुख हुआ है, ( ५ ) जिसके प्राण और अपान वायु बने हैं, चक्षु सूर्य बना है, दिशाएं कान बनी हैं उस ज्येष्ठ ब्रह्मके लिये प्रणाम है।'

यह वर्णन परब्रह्म, परमात्माका है। इस परमात्माके विराट् देहमें, विश्वरूप देहमें ये सब देवताएं हैं। यह विश्वरूप देह इस परमात्माका है। इस देहको हरकोई देख सकता है। इसका अंश ही यह मनुष्यका देह है। परमात्माके विराट् देहमें अग्नि आदि ३३ देवताएं रहती हैं, वैसी ही और उन्हीं स्थानोंमें मानवी देहमें भी उन्हीं देवताओंके अंश रहते हैं। यही वर्णन अथर्ववेदमें है देखिये—

## देवोंसे देव बने हैं

१ दश साकमजायन्त देवा देवेभ्यः पुरा।
यो वै तान् विद्यात्प्रत्यक्षं स वा अद्य महद्वदेत् ॥३॥
२ प्राणापानौ चक्षुः श्रोत्रं अक्षितिश्च क्षितिश्च या।
व्यानोदानौ वाङ् मनस्ते वा आकूतिमावहन् ॥४॥
३ ये त आसन् दश जाता देवा देवेभ्यः पुरा।
पुत्रेभ्यो लोकं दत्त्वा कस्मिंस्ते लोकमासते ॥१०॥
४ संसिचो नाम ते देवा ये संभारान्त्समभरन्।
सर्वं संसिच्य मर्त्यं देवाः पुरुषमाविशन् ॥१३॥
५ अस्थि कृत्वा समिधं तदष्टापो असादयन्।
रेतः कृत्वाज्यं देवाः पुरुषमाविशन् ॥२९॥
६ या आपो याश्च देवता या विराड् ब्रह्मणा सह।
शरीरं ब्रह्म प्राविशच्छरीरेऽधि प्रजापतिः ॥३०॥
७ तस्माद्वै विद्वान् पुरुषं इदं ब्रह्मेति मन्यते।
सर्वा ह्यस्मिन् देवता गावो गोष्ठ इवासते ॥३२॥
अथर्व० ११।८

'( १ ) पहिले दस देवोंसे दस पुत्र देव उत्पन्न हुए। जो यह प्रत्यक्ष देखता है वह ब्रह्मके विषयमें प्रवचन कर सकता है। ( २ ) प्राण, अपान, चक्षु, श्रोत्र, अक्षिति, क्षिति, व्यान, उदान, वाणी और मन ये दस छोटे देव बडे देवोंके पुत्र हैं। ( ३ ) ये दस पुत्र देव, दस पिता देवोंसे उत्पन्न हुए थे। पिता देवोंने पुत्र देवोंको ( मानवी शरीरमें ) स्थान दिया और वे पिता देव कहां भला जाकर बसने लगे? अर्थात् विश्वरूपी परमात्म देहमें रहनेवाले इन पितृदेवोंने दस पुत्र उत्पन्न किये। इन पुत्रोंको मानव देहमें उचित स्थान देकर वे विश्वपुरुषके देहमें यथापूर्व रहने लगे। ( ४ ) ये देव संसिच् नामक हैं। सब मर्त्य पदार्थोंको अपने अमृत-रससे सिंचित करके ये देव मनुष्य शरीरमें घुस कर रहे हैं। ( ५ ) अस्थिकी समिधा बनायी और रेतका घृत बनाया और रेतके साथ ये देव मानवी शरीरमें घुस गये हैं। ( ६-७ ) इन देवताओंके साथ ब्रह्मने शरीरमें जीवभावसे प्रवेश किया है। इसलिये ज्ञानी लोक इस पुरुषको ब्रह्म करके कहते हैं। सब देवता गौवें गोशालामें रहनेके समान इस शरीररूपी शालामें रहती हैं।'

इस तरह वेदने यह बात अत्यंत स्पष्ट शब्दोंसे कही है कि इस शरीरमें सब देवताएं अर्थात् ३३ देवताएं रहती हैं। जैसी गोशालामें गौवें रहती हैं। इस ३३ देवताओंकी तालिका ऐसी बनती है—

# पिण्ड–ब्रह्माण्डका चित्र

| ब्रह्माण्ड | कार्य | पिण्ड |
|---|---|---|
| १ परमात्मा, परब्रह्म | चेतना | जीवात्मा |
| **द्यु लोक** | | |
| १ द्यौः | प्रकाश ज्ञान | सिर |
| २ सूर्य, आदित्य | दृष्टी, दर्शन | नेत्र |
| ३ बृहस्पति, ब्रह्मणस्पति | बुद्धि | ज्ञानग्रहण साधन |
| ४ दिन-रात्रिः | उन्मेष निमेष | नेत्रफलक |
| ५ असुनीति | प्राणशक्ति | प्राणसंस्थान |
| ६ यम ( नियामक ) | संयम | अन्तःकरण |
| ७ दिशा | श्रवण | कर्ण |
| ८ नक्षत्र | तेजः केन्द्र | नाना ज्ञानकेन्द्र |
| ९ पूषा | पुष्टी | शरीरपोषक |
| १० भगः | भाग्य | तेजस्विता |
| ११ वरुणः | शान्ति | साम्य |
| **अन्तरिक्ष लोक** | | |
| १ अन्तरिक्ष | अवकाश | उदर |
| २ इन्द्रः, त्वष्टा | बल, शिल्प, कर्म | हाथ |
| ३ वायु, अश्विनौ | प्राण, श्वासोच्छ्वास | फेंफडे, नासिका |
| ४ चन्द्र | शान्ति | अन्तर्मन |
| ५ विद्युत् | चांचल्य | मन ( जाग्रतीका ) |
| ६ नभः | समान प्राण | मध्य |
| ७ रुद्र | अहंकार | हृदय |
| ८ मरुतः | अन्यप्राण उपप्राण | सर्व शरीर |
| ९ ऋभवः | शिल्प, कौशल्य | हस्तकर्म |
| १० सोमः | समता, उत्साह | दोष दूर करनेकी शक्ति |
| ११ मृत्यु | अपान | नाभि |
| **भू लोक** | | |
| १ पृथिवी | आधार | पांव |
| २ विष्णु | गति, रक्षण | ,, |
| ३ प्रजापति | प्रजनन | शिश्न |
| ४ पर्वत | उच्चता | पृष्ठवंश |
| ५ नदियां | रक्तसंचालन | नाडियां |
| ६ समुद्र | जल रसतत्त्व | उदर, हृदयाशय |
| ७ आपः | रेतः | शिश्न |
| ८ मेघ वृष्टि | रेतः स्खलन | ,, |
| ९ ओषधिवनस्पतियां | केश | त्वचा |
| १० अग्निः वैश्वानरः | वाणी | मुख |
| ११ चेतः | चिंतन | चित्त |

अपने शरीरमें सिर द्युलोक है, छाती पेट अन्तरिक्ष लोक है और पांव भूलोक है। इसका अर्थ यह है कि पृथिवी–अन्तरिक्ष और द्युलोकमें जितनी देवताएं हैं वे सबकी सब देवताएं अपने इस शरीरमें हैं। भूलोककी देवताएं शरीरके नीचले भागमें हैं, अन्तरिक्ष लोककी देवताएं शरीरके मध्य-भागमें हैं और द्युलोककी देवताएं सिरके स्थानमें हैं। यह क्रम बतानेके लिये यहां एक तालिका दी है। इस तालिकामें पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्युलोकमेंसे ग्यारह ग्यारह देवताएं ही केवल ली हैं। इसका अर्थ यह नहीं है कि यहां केवल शरीरमें ३३ ही देवताएं हैं। यह अर्थ बिलकुल नहीं है। जितनी देवताएं विश्वमें हैं, उन सब देवताओंके अंश इस शरीरमें हैं, मानो यह शरीर विश्वका अंश ही है। यहां ग्यारह देवताएं लेनेका कारण यह है कि वेदमें वैसा निर्देश है देखिये—

ये देवा दिव्येकादश स्थ ॥ ११ ॥
ये देवा अन्तरिक्ष एकादश स्थ ॥ १२ ॥
ये देवा पृथिव्यामेकादश स्थ ॥ १३ ॥
त्रयस्त्रिंशद्देवतास्त्रीणि च वीर्याणि ॥ १० ॥
अथर्व० १९।२७

त्रया देवा एकादश त्रयस्त्रिंशाः सुराधसः ।
वा० यजु० २०।११; काण्व० २१।१०३

ये देवासो दिव्येकादश स्थ, पृथिव्यामेकादश स्थ। अप्सुक्षितो महिनैकादश स्थ ॥
वा० य० ७।१९; काण्व० ७।२०

'द्युलोकमें ग्यारह, अन्तरिक्ष लोकमें ग्यारह और पृथिवी लोकमें ग्यारह ऐसे तैंतीस देव हैं। ( त्रया देवा एकादश ) ग्यारह ग्यारह ऐसे तीन देवगण हैं। ( अप्सुक्षितः एका-दश ) आप लोक अर्थात् अन्तरिक्ष लोकमें ग्यारह हैं। इस रीतिसे वेदोंमें देवोंके ग्यारह ग्यारह ऐसे तीन स्थानोंमें मिलकर तैंतीस देवगण लिखे हैं। इसलिये हमने यहां तीनों लोकोंमें ग्यारह ग्यारह देवताएं लिखी हैं। वेदमें तथा संपूर्ण विश्वमें अनेक देवताएं हैं। उन सबका अन्तर्भाव इन ग्यारह या इन तैंतीस देवोंमें होता है अर्थात् इनमेंसे प्रत्येक देवके सहचारी देव बहुतसे हैं। वे सब इनके साथ रहते हैं। इस तरह ३; ३३; ३३०; ३३०००; ३३०००००, या ३३०००००००० इतनी देवतायें इनके साथ रहती हैं ऐसा समझना चाहिये। अस्तु जो विश्वमें देवताएं हैं उन सबका समावेश इन तैंतीस देवोंके सहचारी गणमें होता है और ये सब देव मानवी शरीरमें अंशरूपसे आकर वसे हैं। यह वेदका कथन वेदके मंत्रोंमें हमने देखा है। वेदमें भी ३३से अधिक देवोंकी गणना है–

त्रयस्त्रिशत् , त्रिशताः षट् सहस्राः सर्वान् स देवान् तपसा पिपर्ति ॥ अथर्व० ११।७।२
त्रीणि शता त्रीसहस्राण्यग्निं त्रिंशच्च देवा नव चासपर्यन् । वा. यजु ३३।७

'तैंतीस, तीनसो और छः हजार देव हैं।' इस तरह ६३३३ यह संख्या तीनकी गुणितके क्रमसे बढती जाती है और अन्तमें तैंतीस करोडतक पहुंचती है। ३३३९ इतने देव यजुर्वेदमें गिनाये हैं।

ये सब देव मानवशरीरमें रहते हैं। शरीरके प्रत्येक अवयव तथा इंद्रियमें ये रहते हैं और वहांका कार्य ये देव ही करते हैं। इस तरह मानव शरीर '**देवोंकी सभा**' है। विस्तारसे बोलना हो तो यह "**तैंतीस करोड देवताओंकी परिषद्** " है, अथवा तैंतीस देवोंकी सभा है ऐसा भी संक्षेपसे कहते हैं। तैंतीस करोड देवोंकी गणना करना और प्रत्येकका वर्णन करना यह मनुष्यके लिये शक्य नहीं। इसी तरह इन सबको शरीरमें ढूंढना भी कठिन है। परंतु ३३ देवोंके स्थान और कर्म इस मानवी शरीरमें देख सकते हैं। इसीलिये वेदमंत्रोंमें तथा उपनिषद् वचनोंमें दस बारह मुख्य देवोंका ही वर्णन किया है। शेष देवताओंकी मननसे कल्पना करनी योग्य है।

हमने ऊपरकी तालिकामें ३३ देवोंकी गणना की है। ऊपर दिये उपनिषद् और वेदमंत्रोंमें दस बारह देवोंकी गणना है और श्रीमद्भागवतके श्लोकोंमें १५ देवताओंकी गणना की है। देवताओंके नाम थोडे दिये हों वा अधिक दिये हों, यह महत्त्वका विषय नहीं है, सब देवताओंका निवास मानवी शरीरमें है, यह सत्य बात जाननी चाहिये। यहां हम विचारार्थ ३३ देव ही लेंगे अथवा ७।८ ही लेंगे। उनका अनुभव यहां शरीरमें करके अन्य देवोंका निवास वैसा ही है ऐसा हम जानेंगे।

सूर्य आंखमें अंशरूपसे रहा है इसलिये सूर्य पिता है और आंख उसका पुत्र है। सूर्य और आंखका पितापुत्र सम्बन्ध है। शरीरके अन्दर हड्डी पृथ्वीका अंश है, पृथ्वी और शरीरस्थ

घन भागका पितापुत्र संबंध है । शरीरमें जो जलांश है वह बाह्य जलका अंश है, शरीरकी उष्णता बाह्य अग्निका अंश है, बाहरका वायु शरीरमें प्राण है इस तरह यह पितापुत्र संबंध स्पष्ट है । इसी तरह विश्वव्यापक परमात्मा और शरीरका जीव आत्मा ये पितापुत्र ही हैं देखिये-

ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः ।
भ० गी० १५।७

' ईश्वरका अंश यहां जीव होकर रहा है । ' तथा वेदमें भी कहा है—

विश्वे अमृतस्य पुत्राः । ऋ० १०।१३।१

' हम सब अमृतरूप परमेश्वरके पुत्र हैं । ' यह वेदका कहना इसी पितापुत्र संबंधके भावका द्योतक है । जिस तरह आंख सूर्यका पुत्र है उसी तरह जीव परमात्माका पुत्र है । सब देवताएं इस रीतिसे अंशरूपसे इस शरीरमें रही हैं । विश्वमें विशाल देवताएं हैं और शरीरमें उन सबके अंश हैं, पर देवताएं वेही हैं । अग्नि और सूर्य बाहर हैं और उनके अंश यहां शरीरमें हैं । अतः शरीरके अंश विश्वव्यापक बृहद्देवतांशोंके साथ मिलकर कार्य करते हैं ।

## देवतामय शरीर

मनुष्य शरीरके रोमरोममें देवताओंके अंश हैं । शरीरका कोई भाग ऐसा नहीं है कि जो देवतांशसे रहित हो । यहां कोई कहेंगे कि यह शरीर मरनेपर सड जाता है, इसलिये यह देवतांशयुक्त नहीं, आत्मा रहनेतक ही इसमें देवतांश रहते हैं । परंतु ऐसा कहना भ्रम है । जिस समय यह शरीर मरता है उसके बाद सडना शुरू होता है और सडनेके बाद उसमें अनेक कृमि उत्पन्न होते हैं, ये कृमि सैंकडों और हजारों होते हैं । ये यहां कहांसे आये ? एक जीव प्रबल होकर उसने सब शरीरपर अपना अधिकार जमाया था, वही उस शरीरका चालक आत्मा था, वह मर गया । इसके पश्चात् जो छोटे अणु जीव थे वे प्रबल होगये और अपनी शक्तिके अनुसार शरीरके विभागोंपर अपना अधिकार जमाने लगे । ये ही कृमि हैं । ये शरीरमें ही थे, पर शक्तिशाली जीवके अधीन थे । वह शासक जीव आत्मा चला गया । इसलिये ये प्रबल होकर उठ खडे हो गये ।

जैसा एक सम्राट् नष्ट होनेपर छोटे छोटे मांडलिक या सरदार अपना अपना छोटा छोटा राज्य स्वतंत्र है ऐसा कहकर अपनी स्वतंत्रता जाहीर करते हैं और छोटे छोटे अनेक राज्य बनाते है, इसी तरह यहां शरीरमें होता है । सडानेका अर्थ और कुछ नहीं है, उस शरीरमें जो एक साम्राज्यकी भावना थी, वह नष्ट हुई और सम्राट्के नष्ट होनेसे छोटे छोटे सरदार स्वतंत्र हो गये, ये ही कीडे हैं । इन सब कीडोंके शरीरोंका जो अधिष्ठाता जीव था वह वहीं था पर वह उस समय मुख्य शरीरके मुख्य अधिष्ठाताके शासनको शिरोधार्य मानता था और उसके अधीन रहकर कार्य करता था । अब वह मुख्य सम्राट् चला गया, इसलिये ये सरदार स्वतंत्र होगये, वे ही ये कृमी हैं !!!

ऊपरके मंत्रोंमें ३, या ३३, या ३३३, या ३३३९ या ६३३९ या ऐसी संख्यामें देवताओंके अंश शरीरमें रहते हैं ऐसा जो कहा है, वह संख्या ३३ करोडतक जा सकती है ।

इस शरीरमें जीवात्मा राजा है, मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार ये मंत्री है, इन्द्रियाँ प्रान्ताधिकारी हैं । इस तरह यह शरीरका राज्य चलाया जा रहा है । प्रत्येक इंद्रिय और अवयवका एक अधिष्ठाता है । वह मनके आधीन रहकर अपने अवयवके अन्दरका कार्य करता है । ऐसे शरीरके ३३ प्रान्त हैं, इनको हम इंद्रिय तथा अवयव कहते हैं । इस प्रत्येक प्रान्तके सूत्र पृष्ठवंशमें जुडे रहते हैं । पृष्ठवंशमें मज्जाग्रन्थीयाँ हैं । एक एक मज्जाग्रंथीके साथ सैंकडों मज्जातंतु जुडे रहते हैं और उस प्रान्तका संचालन उनके द्वारा किया जाता है । इस रीतिसे संपूर्ण शरीरका संचालन होता है ।

जीवात्मा मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार इस मंत्रीमंडलके साथ मंत्रणा करके पूर्वोक्त मज्जाकेन्द्रोंके द्वारा मज्जातन्तुओंके द्वारा जिस शरीरावयवमें कार्य करना हो, उस शरीर विभागमें कार्य करता है । इसी तरह इसी मार्गसे सब शरीरके भागों और उपभागोंमें जो होता है, उसका ज्ञान भी वह जीव आत्मा प्राप्त करता है और वहां जो संदेश देना हो वह दे देता है । पांवमें कांटा लगा तो उसी समय अन्तरात्मातक संदेश जाता है और वहां शत्रुका आक्रमण हुआ ऐसा ज्ञान अन्तरात्माको होता है । यह शरीर इस तरह एक राज्य ही है । इस शरीरव्यवस्थाके अनुसार ही राज्यकी शासनप्रणाली होनी चाहिये, ऐसा निश्चय वैदिक ऋषियोंका था । इसलिये उनकी संपूर्ण राज्यशासनव्यवस्था अध्यात्मके सिद्धान्तोंपर आश्रित हुई थी । प्रथम शरीरकी व्यवस्था ध्यानमें आनी चाहिये । वह इस तरह है—

जीवात्मा — शरीररूपी राष्ट्रका राजा
बुद्धि, मन,
चित्त, अहंकार — मंत्रीमंडल
प्राण, उपप्राण, — संरक्षक दल, सैनिक
इंद्रियां — कार्य करनेवाले अधिकारी, और उनके कार्यकर्ता
अवयव — शरीररूप राष्ट्रके प्रांत
शरीर — राष्ट्र

इस तरह यह शरीर एक राष्ट्र ही है। जीवात्मा अपने मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार द्वारा सब शरीरके विभागोंमें कार्य करता है।

जब सब इंद्रिय और अवयव उसकी आज्ञामें रहकर कार्य करते हैं, उन्मत्त प्रमत्त तथा स्वेच्छाविहारी नहीं होते, तबतक ही शरीरकी स्वस्थता होती है। जब कोई इंद्रिय स्वेच्छाचारी बनता है, तब वह सब शरीरका नाश करता है। इसलिये इन्द्रिय संयम, और मनोनिग्रहकी आवश्यकता शरीरके स्वास्थ्यके लिये अत्यंत आवश्यक होती है। सब इन्द्रिय और सब अवयव अर्थात् उनके सब अधिष्ठाता अधिकारी जीवात्माके आधीन रहकर सब शरीरकी स्वस्थताके लिये ही कार्य करते हैं, तब शरीर नीरोग और दीर्घजीवी होता है।

## आंगिरसी विद्या

ये इंद्रियाँ और ये अवयव सब मिलकर मुख्यतया ३३ हैं और इनके अधिष्ठाता भी उतने ही हैं। जब किसी अवयव या इंद्रियमें कुछ कार्य करना हो तो वह कार्यकी प्रेरणा आत्मा, मन द्वारा करता है और मज्जातन्तुओं द्वारा वहां कार्य शुरू होता है। यहां हमें मानसिक प्रेरणाद्वारा शरीर-स्वास्थ्य प्राप्त करनेकी विद्याका पता लगता है। इसको ' आंगिरसी विद्या ' कहते हैं। अंगोंमें संचार करनेवाला एक प्रकारका अद्भुत जीवन रस है, उस अंगरसका अपनी इच्छानुसार शरीरमें संचार करनेसे शरीरमें आरोग्य होता है।

## मानसिक प्रेरणासे आरोग्य

शरीरमें किसी स्थानपर कुछ बिगाड हुआ है, तो अपनी मानसिक प्रेरणा द्वारा अंगीय जीवन रसको वहां संचारित करनेसे और आरोग्यमय विचारोंको मनमें धारण करनेसे वहांका आरोग्य सुस्थिर होता है।

' मैं रोगी नहीं रहूंगा, मैं निरोग रहूंगा, मेरे पास रोग नहीं रहेंगे, मेरे शरीरके रोग दूर हो रहे हैं और शरीरमें आरोग्य स्थिर हो रहा है। ' इस तरहकी प्रेरणा करनेसे और मनको आरोग्य पूर्ण विचारोंसे ओतप्रोत करनेसे सचमुच आरोग्य स्थिर हो जाता है।

रोगका चिंतन करनेसे रोग होते हैं और आरोग्यका भाव मनमें धारण करनेसे आरोग्य बढता है। यह सब मनोव्यापारपर अवलंबित है। किसी गांवमें किसी रोगका प्रादुर्भाव हुआ, तो उस गांवमें जो निर्बल मनके लोग रहते हैं वे मनमें रातदिन ऐसा विचार करते रहते हैं कि ' यह रोग कदाचित् मुझे भी होगा और मैं इस रोगसे रोगी बनूंगा। ' इस तरह मनद्वारा वे सतत रोगका ही चिंतन करते रहते हैं और अन्तमें निर्बल मनके कारण वे रोगी होते हैं। सौमें अस्सी रोगी मनकी इस तरहकी निर्बलताके कारण रोगग्रस्त होते हैं, मानो रोगको वे निमंत्रण ही देकर अपने शरीरमें बुलाते हैं।

पर यदि वे ईश्वरकी उपासना करेंगे, मन्त्रका जप करेंगे, अथवा ध्यानधारणादि योगसाधन करेंगे, और मनमें प्रबलताके साथ यह विचार रखेंगे, कि मैं ईश्वरकी उपासना करता हूं, इस मन्त्रका जप करता हूं, इसकी ध्यान धारणा करता हूं, इसलिये मेरे पास रोग नहीं आसकता। मैं ईश्वरकी उपासना करनेसे मैं सुरक्षित रहूंगा। इस तरह मनको सुदृढ विचारोंसे बलवान बना देंगे, तो वे रोगके आक्रमणसे बच भी सकते हैं।

## पागल मनुष्यका मन

प्रायः पागल मनुष्य संसर्गरोगके शिकार नहीं होते। इसका कारण यह है कि उनको उस रोगका प्रादुर्भाव अपने ग्राममें हुआ है इसका पता भी नहीं होता, इस कारण वे उस रोगका ध्यान नहीं करते। इस हेतुसे वे बच जाते हैं। सर्व साधारण मनुष्य यदि उपासनादि साधनोंसे अपने मनको बलवान बना देंगे, तो वह सामर्थ्यवान मन उनका बचाव कर सकता है। इसीको ' विश्वाससे चिकित्सा ' कहते हैं। विश्वाससे मनमें बडा भारी बल उत्पन्न होता है और वह बल उसका संरक्षण भी करता है। इसको कई लोग ' अन्ध-विश्वास ' कह सकते हैं। भले ही वह अन्धविश्वास हो, पर वह उनके मनको सुदृढ बना रहा है,

इसलिये वह उसका सहायक है। जिससे मनकी शक्ति बढ जाती है, उससे मनुष्य अपनी सुरक्षा कर सकता है।

## मन मित्र है और शत्रु भी है

मनुष्यका मन बडाभारी प्रभावशाली है। पर इसका प्रभावशालीपन इसका सहायक भी होता है और मारक भी होता है। अपना ही मन अपनेको मारे यह है तो बडा विचित्र! पर वस्तुतः ऐसा ही है। यदि मन मानेगा कि 'मैं निर्बल हो रहा हूं, और अब मेरे जीनेकी कोई आशा नहीं है।' तब तो कुछ भी रोग न होते हुए भी वह केवल मनके उस विश्वाससे ही वह क्षीण होता हुआ कुछ दिनोंके पश्चात् मर जायगा। इस विषयमें एक दृष्टान्त है—

"अमेरिकाके किसी बडे नगरकी एक गलीमें मानस-शास्त्रका मनन करनेवाले ७।८ डाक्टर थे। उन्होंने क्षीणता और चिंता उत्पन्न करनेवाले विचारोंका परिणाम मनुष्यके शरीरपर क्या होता है यह प्रयोग करके देखनेका निश्चय किया। उन सबने एक सुदृढ शरीरवाले मनुष्यपर यह प्रयोग करनेका निश्चय किया। उन सब डाक्टरोंने अपना विचार एक मतसे निश्चित किया और जिस मनुष्यपर प्रयोग करना है उसका भी निश्चय किया और प्रयोगका दिन भी नियत किया।"

"वह प्रयोग करनेका दिन आगया। उस दिन पहिले डाक्टरने उस मनुष्यको बुलाया, अपने चिकित्सालयमें ले जाकर उसको टेबलपर सुलाकर सब प्रकारकी परीक्षा की। और आश्चर्यचकित होकर उसे कहा कि तुम्हारे हृदयको ऐसा रोग हुआ है कि उसका कोई इलाज डाक्टरी विद्यामें नहीं है।"

'उस रोगीने डाक्टरसे कहा कि 'डाक्टर साहेब! मैं तो बडा नीरोग हूं और शक्तिमान भी हूं।' उसपर वह डाक्टर बोला कि 'इस रोगमें ऐसा ही प्रतीत होता है, पर अचानक मनुष्य मर जाता है।'

वह मनुष्य आगे बढा। उसे दूसरे डाक्टरने बुलाया और प्रेमसे उसके शरीरकी परीक्षा की और उसने भी उसको हृदय रोगकी और इस रोगके असाध्य होनेकी बात कही। इस तरह चार डाक्टरोंने ऐसा ही नाट्य किया। उस मनुष्यको इस बातका बिलकुल पता नहीं था कि ये डाक्टर मानसशक्तिके संशोधन करनेके लिये यह सब नाट्य कर रहे हैं। वह तो यही समझ रहा था कि ये तो परोपकारी डाक्टर हैं, मुझसे फीज भी नहीं ले रहे हैं, केवल उपका-रके भावसे ये यह सब कर रहे हैं। इस कारण इस मनुष्यके मनपर यही परिणाम होने लगा कि सचमुच मुझे हृदयका रोग हुआ है और वह असाध्य अवस्थातक पहुंच चुका है।

चौथे डाक्टरने भी जब उसको वही हृदय विकारकी बात सुनाई, तब तो वह बोलने लगा कि 'डाक्टरसाहेब! यह तो सच बात है कि आज मुझे कुछ कमजोरी तो अवश्य मालूम हो रही है।' डाक्टरने कहा कि 'यह रोग ही ऐसा है। रोगीपर किस समय हमला करता है किसीको पता नहीं लगता और अचानक मृत्यु हो जाती है।'

आगे भी ३।४ डाक्टर थे जो इस व्यूहमें शामील थे!! उन सबने इस मनुष्यकी परीक्षा करके यही कहा कि यह रोग असाध्य है और शीघ्र ही मृत्यु होनेकी भी संभावना है। उस मनुष्यपर इन डाक्टरोंके कहनेका बडा भारी परिणाम हुआ। वह समझने लगा कि मेरी शीघ्र ही मृत्यु होनेवाली है। दो तीन दिन इस मनुष्यके इसी चिन्तामें गये। उसपर बडा बुरा परिणाम होता गया। मनकी चिन्ता-का परिणाम उसपर हुआ और ४।५ दिनोंमें वह हृदयकी क्रिया बंद होनेके कारण ही मर गया।

उस मनुष्यके हृदयमें कोई रोग नहीं था। पर मानस-शक्तिका संशोधन करनेवाले डाक्टरोंने अपने प्रयोग उसपर किये, उसके मनपर बुरा असर हुआ और उसका परिणाम उसकी मृत्युमें हुआ।

वह मनुष्य मनमें सोचने लगा कि ये सब डाक्टर परोप-कारी सज्जन हैं। मुझसे फीज वगैर, कुछ भी नहीं ले रहे हैं। केवल परोपकार बुद्धिसे ही ये यह सब कर रहे हैं। इसलिये सचमुच मेरे हृदयमें ही यह भयानक बीमारी हुई है और इस रोगके कारण मैंने २।४ दिनोंमें मरना ही है। जब उसके मनमें ऐसा निश्चय हुआ और उसके शरीरमें उसका मन वैसे मृत्युके विचारसे कार्य करने लगा, तब उसका हृदय क्षीण होने लगा और वही विचार बढता जानेसे उसकी मृत्यु हुई।

यदि किसीके घरमें कोई रोगी हो और डाक्टर या वैद्य उसे कहे कि यह बिमारी खराब है और २।३ दिन भी

जीवन धारण करना कठिन है तो वह रोगी १५ दिन जीवित रहनेवाला होगा, तो भी जल्दी २।३ दिनोंमें ही मर जायगा। इसके विरुद्ध यदि रोगीको यह धैर्य दिया जायगा कि तू 'अब रोगमुक्त हो रहा है, अब तुम्हें भय रहा नहीं है, बहुत जल्दी ही तू आरोग्यसंपन्न हो जायगा।' ऐसा विश्वास रोगीके मनमें उत्पन्न करनेसे उसका रोगमुक्त होना सहज हो सकता है।

यह मनकी शक्तिकी बात है। यह मनकी शक्ति अच्छे भावमें रही तो उसका परिणाम अच्छा और बुरे भावमें रही तो उसका परिणाम बुरा होगा। हमारा मन है, वही हमारा मित्र भी होता है और शत्रु भी होता है, उसका कारण यह है। इस कारण कहा है कि—

मन एव मनुष्याणां कारणं बंधमोक्षयोः।

'मन ही मनुष्योंके बंध और मोक्षका कारण है।' मनके कारण ही मनुष्य बंधनमें पडता है और मुक्त भी हो जाता है। ऊपर शरीरमें रहनेवाले ३३ तत्त्व कहे हैं, उनमें मन एक पदार्थ है। पर शरीरके सब भाग इस मनके आधीन रहते हैं और मनके आदेशानुसार कार्य करते हैं। आत्मा और बुद्धि वस्तुतः मनके ऊपर है, पर मन बिगडा तो उसके बिगड जानेसे आत्मा बुद्धिका भी कुछ नहीं चलता और उनको भी मनके अनुसार चलना पडता है। इतना मनका सामर्थ्य है। मनका यह सामर्थ्य है इसीलिये मनको शुभ-विचारमें स्थिर रखना आवश्यक है। इसी हेतुसे मनको शिवसंकल्पमय करनेका आदेश वेद दे रहा है—

## मन शिवसंकल्प करे

यज्जाग्रतो दूरमुदेति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति। दूरंगमं ज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ १ ॥

येन कर्माण्यपसो मनीषिणो यज्ञे कृण्वन्ति विदथेषु धीराः। यदपूर्वं यक्षमन्तः प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ २ ॥

यत्प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरन्तरमृतं प्रजासु। यस्मान्न ऋते किंचन कर्म क्रियते तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ ३ ॥

येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत्परिगृहीतममृतेन सर्वम्। येन यज्ञस्तायते सप्त होता तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ ४ ॥

यस्मिन्नृचः साम यजूंषि यस्मिन् प्रतिष्ठिता रथनाभाविवाराः। यस्मिंश्चित्तं सर्वमोतं प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ ५ ॥

सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्नेनीयतेऽभीशुभिर्वाजिन इव। हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ ६ ॥ वा० यजु० ३४

(१) जो मेरा मन जागते हुए दूर दूर जाता है और वही मेरा मन सोते हुए भी उसी प्रकार दूर जाता है। यह दूर जानेवाला मेरा मन प्रकाश देनेवालोंको भी प्रकाशित करनेवाला है। वह एकमात्र दैवी शक्तिसे युक्त है वह मेरा मन शिवसंकल्प करनेवाला हो।

(२) जिस मनसे मननशील और कर्मकुशल विद्वान् यज्ञोंमें, युद्धोंमें अथवा सभाओंमें नाना प्रकारके कर्म करते हैं। जो मन सब प्रजाजनोंमें अपूर्व शक्तिसे युक्त है वह मेरा मन शिवसंकल्प करनेवाला हो।

(३) जो मन मनुष्योंको ज्ञान, चिन्तनशक्ति और धैर्य देता है, जो प्रजाजनोंमें अमरज्योतिके समान प्रकाशरूप है, जिसके विना मनुष्य कुछ भी कार्य नहीं करता, वह मेरा मन शिवसंकल्प करनेवाला हो।

(४) जिस अमृतमय मनने भूत, वर्तमान और भविष्य-कालके समस्त पदार्थोंका ग्रहण किया होता है, जिससे सात ऋत्विज जिसमें यजन करते हैं वैसे यज्ञ फैलाये जाते हैं वह मेरा मन शिवसंकल्प करनेवाला हो।

(५) जैसे रथ नाभीमें आरे लगे होते हैं वैसे जिस मनमें ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और यजुर्वेद ठीक तरह रहे हैं, व्यवस्थासे रहे हैं, जिसमें प्रजाओंका सब चित्त ओतप्रोत हुआ है, वह मेरा मन शिवसंकल्प करनेवाला हो।

(६) जिस तरह उत्तम सारथी लगामोंसे वेगवान् घोडोंको उत्तम मार्गपरसे चलाता है, उस तरह जो मन मनुष्योंको ले जाता है, वह हृदयमें रहनेवाला जरारहित वेगवान् मेरा मन शुभसंकल्प करनेवाला हो।

इन मंत्रोंमें मनके कई महत्त्वपूर्ण गुणोंका वर्णन किया गया है। इसलिये इस सूक्तका विचार यहां करना आवश्यक है।

## मानस शक्ति

मनुष्यको जो 'मनुष्य' कहा जाता है वह मनके कारण ही है। 'मननात् मनुष्यः' मनन कर सकनेके कारण

मानवको मनुष्य कहते हैं।'मन जैसा मनुष्य है।' इतना मनुष्यमें मनका महत्त्व है। सब मानवके अंगों और अवयवोंपर मनका प्रभुत्व है, मन सबका अध्यक्ष है। मनके आधीन ही सब अवयव हैं। मनुष्यको यही ज्ञान प्राप्त होना चाहिये। प्रथम यहां हम मनके सूक्तका थोडासा विचार करेंगे—

१ यत् जाग्रतः दूरं उदैति – मन जाग्रत अवस्थामें दूर दूर भटकता रहता है। इसका अनुभव हरएक मानवके लिये प्रतिदिन आता है। मन एकाग्र नहीं होता, मन चञ्चल है ऐसा ही सब लोग बोलते रहते हैं। इस अनुभवकी ही बात इस मंत्रमें कही है। हम किसीसे पूछते हैं कि 'तुम्हारा मन कहां था।' अर्थात् वह जिस कार्यमें लगना चाहिये था, उस कार्यमें लगा नहीं था। किसी दूसरे स्थानपर भटकता रहा। हरएक कार्य करनेके समय मनुष्यका मन उसमें लगा तो ही वह कार्य उससे ठीक तरहसे हो सकता है। और उसका मन इधर उधर भटकता रहा, तो वह कार्य उससे बिगडता है। जाग्रतिमें यह मन दूर दूर भटकता रहता है यह अनुभव सब मनुष्योंको है। जागृतिमें यह मन न भटके, एकाग्र होकर कार्य करे, इस कार्यको सिद्ध करनेके लिये योगसाधन उत्पन्न हुआ है। योगसाधन करनेपर भी मनुष्यका मन एकाग्र होता है ऐसी बात नहीं है। मन स्वभावतः चंचल होनेसे वह इधर उधर जाता ही है।

योगः चित्तवृत्तिनिरोधः। योगदर्शन

'चित्तकी वृत्तियोंका निरोध करनेका नाम योग है।' योगशास्त्र ही चञ्चल मनको स्थिर करनेका विचार करता है और मनकी स्थिरता करनेके उपाय बताता है।

२ तत् उ सुप्तस्य तथा एव एति— वह मन सो जानेपर वैसा ही इतस्ततः भटकता रहता है। लोगोंको यह आश्चर्यकारक प्रतीत होगा। सोनेपर प्रथम स्वप्न आते हैं। स्वप्न सबको आते हैं, उनमें नाना प्रकारके दृश्य मन निर्माण करता है, मानो उतने रूप वह स्वयं धारण करता है और वही मन उतने रूपोंमें नाचता है। यह स्वप्नका चमत्कार तो सब मनुष्योंने देखा ही है। पर सुषुप्तिमें यह मन दूर दूर जाता है इसका पता बहुत ही थोडे लोगोंको है। गाढ निद्रा आनेपर जाग्रतिका मन स्तब्ध होकर सो जाता है यह सत्य है। परन्तु उसी मनका दूसरा जो भाग सुषुप्तिमें जाग उठता है वह तो इस जाग्रतिके मनसे भी अधिक प्रभावी होता है।

इस विषयके हम एक दो उदाहरण देते हैं जिससे सुषुप्तिमें मनके भ्रमणका पता पाठकोंको लग जायगा।

कोल्हापुरमें श्री नाना गोलिवडेकर नामक एक सज्जन रहते हैं। वे पांच भाई थे। एक भाई छः मील दूरीपरके अपने खेतवाडीमें रहता था और बाकीके चार भाई कोल्हापुरमें रहते थे। एक दिन किसी एक बैरागीने उस खेतपर रहनेवाले भाईका वध अपने पासका चिमटा मारकर किया और उसके पासके २०० रु. उठाकर वह बैरागी भाग गया। यह प्रातःकाल ४ बजे हुआ।

ठीक चार बजे ऐसे दृश्यका स्वप्न कोल्हापुरमें सोनेवाली उसकी माताको आया और माता उठकर चिल्लाने लगी कि बैरागीने चिमटेसे मेरे पुत्रका वध किया, वह पुत्र मर गया है और उसके शरीरसे खून बह रहा है।

पुत्र और मातामें छः मीलका अन्तर है। पुत्रका मन माताके मनतक पहुंचा और उसने वहांका वृत्तांत माताको स्वप्नके रूपमें स्पष्टरीतिसे बता दिया। अर्थात् निद्रामें भी मन दूर दूर जाता है और ऐसे अनुभव बताता है। प्रत्यक्ष वह दृश्य सामने होने और दीखनेके समान ये दृश्य दीखते हैं। ये दृश्य मनके सामने खडे करनेका सामर्थ्य मनमें रहता है। जहां कुछ भी नहीं होता वहां प्रत्यक्ष दृश्य दिखानेका कार्य मन करता है। जहां माता सो रही थी वहां पुत्रकी मृत्युका दृश्य नहीं था, वह दृश्य तो छः मील दूर था। परंतु वह प्रत्यक्ष होनेके समान उसको दीखने लगा। यह निर्माण करनेकी शक्ति मनमें है।

दूर जाकर वहां दृश्य प्रत्यक्ष होनेके समान दिखानेका सामर्थ्य मनमें है। इसी कारण मनको प्रबल विचारधारासे आरोग्यकी स्थापना करनेका कार्य दिया, तो वह रोगीके शरीरमें आरोग्यकी स्थापना भी कर सकता है। मनकी अद्भुत शक्तिसे ऐसे कार्य किये जा सकते हैं। आरोग्यके विचार मनमें भर दिये जांय तो वे वहां आरोग्य स्थिर कर सकते हैं।

३ दूरंगमं— मन दूर दूर जानेवाला है। वह जैसा पास कार्य कर सकता है वैसा दूर भी करता है। कितना भी अन्तर रहा, तो उसके लिये वहां पहुंचना कठिन नहीं है।

इस शक्तिके कारण आरोग्यके मानसिक विचारप्रवाहोंको दूरस्थ रोगीके पास भेजकर उसको भी आरोग्य प्राप्त हो ऐसा मानस संदेश द्वारा प्रबंध हो सकता है ।

' हे रोगी ! तू अब अच्छा हो रहा है, रोग दूर हो रहा है । नीरोगिता तुम्हारे अन्दर बढ रही है। धैर्य धारण करो ! मानसिक निर्बलता दूर करो । ' इस तरहके विचार अपने मनसे दूरस्थित रोगीके पास भेजकर उसको स्वास्थ्य लाभ हो ऐसा किया जा सकता है । ईश्वर प्रार्थना, मन्त्र जप, प्रसाद भक्षण आदिसे जो लाभ विश्वास रखनेवालोंको होते हैं वे इस मानसशक्तिके कारण ही हैं । जो विश्वास नहीं रखेंगे उनको लाभ नहीं होगा । पर विश्वास रखनेवालोंको लाभ होता है यही मानसशक्तिके सामर्थ्यका प्रभाव है ।

४ ज्योतिषां एकं ज्योतिः— ज्योतियोंको भी प्रकाश देनेवाली एकमात्र ज्योती मन ही है । प्रकाशोंको भी प्रकाशित करनेवाली यह मनःशक्ति है । विश्वका साक्षात्कार इसी प्रकाशमय मनसे मनुष्यको होता है ।

५ येन अपसः मनीषिणः धीराः यज्ञे विदथेषु कर्माणि कृण्वन्ति— जिस मनकी सहायतासे कर्ममें प्रवीण बुद्धिमान लोग यज्ञोंमें अथवा युद्धोंमें किंवा सभाओंमें नाना प्रकारके कर्म करते हैं अर्थात् मनकी सहायता न मिली तो मनुष्य कोई कर्म नहीं कर सकता । इतनी मनकी सहायताकी कर्म करनेमें आवश्यकता है ।

जिस इन्द्रियके साथ मन रहता है वही इन्द्रिय कर्म कर सकता है । किसीका ध्यान न रहा तो न आंख देख सकता है और न कान सुन सकता है और नाही दूसरे इन्द्रिय अपने अपने कर्म कर सकते हैं । आंखके सामनेसे हजारों मनुष्य गुजर जांय तो भी यदि मन उस आंखके साथ न रहा तो वह आंख उस मानव समुदायको नहीं देखेगा । मन आंखके साथ रहा तो ही देख सकेगा । मनुष्यमात्र जो कर्म करते हैं वे सबके सब मन साथ रहा तो ही कर सकते हैं । अर्थात् मन ही सब कर्ता है ।

जनक और शुककी कथा है । शुकमुनि राजा जनकके पास बोध प्राप्त करनेके लिये गया । जनकने उसके सिरपर पानीकी बाल्टी भरकर रखी और साथ ४ नौकर तलवारके साथ उसके चारों ओर रखे और आज्ञा की कि यदि पानी इस बाल्टीमेंसे नीचे गिरा तो इसका सिर काट दो । शुक संपूर्ण शहरमें घुमकर सिरपर बाल्टी धारण करके वापस आया, तब राजाने पूछा कि ' हे शुक ! तूने शहरमें क्या देखा ? ' शुकने उत्तर दिया कि ' पानीकी बाल्टीको छोडकर मैंने कुछ भी देखा नहीं । '

इसका अर्थ यह है कि नगरमें सर्वत्र नाच और तमाशे चल रहे थे । व्यापार व्यवहार चल रहा था । पर शुकका मन उनके पास नहीं था । पानी न गिरे यही एकमात्र विचार उसके मनमें था । इस कारण वह दूसरा कुछ भी देख नहीं सका । जब शुकमुनि दूसरी वार उसी नगरीमें गया, तो उसने सब नगरीका ऐश्वर्य देखा । मनका यह प्रभाव है । हरएक मनुष्यको इसका अनुभव है ।

कोई मनुष्य किसीको जोरोंसे पुकारता है, पर वह किसी दूसरे कार्यमें व्यग्र होनेसे सुनता नहीं । क्योंकि उसका मन कानोंके साथ संलग्न नहीं था । इसलिये कितना भी जोरसे पुकारा जाय तो भी सुनाई नहीं देगा । इसलिये यज्ञ करना हो, युद्ध करना हो अथवा सभासमितिका कार्य करना हो, उसमें मन लगाना आवश्यक है । इसीलिये यहां इस मंत्रमें कहा कि है ' ज्ञानी लोग मनसे ही सब कार्य करते हैं । ' यह सत्य है और इसीलिये मनका महत्त्व विशेष ही है ।

६ प्रजानां अन्तः यत् अपूर्वं यक्षं – प्रजाजनोंके अन्तःकरणमें यह मन अपूर्व शक्तिसे युक्त है इसलिये यह मन सत्कार करनेयोग्य है । जिस मनकी सहायतासे ही सब कार्य किये जाते हैं उस मनके सामर्थ्यका वर्णन कौन कर सकता है ? इतना यह मन सामर्थ्यवान है इसीलिये यह आदरणीय और पूजनीय है ।

७ यत् प्रज्ञानं उत चेतः धृतिः च – यह मन ज्ञान देता है, चिन्तन या विचार करता है और यह धैर्य भी देता है । मनुष्यको ज्ञान प्राप्त हुआ, वह मनुष्य विचार करने लगा, तो विचारसे मनुष्यको धैर्य प्राप्त होता है । मेरे अन्दर यह मन बडा शक्तिशाली है । आरोग्यके विचारोंको धारण करनेसे यह मन शरीरमें आरोग्यकी स्थापना कर सकता है । यदि निर्बलताके विचार मनमें रहे तो धैर्य विनष्ट हो जायगा और यदि ज्ञान और विचारके द्वारा सामर्थ्यके विचार मनमें रहे तो धैर्य उस मनुष्यमें बढेगा । यह धैर्य मन ही देता है । इसलिये मनमें धैर्यके विचार धारण करना योग्य है ।

८ यत् प्रजासु अन्तः अमृतं ज्योतिः - जो मन प्रजाजनोंके अन्दर अमर प्रकाश जैसा है। जिस तरह प्रकाश अन्धकारको दूर करके सरल मार्ग बताता है और उसी तरह यह सब दुःख, रोग और मृत्युके भयको दूर करके सुख, नीरोगिता और दीर्घजीवन देता है। सुख, आनन्द, नीरोगिता और दीर्घजीवन प्राप्त करना सर्वथा मनके ऊपर ही अवलंबित है, यदि मन 'मैं क्षीण हूं, मैं अल्प हूं, मैं निकम्मा हूं, मैं रोगी हूं, मैं दुःखी हूं' ऐसा ही मानने लगेगा, तो वह मनुष्य वैसा ही बन जायगा। इसलिये ऐसे हीन विचार मनमें कभी धारण नहीं करने चाहिये। और इन विचारोंके विरुद्ध विचार 'मैं बडा हूं, मैं कर्म ठीक तरह करके अपनी उन्नति करा सकता हूं' ऐसे विचार जो मनमें धारण करेगा वह सदा आनन्दप्रसन्न रहेगा। यह प्रकाशमय मन मनुष्योंमें है, इस कारण मनुष्य अन्धकारमें नहीं डूबेगा। मनुष्यको उचित है कि वह अपने मनकी यह अद्भुत शक्ति जाने और इस मानसिक ज्योतिका ही प्रकाश अपने अन्तःकरणमें देखे। इसीसे वह सदा आनंदप्रसन्न रह सकता है।

९ यस्मात् ऋते किंचन कर्म न क्रियते - जिस मनकी सहायताके विना कुछ भी कर्म नहीं किया जाता। अर्थात् सब कर्म यही मन करता और कराता है। इसी गुणका वर्णन इससे पूर्व ( ५ वें परिच्छेदमें ) आया है। उसीका यह अन्य शब्दोंसे वर्णन है।

१० येन अमृतेन इदं सर्वं भूतं भुवनं भविष्यत् परिगृहीतं - जिस अमर शक्तिवाले मनने यह सब भूत, वर्तमान और भविष्यकालका सब विश्व अपने अन्दर धारण किया है। मन ही सब विश्वका धारण करता है। मनमें जितने विश्वका धारण हुआ है उतना ही विश्व है। मनने जिसका ग्रहण ही नहीं किया वह है ऐसा भी नहीं कह सकते। मन सब विश्वको अपने अन्दर धारण करता है, तदाकार बनता है और कहता है कि फलानी वस्तु है, तब वह वस्तु है ऐसा माना जाता है। मनको जिसका पता नहीं है वह वस्तु है ऐसा कौन किस तरह कह सकता है ? इसलिये मानो कि सब विश्वका अस्तित्व सिद्ध करनेवाला मन ही है। मन ही विश्वका अस्तित्व स्वीकारता है, इतना सामर्थ्य मनमें है।

११ येन सप्त होता यज्ञः तायते - जिस मनके द्वारा सात होता याजक जहां हवन करते हैं, उस यज्ञका कर्म किया जाता है। दो आंख, दो कान, दो नाकके छिद्र और एक मुख ये सात होतागण इस शरीरमें जो यज्ञ चल रहा है उसमें बैठे हैं और यहांका यज्ञ कर रहे हैं। आत्मा यजमान है, बुद्धि यजमानपत्नी है, मन अहंकार और चित्त ये सहायक गण हैं, ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेंद्रिय ये सात इस जीवनयज्ञके होतागण हैं। इनके द्वारा यहांका यज्ञ चलाया जाता है। यह जीवनयज्ञ मनुष्यका मन ही चला रहा है। मन न रहा तो यहांका कुछ भी कार्य नहीं हो सकता। मनके साथ रहनेसे ही यहांके सब कार्य ठीक तरह होते हैं। इस कारण मनको शुभसंकल्प करनेवाला बनाना चाहिये।

१२ रथनाभौ आरा इव यस्मिन् ऋचः साम यजूंषि प्रतिष्ठिताः - रथ नाभीमें जैसे आरे बिठलाये होते हैं, उस तरह जिस मनमें ऋचाएं, साम और यजु रहते हैं। मनके आधारसे ऋग्वेद, सामवेद और यजुर्वेद रहते हैं। मन ही इन वेदोंका धारण करता और उनका उपयोग करता है। मनका यह महत्त्व है कि जो वेदविद्याका धारण कर सकता है। वेदविद्यामें सब विद्याएं आगयी हैं, अर्थात् मनमें सब विद्याएं रहती हैं। मनुष्यके मनका यह महत्त्व है। मनुष्य अपने मनके द्वारा सब विद्याओंका धारण कर सकता है। जिसमें सब विद्याएं रहती हैं ऐसा मन मनुष्यके अन्दर रहता है। इससे मानवी देहका महत्त्व कितना है यह विदित हो सकता है।

१३ यस्मिन् प्रजानां सर्वं चित्तं ओतम् - जिस मनमें प्रजाजनोंका संपूर्ण चित्त अर्थात् चिन्तन करनेका सामर्थ्य रहा है। मनन करता है इसलिये इस मानवको मनुष्य कहते हैं। 'मननान्मनुष्यः' मनन शक्ति रहनेसे इसको मनुष्य कहा जाता है। चिंतन शक्ति मनुष्यके मनमें ओतप्रोत रहती है। मनका यह महत्त्व है। जो भी मानवका सामर्थ्य है वह सब मनमें रहता है। मानो मन ही मानवका संपूर्ण सामर्थ्य है। अथवा 'मन' ही मानव है।

१४ सुषारथिः अभिशुभिः वाजिनः अश्वान् इव यत् मनुष्यान् नेनीयते - जैसा उत्तम सारथी लगामोंसे वेगवान् घोडोंको ठीक मार्गपरसे चलाता है, उस तरह जो मन मनुष्योंको अर्थात् मनुष्यके इंद्रियोंको चलाता है वह मानवका संचालक मन सारथी जैसा ही है। यह मानवका शरीर रथ है, इस रथको इंद्रियरूपी घोडे जोते हैं, बुद्धि-सारथी है और मनरूपी लगाम है। इस तरह यह रथ

चलता है । इसका तात्पर्य यह है कि मन ही यहां मुख्य चालक है ।

१५ हृत्प्रतिष्ठं यत् अजिरं जविष्ठं तत् मनः – हृदयमें मन रहता है, वह जरारहित बडा वेगवान् है । यह मन है इस मनके कारण मानवको मनुष्य कहते हैं ।

१६ तत् मे मनः शिवसंकल्पं अस्तु— वह मेरा मन शुभसंकल्प करनेवाला हो । क्योंकि इस मनके अधीन यह सब शरीर है, इस मनके संचालनसे शरीरके सब कार्य हो रहे हैं, इसलिये मन शुभसंकल्प करनेवाला हुआ तो मनुष्यसे शुभ कर्म होंगे और यदि यह मन अशुभ संकल्प करने लगा तो इससे बहुत बुरे कर्म होंगे। इसलिये मनको शुभसंकल्पमें सदा रत रखना अत्यंत आवश्यक है ।

यदि कोई कार्यकर्ता महाशक्तिमान है, जो वह अच्छे भी कार्य करेगा और बुरे भी करेगा। इस कारण वह अच्छा शिक्षित और शुभ कर्म करनेवाला बनेगा तो ही अच्छा है। परन्तु यदि वह बुरी प्रवृत्तिवाला बनेगा तो वह बुरे कार्य करके बहुत ही हानि करेगा । इसलिये शक्तिवान् सत्प्रवृत्तिवाला होना अत्यंत आवश्यक है । मन अत्यंत शक्तिमान है, जिसकी शक्तियोंका वर्णन इस सूक्तमें किया है, वह अत्यंत शक्तिमान है इसीलिये उस मनको ' शिवसंकल्प ' से युक्त करना अत्यंत आवश्यक है ।

## मानस शक्तिसे उन्नति

मानस शक्ति बडी प्रभावशाली है यह इस वर्णनसे सिद्ध हुआ । अब इस मानस शक्तिसे मनुष्य किस तरह अपनी उन्नति कर सकता है इसका विचार करना है। यहां यह निश्चयपूर्वक जानना चाहिये कि **' शिवसंकल्प करनेवाला मन बना तो ही मनुष्यकी उन्नति होनेकी संभावना है । '** यदि यह मन अशुभ संकल्प करने लगा तो सच्ची उन्नतिकी कोई आशा ही नहीं है । इसलिये इस बातकी अत्यंत आवश्यकता है कि मनुष्य अपने मनको शुभ संकल्पमें ही रखे और अशुभ विचारकी ओर इस मनको झुकने न दे । यह प्रधान नियम है । अब इस शरीरमें क्या हो रहा है वह देखिये—

शरीर मन डेढमनके बोझवाला होता है । इतने बोझको सहज उठाना और घूमाना यह कोई साधारण कार्य नहीं है । परन्तु यह कार्य केवल इच्छामात्रसे मन करता है । मनमें आते ही शरीर उठता है, घूमता है, कूदने लगता है, वृक्षपर चढता है, कूवेमें उतरता है । एकमन डेढमन बोझको केवल इच्छासे उठाता है । यह आश्चर्यकारक कार्य यहां मन करता है ।

मनमें इच्छा हुई तो मनुष्य हाथ पांव हिलाता है, पुस्तकें पढता है, जो मनमें आजाय वह कार्य करने लगता है । मनुष्य इसका विचार करे तो उसे आश्चर्य प्रतीत होगा कि यह जड देह स्वयं कुछ भी नहीं कर सकता, वह सहस्रों महान् कार्य करके दिखाता है । यह इच्छा शक्तिसे ये सब कार्य करता है ।

अर्थात् मनकी शक्ति इतने बोझदार शरीरको इच्छामात्रसे उठाती है । इससे सिद्ध होता है कि मनकी शक्ति बडी प्रभावशाली है । जो मनकी शक्ति हाथों और पांवोंको हिलाती है और सब शरीरको नचाती है, क्या वह शक्ति अपने अन्दरके अवयवोंमें स्फुरण उत्पन्न नहीं कर सकती ? मानना पडेगा कि मनकी शक्ति शरीरके आन्तरिक अवयवोंपर भी प्रभाव डाल सकती है। इसीलिये योगशास्त्र निर्माण हुआ है ।

इस समय हमारे शरीरमें कई अवयव ऐच्छिक हैं अर्थात् इच्छामात्रसे हिलाये जाते हैं । जैसे हाथ पांव आदि अवयव इच्छासे जैसे चाहिये वैसे हिलाये जाते हैं । परन्तु शरीरमें ऐसे भी अवयव हैं कि जो इच्छासे कार्य नहीं करते परन्तु ईश योजनासे कार्य करते हैं । इनपर अपनी इच्छा शक्ति चलानेका नाम योगाभ्यास है ।

योगसाधनमें ऐसे प्रयोग हैं कि हृदयको स्तब्ध करना, आन्तरिक अवयवोंको इच्छाशक्तिसे संचालित करना आदि । पृष्ठवंशमें अनेक चक्र हैं इनमें दैवी शक्तियां हैं तथा इनके आधीन शरीरके कई आन्तरिक अवयव हैं । इच्छाशक्तिसे मनका इनपर संयम करके इनमें स्फुरणा उत्पन्न की जाती है और जो अवयव आज अपने आधीन नहीं है उनको अपनी इच्छानुसार कार्य करनेमें लगाया जा सकता है । इस तरह शरीरके अन्तर बाह्य अवयवोंपर मनका प्रभाव स्थापित किया जा सकता है । और जिस तरह मनुष्य अपने हाथको हिला सकता है उसी तरह आन्तरिक अवयवको भी उत्तेजित किया जा सकता है । अर्थात् उससे

अपनी इच्छानुसार न्यूनाधिक कार्य कराना मनुष्यके आधीन हो सकता है।

मान लीजिये कि किसीकी पचनक्रिया मंद हुई है। तो मनसे सूर्यचक्रपर संयम करके इस मज्जाकेन्द्रको उत्तेजित किया जा सकता है और इसके उत्तेजनसे उसकी पचन शक्ति संवर्धित हो सकती है। केवल इच्छामात्रसे यह हो सकता है। पृष्ठवंशके नाना चक्रोंपर संयम करनेसे इस तरह अनेक अनुभव लिये जा सकते हैं।

जहां रोग हुआ है, वहां इच्छामात्रसे रक्तका प्रवाह भेजकर वहांका आरोग्य बढाया जा सकता है, निर्बल अवयवको मनकी उत्तेजनासे सबल बनाया जा सकता है। यह तो अपने शरीरपर हो सकता है, पर मनःशक्ति अधिक प्रभावशक्ति हुई तो उसकी मनकी प्रेरणासे दूसरेके शरीरपर भी इष्ट परिणाम किया जा सकता है।

मनकी यह आश्चर्यकारक शक्ति है। इस शक्तिको केन्द्रित करना और स्वाधीन करना योगसाधनसे होता है और यह स्वाधीन हुई शक्ति अपने शरीरपर तथा दूसरोंके शरीरोंपर भी आश्चर्यजनक परिणाम करती है। इसलिये इस मानस शक्तिको अपने स्वाधीन रखना चाहिये। यह मन इधर उधर भटकने लगा तो उसको पुनः वापस लाकर एक स्थानपर उसको स्थिर रखना आवश्यक है। इस विषयमें एक सूक्त ही वेदमें है वह यहां देखिये-

## मन आवर्तनम्

यत्ते यमं वैवस्वतं मनो जगाम दूरकम् ॥ १ ॥
यत्ते दिवं यत्पृथिवीं मनो जगाम दूरकम् ॥ २ ॥
यत्ते भूमिं चतुर्भृष्टिं मनो जगाम दूरकम् ॥ ३ ॥
यत्ते चतस्रः प्रदिशो मनो जगाम दूरकम् ॥ ४ ॥
यत्ते समुद्रमर्णवं मनो जगाम दूरकम् ॥ ५ ॥
यत्ते मरीचीः प्रवतो मनो जगाम दूरकम् ॥ ६ ॥
यत्ते अपो यदोषधीर्मनो जगाम दूरकम् ॥ ७ ॥
यत्ते सूर्यं यदुषसं मनो जगाम दूरकम् ॥ ८ ॥
यत्ते पर्वतान् बृहतो मनो जगाम दूरकम् ॥ ९ ॥
यत्ते विश्वमिदं जगन्मनो जगाम दूरकम्॥ १० ॥
यत्ते पराः परावतो मनो जगाम दूरकम् ॥ ११ ॥
यत्ते भूतं च भव्यं च मनो जगाम दूरकम् ॥
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥ १२ ॥

ऋ० १०।५८

इस सूक्तके प्रत्येक मंत्रका द्वितीय अर्ध वही है कि जो यहां बारहवें मंत्रमें दिया है। वास्तवमें मंत्रका प्रथम चरण ही पृथक् पृथक् है, द्वितीय तृतीय और चतुर्थ चरण सब मंत्रोंमें एक ही है।

मन इधर उधर भटकता है उसको वापस लाकर एक स्थानपर सुस्थिर रखना है वह यत्न किस तरह किया जाता है वह इस सूक्तने बताया है। इस सूक्तके मंत्रोंका क्रमशः आशय ऐसा है—

१ जो तेरा मन मृत्युका विचार कर रहा है, २ जो तेरा मन द्युलोकसे पृथिवीतक भ्रमण कर रहा है, ३ जो तेरा मन चारों ओर भूमिपर जा रहा है, ४ जो तेरा मन चारों दिशाओंमें भटक रहा है, ५ जो समुद्र और महासागरपर दौड रहा है, ६ जो दूर दूरकी गतिवाली किरणोंके पीछे जा रहा है, ७ जो नाना प्रकारके जलप्रवाहों और औषधियोंकी खोज कर रहा है, ८ जो उषा और सूर्यका विचार कर रहा है, ९ जो बडे बडे पर्वतों और पहाडोंपर घूम रहा है, १० जो इस संपूर्ण जगत्में भ्रमण कर रहा है, ११ जो दूर दूरके बडे पर्वतोंपर दौडता है, १२ जो भूत, वर्तमान और भविष्यकालकी बातोंका विचार करता है, उसको मैं वापस लाता हूं और उसकी (क्षयाय निवासाय) एक स्थानपर स्थिरता हो जाय और उसका उपयोग तुम्हारे (जीवसे) दीर्घ जीवनकी प्राप्तिके लिये हो ऐसा मैं करता हूँ।

इस मंत्रमें मनके भ्रमणके थोडेसे स्थान दिये हैं। हरएक साधक जानता है कि मन किस तरह दूर दूर भ्रमण करता है और यहां कहे उतने ही स्थानोंपर भ्रमण करता है ऐसा नहीं। पर इससे सहस्रगुणित स्थानोंपर वह दौडता है। रातदिन उसकी दौड धूप चल ही रही है। इसका स्थिर रहना और एक स्थानपर रहना ही मुष्किल है। इस सूक्तके ये पद मुख्य हैं-( मनो जगाम दूरकं ) मन दूर दूर भटकता है, उसको ( तत् आवर्तयामसि ) वापस लाता हूं, वह ( क्षयाय, निवासाय ) यहां एक स्थानपर स्थिर हो जाय और ( जीवसे ) जीवनकी सहायता करे। नीरोग, स्वास्थ्ययुक्त दीर्घजीवन प्राप्त करनेकी सहायता करे। इसकी सिद्धिके लिये यह सब प्रयत्न है। मनुष्यको स्वास्थ्यपूर्ण रोगरहित दीर्घ जीवन प्राप्त होना चाहिये। वह मन स्वाधीन रहनेसे ही हो सकता है। यदि मन नाना दिशाओंमें व्यग्र और व्याकुल रहा तो मनुष्यका स्वास्थ्य ठीक नहीं रहेगा, मनकी शक्ति बिखरी रहेगी तो मनुष्यको कार्यसिद्धिका यश नहीं

मिलेगा। इसलिये मनुष्य अपनी मनकी शक्ति केन्द्रित करके एक कार्यमें लगावें।

इस सूक्तमें १०।१२ स्थानोंपर मन गया तो उसको वहांसे वापस लाने और एक स्थानपर उसको स्थिर करनेकी सूचना है। इसका अर्थ यह नहीं है कि इतने ही स्थानोंपर मनुष्यका मन भटकता है। मनुष्यका मन तो सहस्रों स्थानोंपर भटकता रहता है, उसको वापस लाकर उसको खींचकर वापस लाना आवश्यक है। मन तो दूर दूर भटकता ही रहेगा, उसका यह स्वभाव ही है। उसको एक स्थानपर स्थिर करके उसके अन्दरकी अपरंपार शक्तिसे अपना लाभ कर लेना मनुष्यका कर्तव्य है। मनुष्यका जन्म ही इसके लिये है। जिसको यह सिद्धि प्राप्त हुई, जिसके आधीन उसका मन हुआ, वह तो कृतकृत्य बना। उसने अपना जीवन सफल बनाया। जिसके स्वाधीन मन हुआ वह रोगीपर भी इस तरह प्रयोग करके उसको लाभ पहुंचा सकता है–

## हस्तस्पर्शसे रोग दूर करना

हस्तस्पर्शसे रोग दूर करनेके प्रयोग वेदमंत्रोंमें कहे हैं। अपनी मानसशक्तिको अपने हाथोंके साथ प्रेरित करके उस प्रकारके हस्तस्पर्शसे रोग दूर करनेकी विधि यह है—

आ त्वागमं शंतातिभिः अथो अरिष्टतातिभिः।
दक्षं त उग्रं आभारिषं परा यक्ष्मं सुवामि ते ॥५॥
अयं मे हस्तो भगवान् अयं मे भगवत्तरः।
अयं मे विश्वभेषजो अयं शिवाभिमर्शनः ॥६॥
हस्ताभ्यां दशशाखाभ्यां जिव्हा वाचः पुरोगवी।
अनामयित्नुभ्यां हस्ताभ्यां ताभ्यां
त्वाऽभिमृशामसि ॥ ऋ० १०।१३७; अथर्व ४।१३

ऋग्वेद पाठः– दक्षं ते भद्रं आभार्षं (५)॥
त्वोपस्पृशामसि (६)॥

हे रोगी! (त्वा शंतातिभिः) तेरे पास मैं सुख फैलानेवाले तथा (अरिष्ट-तातिभिः) अविनाशी जीवन देनेवाले सामर्थ्योंके साथ मैं (आगमं) आया हूं। (उग्रं दक्षं ते आभारिषं) प्रचण्ड बल मैं तेरे अन्दर भर देता हूं और (ते यक्ष्मं परा सुवामि) तेरे रोगको मैं दूर करता हूं ॥५॥

इसमें पहिली सूचना यह है कि अपने अन्दर ऐसी प्रबल मानसशक्ति है इसका अनुभव प्रथम प्रयोगकर्ताको करना चाहिये। यदि प्रयोगकर्ता स्वयं अपने आपको निर्बल, क्षुद्र, तुच्छ, दीन, हीन, अल्पशक्तिवान मानेगा, तो वह दूसरेके शरीरमें अपने मानस शक्तिसे आरोग्य स्थापन नहीं कर सकेगा। मैं सामर्थ्यवान हूं, मैं रोग दूर कर सकता हूं, मेरे प्रयोग यशस्वी होंगे, निःसंदेह यश मुझे इस प्रयोगमें मिलेगा, ऐसा पक्का भाव प्रयोगकर्ताके मनमें रहना चाहिये।

अपनी मानसशक्तिके विषयमें पक्का आत्मविश्वास मनमें धारण करनेवाला मनुष्य रोगीके पास जाय और उसे कहे कि "हे रोगी! मेरे अन्दर रोग दूर करनेकी शक्ति है, और तुम्हें आरोग्य देनेकी भी शक्ति है। तुम विश्वास रखो। अभी इस प्रयोगसे मैं तेरे अन्दर विशेष बल प्रस्थापित करता हूं और तेरे अन्दरके रोगको मैं दूर करता हूं।"

इस तरह बोलकर उस रोगीके मनके अन्दर अपनी शक्तिके विषयमें प्रभाव उत्पन्न करे और पश्चात् उसके शरीरको अपने हाथोंसे स्पर्श करे। स्पर्श करनेके विषयमें वह प्रयोगकर्ता इस तरह बोले—

(अयं मे हस्तः भगवान्) यह मेरा हाथ प्रभावशाली है, (मे अयं हस्तः भगवत्तरः) मेरा यह हाथ अधिक सामर्थ्यवान् है। (मे अयं हस्तः विश्वभेषजः) यह मेरा हाथ औषधियोंकी शक्तियोंसे भरा है। तथा (अयं मे हस्तः शिवाभिमर्शनः) यह मेरा हाथ सुख बढानेवाला, आरोग्य देनेवाला है ॥६॥

रोगीका मन आकर्षित करके, तथा अपने हाथके ऊपर अपनी अंगुलिके इशारेसे निर्देश करके प्रयोगकर्ता रोगीको कहे कि इस हाथसे किया हुआ प्रयोग व्यर्थ नहीं जाता। निःसंदेह यशस्वी होता है, अर्थात् तुम्हारा रोग इस हस्तस्पर्शसे दूर होगा इसमें संदेह नहीं है। इतना विश्वास रोगीके मनमें उत्पन्न करके प्रयोगकर्ता अगले मंत्रमें कहे प्रकारसे बोले—

(दशशाखाभ्यां हस्ताभ्यां) दश शाखावाले हाथोंसे, दस अंगुलियां ही दस शाखाएं हैं। इन दोनों हाथोंसे मैं अब तुम्हारे ऊपर प्रयोग करता हूं और (वाचः पुरो गवी जिह्वा) वाणीको प्रेरणा करनेवाली जिह्वा है अर्थात् जिह्वासे ऐसे उत्साहवर्धक शब्द बोले जांय कि जो रोगीके मनमें जीवनका उत्साह बढावेंगे और रोगीके मनको प्रभावित कर सकेंगे। हे रोगी! (अनामयित्नुभ्यां ताभ्यां हस्ताभ्यां)

नीरोगिता स्थापन करनेवाले इन दोनों हाथोंसे ( त्वा अभि मृशामसि, त्वा उपस्पृशामसि ) तुझे स्पर्श करता हूं। इस स्पर्शसे मानो तुम्हारा रोग दूर होने लगेगा। आजसे तुझे निःसंदेह आरोग्य प्राप्त होने लगेगा ॥ ६ ॥

इस तरह अपने हाथसे अथवा अपने दोनों हाथोंसे रोगीके उस शरीरके भागको स्पर्श करना कि जहां रोग हुआ है। मनमें " रोगीको संपूर्ण आरोग्य प्राप्त होनेके लिये मैं अपनी इच्छाशक्ति लगा रहा हूं " ऐसा भाव धारण करना उचित है। जितना मनका बल अपनी इच्छाशक्तिसे प्रेरित करके लगा दिया जाय उतना लाभ अधिक होगा। रोगीका मन रोगके कारण निर्बल ही रहता है, उसको भी अपने प्रेमल तथा बलवर्धन करनेवाले सूचक शब्दोंसे धैर्य देना चाहिये, स्वयं अपने सामर्थ्यपर विश्वास रखना चाहिये और हाथोंको उस रोगग्रस्त भागपरसे घुमाना चाहिये। इस तरह उपचारकर्ताका सूक्ष्म शरीर तथा मानस शरीर अंश रूपसे रोगीके सूक्ष्म तथा मानस शरीरके साथ संलग्न होता है, और मानसिक प्रेरणासे वहांका आरोग्य बढने और रोग दूर होने लगता है।

छोटा बालक रोगी हुआ हो तो उस समय उसकी माता प्रेमसे उस बालकके शरीरपरसे अपना हाथ घुमावे और मनमें ऐसा संकल्प करे कि यह मेरा बालक स्वस्थ होजाय, रोगमुक्त हो जाय।

जिस समय रोगीको निद्रा आयी हो, उस समय उसके मित्र अपनी प्रबल इच्छाशक्तिके साथ यदि ऐसा वारंवार कहते जांय कि– " हे मित्र ! ( यहां उसका नाम लेकर संबोधन करनेके स्वरसे बोला जाय। यह भूलना नहीं चाहिये। ) तुम्हारा रोग दूर हो रहा है, कलकी अपेक्षा आज तुम्हारा स्वास्थ्य सुधर रहा है, अब थोडे ही समयमें तुम्हारा स्वास्थ्य उत्तम होगा। चिन्ता न करना तुम शीघ्र ही नीरोग और स्वस्थ हो जाओगे " रोगी निद्रित होनेकी अवस्थामें इस तरहकी सूचनाएं करनेसे ये सूचनाएं उस रोगीके आंतरिक मनमें जम जाती हैं और वहां स्वास्थ्य लाभ होनेका प्रारंभ होता है। ऐसा वारंवार करनेसे उस रोगीका मन बलवान हो जाता है और उस मानसिक बल बढनेसे रोग दूर होने लगता है।

वेदमंत्रमें कहा है " यत् जाग्रतो दूरं उदैति दैवं तत् उ सुप्तस्य तथैव एति। " तथा " दूरंगमं " यह मन जाग्रतिमें दूर जाता है और सोनेवालेका भी वैसा ही दूर जाता है। क्योंकि दूर जाना इसका स्वभाव है। इस मनकी शक्तिसे हमने लाभ उठाना है। रोगी दूरके कमरेमें या दूरके घरमें हो अथवा दूरके प्रदेशमें हो, वह सोया हो तो इस तरहके संदेश भेजनेसे वे उसके मनपर परिणाम करते हैं और इन मानसिक संदेशोंसे उसको आरोग्य प्राप्त होता है।

मनुष्यका मन जाग्रतिमें दूर जाता है और सोनेकी अवस्थामें भी वह दूर जाता है। इसकी गति बिजलीकी गतिसे भी अधिक है। इस कारण रोगी किसी भी स्थानपर हो, कितने भी अन्तरपर हो, उसके मनपर इन संदेशोंका परिणाम होता है।

मनुष्यके अन्दर अद्भुत शक्ति है। इसका उपयोग करनेका अनुष्ठान मनुष्य करे और यह मानस विद्या मनुष्य सीखे और अजमावे। मनुष्यको–साधकको आश्चर्यकारक अनुभव आ जायगा। इस मनकी शक्तिके विषयमें कहा है–

इन्द्रियाणि पराण्याहुः, इन्द्रियेभ्यः परं मनः।
मनसस्तु परा बुद्धिः यो बुद्धेः परतस्तु सः ॥ ४२ ॥
एवं बुद्धेः परं बुद्ध्वा संस्तभ्यात्मानमात्मना।
जहि शत्रुं महाबाहो कामरूपं दुरासदम् ॥ ४३ ॥
भ० गी० ३

" शरीरसे इन्द्रियां श्रेष्ठ हैं, इन्द्रियोंसे मन श्रेष्ठ है, मनसे बुद्धि श्रेष्ठ है, बुद्धिसे आत्मा श्रेष्ठ है, वह आत्मा मैं हूं। इस तरह मैं आत्मा सबसे श्रेष्ठ हूं, मैं निर्बल नहीं हूं यह जानकर, अपना संयम अपनी ही शक्तिसे करके अपने शत्रुको जीतना चाहिये। "

" मैं आत्मा प्रेरक शक्तिमान हूं, मेरी प्रेरणासे बुद्धि तथा मन प्रेरित होकर इष्ट कार्य यहां इस देहमें करेंगे। " यह अपनी शक्ति प्रत्येकको जाननी चाहिये। अपने अन्दरकी निर्बलताकी भावना दूर करके अपनी श्रेष्ठ शक्तिकी वास्तविक भावना मनमें सुस्थिर रखनेसे अपनी शक्ति कितनी है इसका पता मनुष्यको लग सकता है। यह मानव शरीर ऐसा विशेष शक्तिसे संयुक्त बनाया है। परमेश्वरकी यह

अतुल योजकता है कि उसने यह शरीर इतना उत्तम बनाया है। इसके अन्दर अनेक देवताओंकी शक्तियां हैं। इन सब शक्तियोंकी नियामक शक्ति मानवी मनमें है। इस नियामक शक्तिको अपने आधीन रखनेसे सब शक्तियां अपने लिये सहायक होती हैं। परन्तु मनको स्वेच्छाचारी करनेसे मनुष्यकी ये ही शक्तियाँ मनुष्यका नाश करती हैं। इन्द्रियोंका तथा मनका संयम करनेकी इसीलिये आवश्यकता है।

प्रत्येक मनुष्यमें ये शक्तियां रहती ही हैं। ३३ देवताओंके अंश हरएक मानवमें होते ही हैं। उनको चलानेवाला मन भी हरएकमें रहता ही है। बुद्धि और आत्मा भी प्रत्येक मनुष्यमें रहता है। किसीमें कुछ शक्ति कम होती है ऐसा नहीं। इन्द्रियों और मनपर अपनी स्वाधीनता रखनेमें न्यूनाधिकता होती है, इसलिये इसी कारण मनुष्य छोटा और बडा होता है। इतनी एक ही बात है कि जो साधारण मनुष्यको 'महान आत्मा' बनाती है।

इस लेखमें मानवी शरीरमें कितनी शक्तियां हैं यह सब बताया है, उनके स्थान भी बताये हैं। उनके कार्य प्रसिद्ध ही हैं। मनकी शक्ति सबको किस तरह घूमाती है यह भी बताया है और मनकी शक्तिके प्रयोग करके अपने और दूसरेके शरीरपर किस तरह प्रयोग किये जा सकते हैं और उनमें किस तरह यश प्राप्त हो सकता है, यह सब इस लेखमें बताया है। इसको जानकर अपनी शक्तिको अपने अभ्युदय-निःश्रेयसकी प्राप्ति करनेके लिये लोग लगावें और कृतकृत्य बनें।

## विषय-सूची

# वेदके व्याख्यान

वेदोंमें नाना प्रकारके विषय हैं, उनको प्रकट करनेके लिये एक एक व्याख्यान दिया जा रहा है। ऐसे व्याख्यान २०० से अधिक होंगे और इनमें वेदोंके नाना विषयोंका स्पष्ट बोध हो जायगा।

मानवी व्यवहारके दिव्य संदेश वेद दे रहा है, उनको लेनेके लिये मनुष्योंको तैयार रहना चाहिये। वेदके उपदेश आचरणमें लानेसे ही मानवोंका कल्याण होना संभव है। इसलिये ये व्याख्यान हैं। इस समय तक ये व्याख्यान प्रकट हुए हैं।

१ मधुच्छन्दा ऋषिका अग्निमें आदर्श पुरुषका दर्शन।
२ वैदिक अर्थव्यवस्था और स्वामित्वका सिद्धान्त।
३ अपना स्वराज्य।
४ श्रेष्ठतम कर्म करनेकी शक्ति और सौ वर्षोंकी पूर्ण दीर्घायु।
५ व्यक्तिवाद और समाजवाद।
६ ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।
७ वैयक्तिक जीवन और राष्ट्रीय उन्नति।
८ सप्त व्याहृतियाँ।
९ वैदिक राष्ट्रगीत।
१० वैदिक राष्ट्रशासन।
११ वेदोंका अध्ययन और अध्यापन।
१२ वेदका श्रीमद्भागवतमें दर्शन।
१३ प्रजापति संस्थाद्वारा राज्यशासन।
१४ त्रैत, द्वैत, अद्वैत और एकत्वके सिद्धान्त।
१५ क्या यह संपूर्ण विश्व मिथ्या है?
१६ ऋषियोंने वेदोंका संरक्षण किस तरह किया?
१७ वेदके संरक्षण और प्रचारके लिये आपने क्या किया है?
१८ देवत्व प्राप्त करनेका अनुष्ठान।
१९ जनताका हित करनेका कर्तव्य।
२० मानवके दिव्य देहकी सार्थकता।
२१ ऋषियोंके तपसे राष्ट्रका निर्माण।
२२ मानवके अन्दरकी श्रेष्ठ शक्ति।

आगे व्याख्यान प्रकाशित होते जायंगे। प्रत्येक व्याख्यानका मूल्य ।≈) छः आने रहेगा। प्रत्येकका डा. व्य. ≈) दो आना रहेगा।

दस व्याख्यानोंका एक पुस्तक सजिल्द लेना हो तो उस सजिल्द पुस्तकका मूल्य ५) होगा और डा. व्य. १॥) होगा।

मंत्री — स्वाध्यायमण्डल
आनन्दाश्रम, पारडी जि. सूरत

मुद्रक और प्रकाशक- व. श्री. सातवलेकर, बी. ए, भारत-मुद्रणालय, किल्ला पारडी (जि. सूरत)




वैदिक व्याख्यान माला — १३ वाँ व्याख्यान

## वेदमें दर्शाये

# विविध प्रकारके राज्यशासन

पोरबंदर निवासी स्वर्गस्थ "श्रीमान् शेठ श्री पोपटलाल कालिदास, वेद प्रचार फंड" की ओरसे प्राप्त २००) दो सौ रुपयोंसे इस व्याख्यानका मुद्रण हुआ है।

लेखक

श्रीपाद दामोदर सातवलेकर

अध्यक्ष- स्वाध्यायमण्डल, साहित्यवाचस्पति, गीतालंकार

---

स्वाध्याय-मंडल, पारडी ( जि. सूरत )

मूल्य छः आने

ॐ

# वेदमें दर्शाये
# विविध प्रकारके राज्यशासन

वैदिक समयमें ऋषि लोग अनेक प्रकारकी राजकीय हलचलें करते थे और उन हलचलोंसे राजकीय परिवर्तनें होती थीं। मानव समाजकी अभ्युदय सिद्धी करनेकी अभिलाषासे राष्ट्रका निर्माण करना, राष्ट्रशासनमें नूतन पद्धतिसे परिवर्तन आवश्यक होनेपर करना और मानवोंका सुख बढानेके लिये जो जो करना आवश्यक है वह सब करना, यह ऋषियोंका उद्दिष्ट था। इसको देखनेसे यह पता चलता है कि, ऋषियोंने अनेक प्रकारके राज्यशासनके तन्त्र नाना देशोंमें निर्माण किये थे और नाना प्रकारके शासनके तंत्रोंका उन्होंने अनुभव भी लिया था। ये शासनके तंत्र कितने हैं इसका विचार यहां करना आवश्यक है। देखिये-

> स्वस्ति। साम्राज्यं, भौज्यं, स्वाराज्यं, वैराज्यं, पारमेष्ठ्यं राज्यं, महाराज्यं, आधिपत्यमयं, समन्तपर्यायी स्यात्, सार्वभौमः सार्वायुष आन्तादापरार्धात्, पृथिव्यै समुद्रपर्यन्ताया एकराट्। ऐ० ब्रा० ८।१५

"(स्वस्ति) सब जनताका कल्याण हो। साम्राज्य, भौज्य, स्वाराज्य, वैराज्य, पारमेष्ठ्य राज्य, महाराज्य, आधिपत्यमय, समन्तपर्यायी ये पृथक् पृथक् राज्यशासनके विविध प्रकार हैं। सार्वभौम सम्राट् पूर्ण आयुतक जीवित रहे। समुद्रपर्यंत पृथिवीका एक राजा हो।"

इसमें अनेक राज्यशासनोंके नाम आगये हैं। ये सब राज्यशासन (स्वस्ति, सु+अस्ति) सब मनुष्यजाती सुखसे और आनन्दसे यहां रहे, इसलिये निर्माण हुए हैं। मनुष्य इस पृथिवीपर आनंदसे रहें, मानवोंमें परस्पर संघर्ष न बढे, यह इच्छा ऋषियोंके मनमें थी। इसलिये उन्होंने ये राज्यशासन निर्माण किये थे।

नाना राष्ट्रोंमें नाना प्रकारके राज्यशासन शुरु होनेके कारण, तथा नाना राष्ट्रोंके लोगोंका विविध कार्योंमें समागम होनेके पश्चात् परस्पर मतभेदोंका उत्पन्न होना संभव है। इसी तरह मतभेद हुए तो यह 'मेरा मत सत्य है।' ऐसा एक बोलेगा और दूसरा भी बोलेगा कि यह 'मेरा मत ही सत्य है।' जब ऐसा दोनों बोलने लगते हैं तब युद्ध उपस्थित होता है। इसलिये वेदमें 'ममसत्यं' यह युद्धका नाम दिया है।

> त्वां जना ममसत्येषु इन्द्र
> संतस्थाना विह्वयन्ते समीके॥
> ऋ० १०।४२।४; अथर्व० २०।८९।४

'हे इन्द्र! लोग (ममसत्येषु) युद्धोंमें सहायार्थ तुझे बुलाते हैं और युद्धस्थानमें रहनेवाले वीर भी तुझे सहायार्थ बुलाते हैं।' यहां 'मम-सत्येषु' यह पद 'युद्धों' का वाचक आया है। जैसा व्यक्ति व्यक्तिमें 'यह मेरा मत सत्य है' ऐसा आग्रह करनेसे झगडे होते हैं, उसी तरह जातियोंमें और राष्ट्रोंमें भी इसी कारण युद्ध होते हैं। कई राष्ट्र जनतंत्रवादी होते हैं, कई राष्ट्र पूंजीवादी होते हैं, कई राष्ट्र उद्योगवादी रहते हैं। इनमें तांत्रिक मतभेद अवश्य रहता है। इस कारण झगडे होते हैं और वादविवाद होनेपर युद्ध भी शुरु होते हैं। अनेक राष्ट्रोंमें इस तरह युद्ध छिड जाते हैं। इन युद्धोंके कारण अनेक मानवोंका संहार होता है, राष्ट्रपर अनेक आपत्तियां आती हैं और मानवोंके कष्ट बढते हैं।

ये जनताके कष्ट देखकर, ज्ञानी मानवोंके अन्तःकरणोंमें दया उत्पन्न होती है, वे विचार करते हैं और इस निश्चयपर वे पहुंचते हैं, कि पृथक् पृथक् राज्यशासन रहनेसे ऐसे राष्ट्रीय युद्ध उत्पन्न होंगे ही, इस कारण—

समुद्रपर्यन्तायाः पृथिव्याः एकराट् ।

ऐ० ब्रा० ८।१५

'समुद्रपर्यंत जितनी पृथिवी है, उसपर एक ही राज्य-शासन हो,' पृथक् पृथक् राज्यतंत्र न हों। संपूर्ण पृथिवी-पर एक ही शासन होगा, तो शासन विषयक मतभेद नहीं होंगे, इसलिये युद्धादिक कष्ट जनताको भोगने नहीं पडेंगे। ऋषियोंका इतना विचार निश्चित होनेके लिये बडा समय लगा होगा, तथा तबतक बहुत ही युद्ध हुए होंगे। इतना अनुभव लेनेके पश्चात् ऋषियोंका निश्चय हुआ कि, संपूर्ण पृथिवीपर एक राजा तथा उसका एक संविधान होना चाहिये। ऐसा होनेपर विश्वमें शान्ति स्थापन हो सकती है। तबतक विश्वशान्ति अशक्य है।

## पृथिवीका संघराज्य

आज भी विश्वभरके नाना देशों और नाना राष्ट्रोंमें वार-वार युद्ध होनेके कारण जगत्के नेता लोगोंके मनोंमें यही बात आ गयी है कि, विश्वके लिये एक ही संघराज्य होगा, तो अच्छा है। आज तो संस्था इस कार्यके लिये रची गयी है, वह 'यू-नो' नामसे प्रसिद्ध है। 'विश्वके राष्ट्रोंका संघ' आज 'यू-नो' नामसे सबको मालूम है। इसके पूर्व भी ऐसी ही एक संस्था उत्पन्न हुई थी। परंतु वह युरोपके राष्ट्र-वादियोंके स्वार्थके कारण टूट गयी। कदाचित् यह आजकी 'यू-नो' भी स्वार्थके कारण टूट जायगी तो उसमें कोई आश्चर्य नहीं है। परंतु विश्वके नेता लोगोंके मनमें वही विचार आ रहा है कि जो विचार भारतके प्राचीन ऋषियोंके मनोंमें ५००० वर्षोंके पूर्व आया था।

इससे सिद्ध होता है कि प्राचीन समयके ऋषियोंके हाथोंमें अनेक राष्ट्रोंका नियंत्रण करनेकी शक्ति आ चुकी थी। यदि ऐसा न होता, तो 'समुद्रपर्यंत जितनी पृथिवी है, उस सब पृथिवीपर एक राजा और एक संविधान हो' ये विचार निर्बल लोग किस तरह बोल सकते हैं? इसलिये आजकी 'यू-नो' के सदस्योंके हाथोंमें जितना बल आज है, उतना बल ऋषियोंके हाथोंमें ऋषिकालमें आया था, इसमें संदेह नहीं है। इसीलिये वे पृथ्वीका संघराज्य निर्माण करनेका विचार करते थे।

जगत्में पश्चिमकी ओर असुरोंके राज्य थे, असुर लोग असीरियाके, दानव लोग दान्यूब नदीके पासके, बैक्ट्रीयाके बक, इस तरह ये पश्चिम भूविभागमें दैत्य वा असुर रहते थे। इनके-राष्ट्र अतिपूर्व कालमें उदित हुए थे। इसलिये इनको 'पूर्व देवाः' कहा जाता है। देवजातिका उदय होनेके पूर्व-कालमें असुर जातीका उदय हुआ था। ये सब असुर पश्चिम दिशाके भूविभागमें ही रहते थे।

ये रक्षक थे। रक्षकोंके ही राक्षस बने। रक्षक ही कष्ट देने लगे तो वे राक्षस होते हैं। ये असुर पहिले रक्षाका कार्य उत्तम रीतिसे करते थे। पश्चात् इनकी नियत बिगड गयी और जनताका रक्षण न करते हुए जनताका भक्षण ये रक्षक लोग ही करने लगे इस कारण येही दुष्ट माने गये!! जो (पूर्वदेवाः) पहिले देव थे, दिव्य व्यवहार करते थे, वेही पीछेसे छल कपट करने लगे।

इस कारण लोगोंमें असुरोंके विषयमें घृणा पैदा हुई और त्रिविष्टपमें सुर जातीका उदय हुआ। यही देवजाती है। इनके उत्पन्न हो जानेके कारण असुरोंको 'पूर्वदेवाः' (प्राचीन समयके देव) कहा गया और ये 'सुर' आधु-निक समयके देव हुए।

इसमें सहस्रों वर्षोंका इतिहास भरा है। एक जातिका उदय उत्थान उत्कर्ष और अपकर्ष तथा पतन होनेके लिये सहस्रों वर्ष लगते हैं। एक जातिका पतन होने लगा, तो दूसरी जातिका उत्थान शुरु होता है।

अब यहां देखना यह है कि असुरोंके गुरु 'शुक्राचार्य' थे, वे भी 'कवि' नामसे प्रसिद्ध थे। ये 'भृगु' ऋषिके पुत्र अथवा गोत्रज थे। ये असुरोंके गुरु थे। अर्थात् पश्चिम देशके असुर, राक्षस, दैत्य आदि राष्ट्रोंमें भी ब्राह्मण ही मंत्रीपदपर थे। इधर सुरराष्ट्रमें बृहस्पति देवगुरु करके प्रसिद्ध हैं। वह भी ब्राह्मण ही हैं। देवोंकी ओर भी ब्राह्मण मंत्री और असुरोंकी ओर भी ब्राह्मण ही मंत्री थे और पूर्व पश्चिम भूविभाग क्रमसे देवदानवोंमें विभक्त था और दोनों ओर ब्राह्मण ही मंत्रणा करनेवाले थे। इससे सिद्ध होता है कि सब पृथिवी ब्राह्मणोंकी मंत्रणामें थी। इसीलिये ये ब्राह्मण संपूर्ण पृथिवीके नेता थे। इस कारण ही वे राष्ट्रशा-सनोंके अनुभवसे मानने लगे थे कि समुद्रपर्यंतकी संपूर्ण पृथिवीपर एक ही राज्यशासन होना चाहिये। उनके अनु-भवने ही यह उनको बताया था।

इस तरहसे 'समुद्रपर्यन्तायाः पृथिव्याः एकराट्' ऐसा जो ऋषियोंने कहा था वह उनके राज्यशासनके अनु-

भवका परिपाक था। सुरराज्यमें तथा असुरराज्यमें दोनों स्थानोंपर राज्यशासनका सब भार ऋषियोंपर ही होता था। युद्ध उपस्थित होनेपर वीर लोग लडते थे, पर बाकी सब प्रबंध ऋषिलोग ही किया करते थे। अन्दरका तथा बाहरका सुरक्षाका प्रबंध, सेनाकी रचना और उनके शस्त्र-अस्त्र आदिके सब प्रबंधकी सुव्यवस्थाका सब भार ऋषियोंपर था। इसलिये ऋषियोंको पृथक् पृथक् अनेक राष्ट्र और उनके विभिन्न शासन होनेपर युद्ध अटल हैं इस बातका अनुभव हुआ था। इस अनुभवके बलपर ये ऋषि कहने लगे थे कि '**समुद्रपर्यन्तायाः पृथिव्याः एकराट्**' सब पृथिवीपर एक ही राज्यशासन और उसका एक संविधान हो जायगा, तो ही ये युद्ध बंद होंगे और विश्वमें शान्ति स्थापन होगी। इस घोषणाके पूर्व कितने विविध राज्यशासनोंका अनुभव उन ऋषियोंने लिया था इसका थोडासा विचार यहां करना आवश्यक है।

पूर्व स्थानपर जो ऐ० ब्रा० का वचन दिया है, उसमें निम्नलिखित राज्यशासनोंके नाम आये हैं—

## विविध प्रकारके राज्यशासन

१ **साम्राज्यं**— अनेक छोटे मोटे राज्य एक सम्राट्के शासनमें आते हैं और वह उन सबका एक शासक है ऐसा सब मानते हैं वह साम्राज्य कहलाता है। प्राचीन समयमें अपना साम्राज्य स्थापन करनेके लिये एक सामर्थ्यवान राजा अपनी सेनाके साथ एक घोडा छोडता था। घोडेके मस्तक पर एक आदेशपत्र रहता था। उसमें यह लिखा रहता था, कि 'हमारा साम्राज्यशासन मानो और हमारे मांडलिक बनकर हमें कर दे दो अथवा युद्ध करनेके लिये तैयार हो जाओ।' जो छोटे छोटे राजा उसका साम्राज्य मानते थे, वे उसके मांडलिक बन जाते थे, और जो उसको नहीं मानते थे, वे युद्ध करनेके लिये तैयार हो जाते थे। पराभूत होनेपर वे मांडलिक बन जाते अथवा विजय प्राप्त होनेपर वह सम्राट् बनता था। इस तरह यह अश्वमेध करनेवाला यशस्वी होनेपर सम्राट् बनता था और बाकीके राजा उसके मांडलिक बन जाते थे। इसलिये कहा है—

**राष्ट्रं वा अश्वमेधः।** श० प० ब्रा०

अश्वमेध करके सब राजाओंका पराभव करनेसे साम्राज्य होता है। ये अश्वमेध ऋषिलोग राजाओंसे करवाते थे और इस तरह युद्ध होते थे। इन युद्धोंमें किस तरह मनुष्यवध, और धननाश होता है यह ऋषियोंके आंखोंके सामने होनेवाली बात थी। इसीलिये संपूर्ण पृथ्वीपर एक राज्यशासन स्थापन करनेकी इच्छा वे करते थे।

२ **भौज्यं**— प्रजाजनोंके भोजनादि आवश्यक उपभोगोंकी सुव्यवस्था जहां राज्यप्रबंधके द्वारा की जाती है, उस राज्यशासनका यह नाम है। प्रजाजनोंको काम मिले और काम करनेपर योग्य दाम मिले, तथा उससे उनका योगक्षेम अच्छीतरह चले। ऐसा हो रहा है या नहीं यह देखना राज्यशासनका कर्तव्य है। मनुष्यको रहनेके लिये घर, ओढनेके लिये वस्त्र, भोजनके लिये अन्न, पीनेके लिये शुद्ध जल, खुली हवा, बीमार होनेपर योग्य औषध, अन्दर और बाहरकी सुरक्षा, वृद्धावस्थामें काम करनेकी शक्ति न होनेपर भी योग्य प्रबंधसे उसका रहनसहन सुखसे होनेका सरकारी उत्तम प्रबंध होना चाहिये। यह जिस राज्यशासन पद्धतिसे होता है उस पद्धतिका नाम 'भोज्य' है।

३ **स्वाराज्यं, स्वराज्यं**— '**बहुपाय्यं स्वराज्यं**' (ऋ. ५।६६।६) अनेक जनपदके नेताओं अथवा प्रतिनिधियोंकी अनुमतिसे जो राज्यशासन चलाया जाता है, उसको '**स्वराज्य शासन**' कहते हैं। यह राज्यशासन स्वयं प्रजा करती है, अपने प्रतिनिधि वह प्रजा चुनती है। उनकी सभा होती है। वह समिति राज्यशासनके नियम निश्चित करती है और उस तरह जो राज्यशासन होता है वह स्वराज्य शासन कहलाता है। यह राज्यशासन 'बहुपाय्य' ही होना चाहिये। बहु संमतिसे ही यहांका शासन होना चाहिये।

४ **वैराज्यं**— (वि-राज्यं, वि-राज्, विगत-राजकं) (१) जहां एक शासक नहीं होता। कोई शासक अथवा शासकसभा जहां नहीं होती। सब लोग इकट्ठे बैठकर सबकी संमतिसे जो निर्णय होगा वह उस जातिके लोग मानते हैं। यहां कोई शासनकर्ता नहीं होता, सब अपनी जातिका निर्णय मानते हैं। राजाकी कल्पना उत्पन्न होनेके पूर्वकालमें सब लोग ऐसा ही करते थे। जहां राजा उत्पन्न नहीं हुआ, उस समय वे लोक ही अपना शासन करते थे। राजा नहीं, ग्राम नहीं, शासनपद्धति नहीं, ऐसी अवस्थाका यह वर्णन है। (२) विशेष प्रकारका राजा ऐसा भी इसका दूसरा अर्थ है।

५ पारमेष्ठ्यं राज्यं- ( परमेष्ठी प्रजापतिः । अथर्व० ४।११।७; ८।५।१०; ९।३।११ ) परमेष्ठीका अर्थ परमश्रेष्ठ स्थानमें रहनेवाला, प्रजापालनके श्रेष्ठ कार्यमें नियुक्त शासक। प्रजाजनोंसे नियुक्त होकर यह शासक बनता है और योग्य रीतिसे कार्य न कर सकनेपर शासकके स्थानसे निकाला भी जाता है ।

६ राज्यं— ( राज्ञः इदं ) ( १ ) जहां राज्य राजाकी अपनी निज संपत्ति है ऐसा माना जाता है । राष्ट्रका यह स्वामी समझा जाता है । यह स्वयंशासक होता है । इसकी आज्ञा होनेपर प्रजाजनोंको वह माननी पडती है । दूसरा भी इसका एक अर्थ है । ( राजा प्रकृतिरंजनात्, तस्य इदं ) ( २ ) जो अपनी शासनकी श्रेष्ठतासे प्रजाको संतुष्ट रखता है, उसके शासनसे प्रजा संतुष्ट रहती है । जिसको ' राम-राज्य ' कहते हैं वैसा जिसका राज्य है । यह आदर्श राज्य-शासन है । प्रजाके हित करनेके लिये यहांका राजा अपना सर्वस्व अर्पण करनेके लिये तैयार रहता है ।

७ महाराज्यं— बडा राज्य । छोटे छोटे अनेक राज्य पूर्णतासे विलीन होकर जो एक राज्य बनता है वह महा-राज्य कहलाता है । महाराज्य बननेपर उसमें किसी भी विलीन हुए छोटे राज्यकी स्वतंत्र सत्ता नहीं रहती। जिस तरह भारतमें छ सौ रियासतें विलीन हो गयी हैं, जो पहिले पृथक् पृथक् थीं । इनके विलीन होनेसे अब भारत ' महाराज्य ' बन गया है । इनके महाराज्यमें विलीन हुए राज्यकी स्वतंत्र सत्ता नहीं रही है ।

८ आधिपत्यमयं— आधिपतिका अर्थ अधिकारी है । अधिकारियोंके तन्त्रसे जहांका राज्यशासन चलता है । इस राज्यशासनमें अधिकारियोंकी संमति ली जाती है । प्रजाकी संमतिका कोई मूल्य यहां नहीं रहता ।

९ सामन्तपर्यायी— सामन्तका अर्थ माण्डलिक राजा । इन मांडलिक राजाओंके आधीन जहांका राज्य-शासन रहता है । सम्राट् और माण्डलिक राजा मिलकर जैसा चाहिये वैसा राज्य करते हैं । इस राज्यशासनमें भी प्रजाकी संमतिका कोई मूल्य नहीं रहता है ।

पूर्वोक्त ऐतरेय ब्राह्मणके वचनमें इतने राज्यशासनोंका वर्णन है । इसके अतिरिक्त और भी कई प्रकारके राज्यशास-नोंका वर्णन वेदोंमें है, उनका स्वरूप ऐसा है—

१० जान-राज्यं— लोगोंका राज्य, प्रजाजनोंका राज्य । जो राज्यशासन प्रजाजनोंकी संमतिसे प्रजाजनोंकी भलाईके लिये प्रजाजनोंके चुने हुए प्रतिनिधियों द्वारा चलाया जाता है । यहांका सब शासनाधिकार प्रजाजनोंके आधीन रहता है ।

११ विप्र-राज्यं— ( १ ) विशेष ज्ञानी लोग ही जहांका राज्यशासन चलाते हैं । ( २ ) ब्राह्मणों अथवा धर्मगुरु-ओंके आधीन जहांका राज्यशासन होता है, ( ३ ) इसीका अर्थ कुछ कालके पश्चात् ' यज्ञ ' ऐसा हुआ था ।

१२ ' समर्य-राज्यं- ( १ ) अर्य 'का अर्थ ' धनपति वैश्य ' है । धनपति, पूंजीपति, श्रेष्ठ वैश्योंके हाथोंमें जहांका राज्यशासन होता है । ( २ ) अथवा श्रेष्ठ समझे जानेवाले भूमिके स्वामी, संमान्य कुलोंमें जन्मे, तथा इसी तरह जो जन्मसे श्रेष्ठ समझे जाते हैं उनके आधीन जो राज्यशासन होता है वह राज्य इस नामका धारण करता है।

१३ अधिराज्यं= दूसरे निर्बल छोटे छोटे राज्य जहां रहते हैं और नाममात्र शासन करते हैं, परंतु उनपर एक बलाढ्य शासकका अधिकार चलता है । यह निकृष्ट शासन है क्योंकि इस राज्यमें छोटे राज्योंमें जो शासन चलता है, उसमें प्रजाजनोंके क्लेशोंकी कोई मर्यादा नहीं होती । यहां छोटे शासकोंको पूछनेवाला कोई नहीं रहता ।

इन सब राज्यशासनोंका पूर्णतासे विचार करनेके लिये बडा स्थान और काल लगेगा । इतना स्थान और काल अपने पास नहीं है । इसलिये यहां हम इनमेंसे प्रत्येक शासनके गुणों और दोषोंका विचार नहीं करेंगे । परंतु अपने प्रचलित विषयके लिये जिनका विचार करना अत्यंत आवश्यक है उतना विचार ही हम यहां करेंगे ।

## उत्तम साम्राज्य

साम्राज्यका अधिकार हाथोंमें आनेसे घमंड उत्पन्न होती है और ऐसे दो घमंडी सम्राट् पास पास आ गये, तो वे किसी न किसी निमित्तसे एक दूसरेके साथ युद्ध उत्पन्न करके मनुष्योंका संहार करते हैं । ऐसा न हो और दो सम्राट् एकत्र आगये तो भी उनमें प्रेम बढे और किसी तरहका झगडा न हो यह आदर्श गृत्समद ऋषिके एक मंत्रमें बताया है, वह मंत्र यहां देखिये—

ता सम्राजा घृतासुती आदित्या दानुनस्पती ।
सचेते अनवह्वरम् ॥ ऋ० २।४१।६

'वे दोनों सम्राट् ( दानूनस्पती ) दान देनेवाले हैं तथा वे दोनों ( अनवह्वरं सचेते ) कुटिल व्यवहार न करनेवालोंके साथ उत्तम संबंध रखते हैं। ' अर्थात् कुटिलताका व्यवहार करनेवालोंके साथ वे अप्रसन्न रहते हैं, परंतु जो सरल व्यवहार करनेवाले सज्जन होते हैं, उनको वे सम्राट् अच्छी तरह सहायता करते हैं, उनको दान देते हैं, उनका रक्षण भी वे करते हैं।

सम्राट् ऐसा आचरण करें । सरल व्यवहार करनेवालोंको जो सहायता करते हैं, वे कदापि आपसमें लडाई, झगडे नहीं करेंगे। लडाई, झगडे करनेवाले कुटिल व्यवहार करनेवाले ही होते हैं। यदि ऐसे सम्राट् हुए तो उनका साम्राज्य प्रजाको कष्ट देनेवाला कदापि नहीं होगा। सम्राटोंका यह आदर्श वेदने लोगोंके सामने रखा है ।

इस संबंधमें एक और मंत्र यहां देखिये—

ता सम्राजा घृतासुती यज्ञेयज्ञ उपस्तुता ।
अथैनोः क्षत्रं न कुतश्चनाधृषे ।
देवत्वं नू चिदाधृषे ॥ ऋ० १।१३६।१

' उन दोनों सम्राटोंकी प्रशंसा प्रत्येक यज्ञमें होती है। ( अथ एनोः क्षत्रं ) और इनका क्षात्रबल (कुतः च न न आधृषे ) कहींसे भी थोडासा भी कम नहीं होता और इनका ( देवत्वं नू चित् आधृषे ) देवत्व भी किसी तरह कम नहीं होता । '

यहां दो बातें महत्त्वपूर्ण कही हैं। वे दो बातें ये हैं—

( १ ) एनोः देवत्वं न आधृषे- इन सम्राजोंका देवत्व कम नहीं होता । इनका देवत्व, विबुधत्व सुस्थिर रहता है। और—

( २ ) एनोः क्षत्रं न कुतः च न आधृषे – इन सम्राजोंका क्षात्रतेज किसी तरह किसी दृष्टिसे भी कम नहीं होता।

अर्थात् इन सम्राजोंकी शत्रुको दूर करनेकी शक्ति कम नहीं होती, अर्थात् ये निर्बल नहीं होते, इनका शत्रुको दूर करनेका सामर्थ्य किसी तरह भी कम नहीं होता। इस कारण ये अपने साम्राज्यमें शान्ति और सुरक्षा अच्छी प्रकारसे रखते हैं। इसलिये प्रजा अच्छी प्रगति करती है। जहां बल होता है वहां घमण्ड होती है और इससे राक्षसभाव बढते हैं। परंतु इन सम्राटोंमें देवत्व भी अच्छी तरह रहता है, कम नहीं होता। देवत्वके गुणबोधक पर्याय ये हैं— (विबुधत्व) ज्ञानी होनेका भाव, (सुमनस्त्वं ) उत्तम मनसे युक्त होना, ( अस्वप्नत्वं ) सुस्त न होनेका भाव, आलस्ययुक्त न होना, सदा उद्योगशील रहना है। ये देवत्वके लक्षण हैं। ये देवत्वके गुण उन सम्राटोंमें रहते हैं इसलिये वे उच्च गुणवाले सम्राट् होते हैं। ये आदर्श सम्राट् हैं। वेदमंत्रोंने लोगोंके सामने ये आदर्श सम्राट् रखे हैं। ऐसे सम्राट् होंगे, तो साम्राज्य बुरा है ऐसा कोई नहीं कह सकेगा।

सम्राटोंका अधःपात सामर्थ्य बढने और देवत्व घटनेके कारण होता है। सामर्थ्य बढने और उसके साथ राक्षसीभाव बढनेके कारण सम्राट् दुःखदायी होते हैं। वह दोष दूर करनेके लिये वेदमंत्रने क्षात्रतेजके साथ देवत्वके गुण भी बढानेका आदर्श रखा हैं। सम्राटोंकी शक्तिका मद देवत्वकी पवित्रतासे यहां दूर किया है। यह सावधानीकी वेदकी सूचना निःसंदेह प्रशंसनीय है।

ऊपर अनेक प्रकारके राज्यशासन दिये हैं। इन सब प्रकारके राज्यशासनोंके साथ ऋषियोंका अच्छी तरह परिचय था। वे इन सब प्रकारके राज्यशासनोंको चलाते ही थे। इसलिये इन शासनोंके साथ वे अपरिचित तो निःसंदेह नहीं थे। इसलिये इन राज्यशासनोंमें कौनसे राज्यशासन प्रजाका हित करनेवाले हैं और कौनसे राज्यशासनोंमें कौनसे दुःख उत्पन्न होनेकी संभावना है, इस संबंधका ज्ञान उन ऋषियोंको था। इन ऋषियोंने इन सब प्रकारके राज्यशासनोंकी परीक्षा जनहितकी कसौटीसे की थी। इसीलिये उन्होंने ' जानराज्य ' अथवा ' स्वराज्य ' नामक राज्यशासनकी व्यवस्था जनताका हित अधिक कर सकनेके कारण उन्होंने अधिक श्रेष्ठ है ऐसा निश्चय किया था। इसीलिये उन्होंने ऐसा कहा था कि—

वयं सूरयः व्यचिष्ठे बहुपाय्ये स्वराज्ये
आयतेमहि । ( ऋ. ५।६६।६ )

'हम सब विद्वान् मिलकर विस्तृत और बहुतोंकी संमतिसे जहांका राज्यशासन चलाया जाता है, उस स्वराज्यमें जनताकी भलाई करनेके लिये हम अपने प्रयत्नोंकी पराकाष्ठा करेंगे। ' ऐसी घोषणा वे करते थे। राज्यशासनके संबंधमें उनकी भूमिका कैसी थी वह अब देखिये—

## राज्यशासनविषयक ऋषियोंकी भूमिका

ऋषियोंके मनमें राज्यशासनके विषयकी भूमिका क्या थी यह भी एक मननीय प्रश्न है। जो वेदमंत्रका आदेश था वही ऋषियोंके मनमें स्थायीरूपसे घर करके रहा हुआ भाव था। कोई कार्य करना हो तो कर्ताके उद्देश्यके अनुसार वह भला या बुरा होता है। किसीने स्वार्थसाधन करनेके उद्देश्यसे किसीका वध किया, तो वह वधकर्ता मृत्युदण्डके लिये योग्य समझा जाता है। परंतु किसीने राष्ट्रको स्वतंत्रता देनेके पवित्र उद्देश्यसे धर्मयुद्धमें सैकडों मनुष्योंका वध किया, तो उसका संमान सब करते हैं और उसके उस कार्यके काव्य बनते हैं। भविष्यकालमें वह आदर्श वीर बनता है। इसका कारण उसका उद्देश्य उच्च था यही एकमात्र है। इसलिये राज्यशासन करनेमें ऋषियोंका उद्देश्य क्या था यह देखना आवश्यक है।

ऋषि यमनियम पालन करते थे, संयमयुक्त जीवन व्यतीत करना उनके जीवनका मुख्य उद्देश्य था। इसलिये ऋषिलोग स्वार्थवश होकर राज्यशासनमें कोई ऐसा दोष निर्माण करेंगे इसका संभव ही नहीं था। मनुष्य स्खलनशील है इसलिये उनसे किसी समय कुछ दोष हो भी जाता है, वह क्षमा करनेयोग्य है। परंतु उसने जानबूझकर पाप करना नहीं चाहिये। इसलिये राज्यशासन कोई भी हो, उसके अनुष्ठान करनेके समय कर्ताके मनमें कौनसी भूमिका रहती है वह देखनी चाहिये। ऋषियोंके मनमें यह भूमिका थी—

> सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।
> स भूमिं विश्वतो वृत्वात्यतिष्ठद्दशांगुलम् ॥१॥
> ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः।
> ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥
>
> ऋ० १०।९०
>
> सहस्रबाहुः पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् ॥१॥
> ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्योऽभवत्।
> मध्यं तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥६॥
>
> अथर्व० १९।६
>
> स भूमिं सर्वतः स्पृत्वाऽत्यतिष्ठद्दशांगुलम् ॥१॥
>
> वा. य. ३१; काण्व० ३५

'एक पुरुष है, उसको हजारों मस्तक, हजारों आंखें, हजारों बाहू, हजारों पेट और हजारों पांव हैं। वह इस भूमिपर चारों ओर व्यापकर रहा है। ब्राह्मण इसके मुख हैं, क्षत्रिय इसके बाहु हैं, वैश्य इसका मध्यभाग अथवा ऊरूका प्रदेश है और शूद्र इसके पांव हैं।' अर्थात् ज्ञानी, वीर, कृषिकर्ता तथा व्यापारकर्ता और कर्मचारी ये चार प्रकारके लोग मिलकर इस पुरुषके सिर, बाहु, पेट और पांव हैं। सब मानवसमाजमें व्यापनेवाला यह पुरुष है। पृथ्वीपर जो मानव जाति है वह सब मिलकर यह पुरुष होता है। मानव समाजरूपी यह पुरुष है।

## जनतारूपी पुरुष

इस पृथ्वीपर जितने मानव हैं, उन सबका मिलकर यह एक ही पुरुष है। इन मानवोंमें कई बुद्धिका कार्य करते हैं, कई रक्षणका कार्य करते हैं, कई कृषि और व्यापार व्यवहार करते हैं, कई कलाकौशल्य करके रहते हैं अथवा इनकी सहायता करनेके कार्य करते हैं। ये सब इस मानवसमाजरूपी पुरुषके शरीरके अवयव हैं।

यह वैदिक वर्णन ठीक तरह ध्यानमें आजायगा, तो मानवसमाजके सम्बन्धकी वैदिक कल्पना समझमें आ सकती है। सब मानवसमाज यह एक ही पुरुष है। एक पुरुषमें जिस तरह सिर, बाहू, पेट और पांव होते हैं, वैसे ही ज्ञानी शूर, कृषक और कर्मचारी राष्ट्रमें हैं। पर ये सब मिलकर एक ही शरीर है। क्रोडों व्यक्तियां मिलकर एक विश्वदेह होता है, यह बात यहां मुख्य है।

जिस तरह पांवको कांटा लगा तो सब शरीर दुःखी होता है, पेटमें दुःखने लगा तो सब शरीरको पीडा होती है, सिरमें दर्द होनेसे सब शरीरको क्लेश होते हैं और बाहुपर आघात होनेसे सब शरीर दुःखी होता है, उसी तरह यहां राष्ट्रमें इतनी एकताकी भावना रहनी चाहिये। ज्ञानीको किसीने सताया, क्षत्रियोंको कष्ट हुआ, वैश्योंको क्लेश हुए अथवा शूद्रोंको पीडा हुई तो सब राष्ट्रका राष्ट्र दुःखी होना चाहिये और उसकी सहायतार्थ उठकर खडा होना चाहिये। यह मानवसमाजकी एक ही मूर्ति है, एक ही शरीर है ऐसी भावना होनी चाहिये। जैसी एक शरीरमें अनेक अवयव विभिन्न होनेपर भी सब शरीरकी मिलकर एक संवेदना होती है, एकात्मता होती है, किसी अवयवको दुःख होनेपर सब अवयवोंको अर्थात् सब शरीरको ज्वर होता है, वैसी राष्ट्रमें और पृथ्वीपरके मानवसमाजमें एकात्मता होनी चाहिये। ऋषि इस एकात्मताका अनुभव करते थे और इस एकात्मताकी भावनासे राष्ट्रोंका संचालन और शासन करना चाहते थे।

उक्त मंत्रोंमें ' स पुरुषः भूमिं विश्वतः वृत्वा । ' अथवा ' स पुरुषः भूमिं सर्वतः स्पृत्वा ' कहा है। अर्थात् यह पुरुष पृथ्वीके चारों ओर है। राष्ट्ररूपसे यह पुरुष सब पृथ्वीपर है, मानव समाजरूपसे यह पुरुष सब पृथ्वीके चारों ओर है। यह पुरुष ही विश्वात्माका विश्वदेह-कारणदेह-रूपी मानवरूपमें प्रकटीकरण है।

विष्णु-सहस्र-नाममें ' विश्वं विष्णुः ' अर्थात् यह विश्व ही विष्णु है ऐसा प्रारंभमें ही कहा है। वही बात इस पुरुष सूक्तमें कही है। सूर्य, चन्द्र आदि देवताएं उस पुरुषके देहके अवयव हैं और ब्राह्मणादि लोग भी उसी पुरुषके देहके अवयव हैं, इसीका अर्थ ही यह विश्व उस विष्णुका रूप है ऐसा होता है।

यह संपूर्ण मानवसमाज मिलकर एक ही विराट् पुरुषका देह है ऐसा मानकर ही मनुष्योंको अपना सब व्यवहार करना चाहिये। सब मानवजातिका जो एक संघ है वही यह विराट् पुरुष है। यह विचार मनमें सुस्थिर रखना चाहिये। जब यह विचार मनमें रहेगा, तभी ऋषियोंकी राज्यशासन पद्धतिकी ठीक ठीक कल्पना हो सकती है। पृथिवीपरकी संपूर्ण जनता मिलकर एक देह है यह मानकर ही ( समुद्रपर्यन्तायाः पृथिव्याः एकराट् ) सब समुद्रपर्यंत पृथ्वीपरके मानवसमाजका राज्यशासन एक राजा करे और यह राज्यशासन ' सब लोगोंका मिलकर एक शरीर है ' ऐसी एकत्वकी भावना मनमें रखकर होना चाहिये। शासकोंके मनमें तथा लोगोंके मनमें यह एकात्मताकी भावना सर्वदा जाग्रत रहनी चाहिये।

प्रत्येक मनुष्य पृथक् है ऐसा मानकर जो शासन होगा उसमें एक दूसरेको ठगानेका भाव रहेगा। परंतु जो शासन-व्यवहार सबका मिलकर एक ही जीवन है ऐसा मानकर होगा, उसमें सबके ऐकात्म्यकी भावना जाग्रत रहनेसे कोई किसी दूसरेको खानेका यत्न नहीं करेगा। क्योंकि इस एकात्मभावनामें ' पृथक् ' भाव ही नहीं रहता।

मनुष्य स्थूल और सूक्ष्म शरीरकी दृष्टीसे पृथक् है परन्तु सबका कारणशरीर एक होनेसे कारणशरीरकी दृष्टीसे सबकी एकात्मता है। इस एकात्मताका विचार ऋषियोंकी दृष्टिमें सदा था। सबका कारणशरीर एक होनेसे सबका मिलकर कारणदेह एक ही है और इस कारण सब मानव मिलकर वस्तुतः एक विश्वदेहमें ही हैं। भिन्नता स्थूल-देहमें और कारणदेहमें सबकी अभिन्नता है। जड बुद्धिवाले स्थूल दृष्टीसे भिन्नत्व देखते हैं, परन्तु ज्ञानकी दृष्टिसे देखनेवाले कारणदेहकी एकतासे सबको एक ही देहमें देखते हैं।

कार्यक्षेत्र शासकोंके सामने छोटा हो या बडा हो; उसमें एकात्मभाव जनताके शासनकार्य करते समय देखना चाहिये। ग्रामाधिकारी ग्रामकी जनताकी एकात्मताका अनुभव करके अपना कार्य करे। राष्ट्रका शासक राष्ट्रमें रहनेवाले सब मानवोंकी एकता देखें और उनका शासन करें। शासनका क्षेत्र छोटा हो या बडा हो, सब स्थानमें सब मानवोंका मिलकर एक शरीर है ऐसा भाव मनमें रखकर उनका शासन करना चाहिये। ऋषियोंके राज्यशासनमें यह मुख्य बात है।

शरीरमें सिर, हाथ, पेट और पांव विभिन्न होते हुए भी उनका मिलकर एक शरीर है, इसलिये उन अवयवोंको परस्पर एकात्मभावसे और परस्परके अभेदसे व्यवहार करना चाहिये। वही बात राष्ट्रमें विभिन्न कर्म करनेवालोंने अपने व्यवहारमें करनी चाहिये और हम सब मिलकर एक हैं ऐसा मानकर सबका हित करनेमें दक्ष रहना चाहिये।

जिन लोगोंका राज्यशासन करना है उनकी संख्या छोटी हो अथवा बडी हो, उसमें ज्ञानी, शूर, कृषक और कर्मचारी रहेंगे ही। ये भेद स्वाभाविक हैं, कृत्रिम नहीं हैं। क्योंकि ये स्वाभाविक मानवी प्रवृत्तियां हैं, ये कृत्रिम या बनावटी भेद नहीं है। मानवकी जन्मतः ज्ञानप्रवृत्ती या वीरवृत्ति रहती है। यह बदलती भी नहीं। इसीलिये इस प्रवृत्तिको स्वाभाविक तथा नैसर्गिक कहते हैं।

प्रत्येक राष्ट्रमें ज्ञानी, शूर, कृषक, व्यापारी, कर्मचारी ये लोक रहते हैं उसी तरह वन्य जातिके भी लोग रहते ही हैं। ये सब लोग मिलकर ही राष्ट्र होता है। ये सब लोग मिलकर एकात्मभावसे राष्ट्रका एक देह होता है। यही राष्ट्रपुरुष है। सब पृथिवीके चारों ओर यह मानवसंघरूप पुरुष है। जो इस एकात्मताकी कल्पनाको जानेंगे वे ही ऋषियोंकी राज्यशासन पद्धतिको ठीक तरह जान सकते हैं।

## शरीरमें राष्ट्र और राष्ट्रका शरीर

मनुष्यका शरीर एक बडा राष्ट्र है और बडा राष्ट्र भी

एक शरीर ही है। देखिये— एक शरीरमें करोडों अणुजीव होते हैं। इनमेंसे प्रत्येक अणुजीव स्वतंत्र रीतिसे जन्म लेता, यहां रहता और अन्तमें मर भी जाता है। यह अणुजीवका जनन और मरण सतत चल रहा है। सात वर्षोंकी अवधीमें इस शरीरमें रहनेवाले सब अणुजीव मरते हैं और उनके स्थानोंपर नये आकर बैठते हैं। इस तरहका यह शरीर मानो ३३ कोटी अणुजीवोंका एक राष्ट्र ही है अथवा यह एक राज्यशासन ही यहां चल रहा है।

इसी तरह ४० कोटी प्रजाजनोंका यह हमारा भारतराष्ट्र है। इस राष्ट्रमें हजारों मानव प्रतिदिन जन्मते और वैसे ही हजारों मानव प्रतिदिन मर भी जाते हैं। यह जन्म और मरण जैसा अणुजीवोंका शरीरमें हो रहा है वैसा ही राष्ट्रमें मानवोंका हो रहा है। तथा ऐसा ही सब पृथ्वीपरके मानवसमाजमें हो रहा है। यह समानता व्यक्ति, समाज, राष्ट्र और अखण्ड मानवजातिमें है और यह समानता देखने योग्य है। अतः वेद कहता है—

ये पुरुषे ब्रह्म विदुः ते विदुः परमेष्ठिनम्। अथर्व०

" जो शरीरमें ब्रह्मको देखते हैं वे परमेष्ठी प्रजापतिको जान सकते हैं।" शरीरका और विश्वका ज्ञान एक ही पद्धतिसे होता है। इसलिये शरीरमें राज्य किस रीतिसे चल रहा है यह प्रथम देखना आवश्यक है।

## शरीरमें सहकार्यका आदर्श

इस शरीरमें जो परस्पर सहकार्य हो रहा है वह मानवी समाजके लिये परम आदर्शरूप है। यह कैसा हो रहा है वह देखिये- प्रथमतः दूरसे आंख किसी सुन्दर पके फलको देखते हैं। पांव इस शरीरको उस फलके वृक्षतक ले जाते हैं, हाथ उस फलको तोडकर अपने हाथोंमें लेते और मुखकी ओर देते हैं। मुख उसको चबाकर खाता है और पेटको देता है। पेट उसका पाचन करता है और उसका रक्त बनता है और वह रक्त संपूर्ण शरीरमें घुमाया जाता है और हरएक इंद्रिय और अवयवके पोषणमें वह लगता है। शरीरका सब इंद्रियसमूह और अंगसमूह इससे परिपुष्ट होता रहता है। इस तरह इस शरीररूपी राष्ट्रमें यह परस्पर आदर्श सहकार्य चल रहा है। इस सहकार्यसे ही यह शरीर स्वस्थ तथा नीरोग रहता है और दीर्घायु भी इसीसे प्राप्त करता है।

यदि यह सहकार्य बंद हो जायगा, तो शरीरमें रोग हुआ है ऐसा सिद्ध होगा। पेटमें गया अन्न पेटमें ही रहा, उसका पचन नहीं हुआ तो पेट फूल जाता है। पेटके स्वार्थसे सब शरीरको पीडा होती है। रक्त शरीरभर नहीं घूमा तो जहां वह रुका रहता है, वहां सूजन हो गयी है ऐसा कहते हैं और सूजनसे फूला हुआ भाग काटकर दूर करना पडता है। इसलिये सहकार्यसे रक्तका अभिसरण होता रहा और सब अंगोंमें वह पोषण द्रव्य बांटा गया तो ही इस परस्पर सहकार्यके कारण शरीर स्वस्थ है ऐसा समझा जाता है। ऐसा न हुआ तो वहां रोग हुआ है ऐसा सिद्ध होता है। अर्थात् उत्तम सहकार्य होनेका अर्थ स्वास्थ्य है और सहकार्य बंद होनेका अर्थ रोगी होना है। परस्पर सहकार्य उत्तम रीतिसे होते रहना ही सुखमय जीवनका तत्त्व है और असहकार्य होना दुःखका मूल है।

## राष्ट्रके सुखपूर्ण जीवनका तत्त्व

राष्ट्रका जीवन यदि सुखपूर्ण करनेकी इच्छा है तो उस राष्ट्रमें उत्तम सहकार्य होता रहे ऐसा करना चाहिये। राष्ट्रमें जो ज्ञानी हों वे अपना ज्ञान दूसरोंको देकर उनको ज्ञानी बनावें, जो शूरवीर हैं वे अपने राष्ट्रका उत्तम संरक्षण करके राष्ट्रमें शान्ति तथा सुरक्षितता रखें, जो कृषिबल हैं वे उत्तम यत्न करके अपने राष्ट्रमें उत्तम धान्य उत्पन्न करें, व्यापारी लोग उस धान्यको देशदेशान्तरमें ले जाकर व्यापार करें और धन कमावें, तथा उस धनसे नाना प्रकारके कारखाने करके उपयोगी वस्तुओंको उत्पन्न करें और जनताका सुख बढावें। जो कारीगर हैं वे अपनी कारीगरीसे सुख देनेवाले पदार्थ निर्माण करके लोकोंका सुख बढावें। इसमें दूसरोंको लूटकर स्वयं धनी बननेका आसुरीभाव न रहे, परंतु जनताकी सेवा करनेका सहकार्यका भाव हो। दूसरोंकी सहायता करके अपने लिये लाभ प्राप्त करनेका भाव हो। जो व्यवहार करे वह लाभ भी लेवे, परंतु उस लाभ लेनेके लिये विश्वसेवाकी मर्यादा हो। इस तरह राष्ट्रकी सुखसंपत्तिकी वृद्धि इस तरहके परस्पर सहकार्यपर अवलंबित है।

यदि किसी राष्ट्रमें यह सहकार्य बंद हुआ, प्रांतिक, भाषिक और जातीय आदि भेद बढ गये, व्यवहारमें कार्य करनेवालोंमें स्वार्थ बढ गया और उस प्रमाणसे परस्पर सहकार्य कम हुआ, तो उस राष्ट्रमें आपसके द्वेष बढकर निःसंदेह दुःख बढ जायगा।

इतिहासमें हम यही देख रहे हैं। कौरव-पाण्डवोंका युद्ध अथवा रामरावणका युद्ध किंवा आधुनिक युद्ध ये सबके सब विवाद आपसकी सहकारिता विनष्ट होनेसे ही होते हैं। सहकार्य कम हुआ, स्वार्थका प्रमाण बढ गया तो ये भयानक युद्ध शुरू होते हैं। यह न हो और सब सुखी हों ऐसी यदि सची इच्छा मनमें हो, तो सब वर्गके लोगोंमें उत्तम सहकार्यकी भावना बढानी चाहिये।

## राजाका आदर्श

'जो मनुष्यके शरीरमें ब्रह्मको जानता है वह विश्वमें रहे ब्रह्मको जानता है।' ऐसा अथर्ववेदके मंत्रने कहा है वह सत्य है। अपने राष्ट्रका राज्यशासन कैसा होना चाहिये? इसका उत्तर ऐसा है कि, जैसा नीरोग और स्वस्थ शरीरके अंगों और अवयवोंमें स्वाभाविक रीतिसे सहकार्य होता है, वैसा सहकार्य राष्ट्रके सब वर्गोंमें होना चाहिये और राष्ट्रके वर्गोंमें संघर्ष उत्पन्न नहीं होने चाहिये इस पद्धतिसे राज्यशासन होना चाहिये। राज्यशासनका अर्थ बाह्य शत्रुसे संरक्षण करनेवाली संस्था इतना ही नहीं है, प्रत्युत सब प्रांतों, सब जातियों और सब वर्गोंमें उत्तम सहकार्य हो, ऐसी स्थायी सुव्यवस्था राज्यशासन द्वारा होनी चाहिये तथा संघर्ष दिन ब दिन कम होने चाहिये। उत्तम राज्यशासन यह है।

## सब जनता मिलकर एक शरीर

इस समयतक जो विचार हमने किया, उससे यह सिद्ध हुआ कि " राष्ट्रकी सब जनता मिलकर एक शरीर है " ऐसी भावना राष्ट्रमें रहनी चाहिये। एक शरीरमें जिस तरह सब अंगोंका सहकार्य होता है, उस तरह राष्ट्रके अन्तर्गत सब जनतामें उत्तम सहकार्य होना चाहिये। ऐसा सहकार्य जहां होगा वही राष्ट्र जीवित रहेगा और अत्यंत सुखसे युक्त भी होगा। ऋषियोंने यह सिद्धान्त राष्ट्रशासनके विषयमें निश्चित किया था।

## राजाको प्रजाका आश्रय

और एक सिद्धान्त वेदमंत्रोंने राष्ट्रके शासनके विषयमें कहा है वह सबसे महत्त्वका है। वह सिद्धान्त यह है- "राजा और प्रजा, शासक और शासित, इनमें मुख्यतः किसका किसको आधार है ?" इस विषयमें वेदका कहना यह है-

पृष्ठीर्मे राष्ट्रं उदरमंसौ ग्रीवाश्च श्रोणी
ऊरू अरत्नी जानुनी, विशो मे अंगानि सर्वतः।
जंघाभ्यां पद्भ्यां धर्मोऽस्मि, विशि राजा
प्रतिष्ठितः ॥९॥ वा. यजु. २०

राजा कहता है कि- " मेरी पीठ राष्ट्र है, मेरा पेट, कंधे, गर्दन, चूतड, जांघें, घुटने, हाथ आदि सब अवयव मेरे प्रजाजन ही हैं। जंघा और पांवके रूपसे मैं धर्म ही हूँ अर्थात् धर्मके आधारपर मैं रहा हूँ। इस रीतिसे प्रजाजनोंमें राजा प्रतिष्ठित हुआ है। अर्थात् प्रजाके आधारसे राजा रहता है।"

## प्रजा राजाका शरीर है।

'विशः मे अंगानि सर्वतः' प्रजाजन ही मेरे शरीरके सब प्रकारसे अंग हैं। अर्थात् मैं प्रजाजनोंसे पृथक् नहीं हूँ। प्रजाजन ही मेरा शरीर है। प्रजाजन ही मेरे शरीरके अंग और अवयव हैं।

'विशि राजा प्रतिष्ठितः' प्रजाजनोंके आधारसे राजा रहता है। प्रजाजन ही राजाका सच्चा आश्रय है। प्रजा ही राजाका प्रतिष्ठान अर्थात् आश्रयस्थान है। राजा न हो तो प्रजा रहती है, पर प्रजा न हो तो राजाका अस्तित्व भी नहीं हो सकता है। प्रजाका आश्रय राजाको न मिला तो राजा राजगद्दीपर टिक नहीं सकता।

प्रति क्षत्रे प्रति तिष्ठामि राष्ट्रे ...
प्रति तिष्ठामि यज्ञे। वा. यजु. २०

'प्रत्येक शौर्यके कार्यमें मैं रहता हूं। प्रत्येक राष्ट्र रक्षणके कार्यमें मैं रहता हूं। राष्ट्रहित करनेके प्रत्येक कार्यमें मैं रहता हूं। प्रत्येक यज्ञमें मैं भाग लेता हूं।'

राष्ट्रका राजा राष्ट्ररक्षणके कार्यमें, राष्ट्रका हित करनेके कार्यमें, यज्ञकार्यमें अपना जो कर्तव्य है वह करता रहे। कभी इसमें प्रमाद न करे, आलससे पीछे भी न रहे। जो जो कार्य राष्ट्रके अभ्युदयके लिये करना आवश्यक है वे सब कार्य राजा करता रहे। तथा-

लोमानि प्रयतिर्मम त्वङ् म आनतिः आगतिः।
मांसं म उपनतिः वसु अस्थि मज्जा म आनतिः॥
वा० यजु० २०

'राष्ट्रोद्धारके सब प्रयत्न करना ये मेरे बाल हैं। मेरी नम्रता, मेरी त्वचा, मांस, अस्थि और मज्जा है।' जैसे बाल शरीरसे सहज ही बाहर आकर बढते हैं, वैसे राष्ट्रोद्धारके लिये प्रयत्न सहजहीसे होते रहने चाहिये। इसी तरह राजा तथा राज्यशासनके अधिकारीजन इनमें नम्रता रहनी

चाहिये। लापर्वाही, क्रोध, उद्धतभाव नहीं रहना चाहिये। प्रजाके विषयमें विनम्रभाव धारण करना जैसा राजाको तथा अधिकारियोंको भी आवश्यक है।

## पाप न करना

यदि दिवा यदि नक्तं० ॥ १५ ॥
यदि जाग्रत् यदि स्वप्ने० ॥ १६ ॥
यत् ग्रामे यदरण्ये यत् सभायां यदिन्द्रिये।
यत् शूद्रे यदर्ये यदेनश्चकृमा वयं
यदेकस्याधिधर्माणि तस्यावयजनमसि ॥
वा० यजु० २०

'दिनमें अथवा रात्रीमें, जाग्रतीमें अथवा स्वप्नमें किंवा निद्रामें, ग्राममें, अरण्यमें, सभामें अथवा इन्द्रियोंके संबंधमें हमसे जो पाप हुआ होगा, जो पाप व्यक्तिसे हुआ होगा और संघशः हुआ होगा, धर्मके ठीक तरहसे पालन न होनेके कारण जो पाप हुआ होगा, उसका प्रायश्चित्त करना चाहिये और वैसा पाप फिर न हो ऐसा प्रबंध करना चाहिये।'

राज्यशासनके कार्य, सभासमितिके कार्य तथा अन्यान्य प्रजाकी उन्नतिके कार्य जहांतक हो सके वहांतक निर्दोष करने चाहिये। शिथिलता, आलस्य तथा उदासीनता आदि कारणोंसे प्रमाद नहीं होने चाहिये।

यहांतक दिये मंत्र यह भाव बता रहे हैं कि राजा और प्रजाजन इनका संबंध शरीरके अवयवोंका जैसा संबंध है। शरीरमें इंद्रिय ये अधिकारी हैं, प्राण अवैतनिक स्वयंसेवक हैं, शरीरके गात्र ये प्रान्त हैं, आत्मा राजा अथवा शासक है, बुद्धि उसकी समिति है। इस तरह यह शरीरमें राज्य चल रहा है। इसमें परस्पर सहकार्य, परस्पर सेवा और परस्पर प्रेमका संबंध जैसा है वैसा संबंध राष्ट्रमें रहना चाहिये। सब मिलकर एक शरीर है वैसा ही यहांका राष्ट्र मिलकर एक ही शरीर है। शरीरमें छोटा राष्ट्र है और राष्ट्र बडा शरीर है। पर दोनों स्थानोंमें नियम एक ही हैं।

सब राष्ट्र एक शरीर है ऐसा मानकर राज्यशासन करना चाहिये। राजा और शासनाधिकारी प्रजाजनोंके साथ व्यवहार करनेके समय प्रजाजनोंके साथ एकरूप होकर, अभिन्न भावसे जहांतक हो सके वहांतक राज्यशासनका कार्य करते जांय। वैदिक शासनका यह मुख्य तन्त्र है।

प्रथम इसके पूर्व राष्ट्र एक ही शरीर है ऐसा कहा और यहां वही भाव अन्य शब्दोंद्वारा वर्णन किया है। (विशः मे अंगानि) सब प्रजाजन राजाका शरीर है तथा (विशि राजा प्रतिष्ठितः) प्रजाजनोंमें राजा सुप्रतिष्ठित होता है। इन दोनों कथनोंमें राजा और प्रजाकी एकरूपता ही वर्णन की है। राजा प्रजाजनोंसे पृथक् नहीं है, परंतु सब प्रजाजन मिलकर ही राजा होता है। 'सब प्रजा' यही राजाका वास्तविक स्वरूप है ऐसा राजाको मानना और इस दृष्टिसे राज्यशासन करना योग्य है।

जहां प्रजा और राजाका संबंध इस तरहका होगा वहां राजा प्रजाका संघर्ष होनेकी संभावना ही नहीं होगी। यह वैदिक राज्यशासनका प्रमुख मन्तव्य है इसलिये वैदिक राज्यशासनमें प्रजाको सुख अधिक प्राप्त होता है।

इस लेखके प्रारंभमें १३ प्रकारके भिन्न भिन्न राज्यशासनोंका उल्लेख किया है। इस समय 'साम्राज्य शासन' बुरा है और 'स्वराज्य शासन' उत्तम है ऐसा लोग मानते हैं। पर यदि इस वैदिक दृष्टिकोणका स्वीकार किया, और राष्ट्रकी सब प्रजा और राजा मिलकर एक ही शरीर है ऐसा मान लिया और सब प्रजाजन ये राजाके शरीरके अवयव हैं (विशो मे अंगानि) यह भाव मनमें धारण किया और तदनुसार राज्यशासन किया, तो वह साम्राज्य शासन हो या स्वराज्य शासन हो या और तीसरा कोई शासन हो, तो भी उसमें कोई दोष होनेकी संभावना नहीं है। राज्यशासनमें दोष होनेका जो मुख्य कारण है वही इस विचार पद्धतिसे वैदिक ऋषियोंने अथवा वेदमंत्रोंने दूर किया है। इसीलिये वैदिक राज्यशासनमें दोषोंके उत्पन्न होनेकी संभावना कम है।

सब प्रजाजन मिलकर एक 'राष्ट्रपुरुष' है यह कल्पना व्यवहारमें आगयी और यह एकत्वकी भावनाका तत्व राजाके तथा प्रजाजनोंके मनमें ठीक तरहसे जम गया, तो 'हम सब मिलकर एक ही हैं' ऐसा वे मानेंगे और वैसा बर्ताव करेंगे, इस कारण विभिन्नताका भाव उनके व्यवहारमें नहीं रहेगा। इस कारण विभिन्नताका भाव रहनेके कारण जो दोष होनेकी संभावना है वे दोष नहीं होंगे। जहां पृथक् भाव है वहीं एक दूसरेको लूटता है, दूसरेका अपहरण करता है। जहां एक जीवनका भाव हुआ वहां दूसरा ही नहीं रहा, वहां कौन किसको लूटेगा और कौन किसके

साथ द्वेष करेगा ? यह उच्च अवस्था है और वही व्यवहारमें लानेका प्रयत्न ऋषिलोग करते थे। इसलिये उनको सच्चे सुखका अनुभव होता था।

( विशो मे अंगानि सर्वतः ) प्रजाजन ही राजाके शरीरके अवयव हैं। यह वैदिक सिद्धान्त स्वीकारनेसे राजा और प्रजाकी एकता मनमें सुस्थिर हो जाती है और इससे साम्राज्यवादसे अन्यत्र जो अनर्थ होते हैं वे अनर्थ इस पद्धतिका साम्राज्य जहां होगा वहां नहीं होंगे यह तो निःसंदेह हम कह सकते हैं। प्रजाजनोंको दुःख हुआ तो वह दुःख राजाको ही हुआ ऐसा राजा और राज्यशासक समझेंगे। वहां राजा तथा राजपुरुषोंसे प्रजाको कष्ट देनेका कार्य कदापि नहीं होगा। इस विचारके वायुमंडलमें पला हुआ राजा तथा राजपुरुष, भले ही वे साम्राज्यके हों अथवा दूसरे किसी राज्यके हों प्रजाको कष्ट देनेवाले नहीं बनेंगे। प्रजाको कष्ट देनेका पाप अपने द्वारा न हो। इस विषयमें वे दक्ष रहेंगे, इसीलिये वैदिक समयके राजा प्रजाके शोषक होनेकी संभावना नहीं थी। कोई वैसे दुष्ट बने तो वह अपवाद होगा।

## पाप न करनेकी दक्षता

( दिवा नक्तं ) दिनमें अथवा रात्रीमें ( जाग्रत् स्वप्ने ) जागते हुए अथवा स्वप्नमें वा निद्रामें, ( ग्रामे अरण्ये ) गांवमें वा अरण्यमें, ( सभायां ) सभामें अथवा समितिमें ( इन्द्रिये ) इन्द्रियके संबंधमें, ( शूद्रे अर्ये ) शूद्र तथा आर्यके संबंधमें अपने द्वारा पाप न हो ऐसा राजा बोलता है। इतनी दक्षता वह मनमें धारण करता है। अपने आचरणमें पाप हुआ तो वह उसके लिये प्रायश्चित्त करनेको तैयार रहता है। ऐसे दक्ष राजासे पाप होनेकी संभावना ही नहीं है। जिसके विचार शुद्ध होते हैं उसकी आचार शुद्धता स्वयं हो जाती है। इस तरह विचार करके देखनेसे यह स्पष्ट प्रतीत होगा कि आजकी राज्यशासन विषयक कल्पना और ऋषियोंकी राज्यशासनकी कल्पना इनमें बडा भारी अन्तर है। और भी देखिये-

## ज्ञानी और शूरोंका सहकार्य

यत्र ब्रह्म च क्षत्रं च सम्यञ्चौ चरतः सह।
तं लोकं पुण्यं प्रज्ञेषं यत्र देवाः सहाग्निना॥

वा० यजु २०

" जहां ज्ञानी और शूर मिलजुलकर एक विचारसे राज्यशासन चलाते हैं, वही पुण्य देश है और वही रहनेके लिये योग्य देश है।"

रहनेके योग्य देश कौनसा है इसका निश्चय अपनी प्रज्ञासे करना हो तो यह देश, जो ऊपरके मंत्रमें कहा है, रहनेके लिये योग्य है, ऐसा समझना योग्य है।

जिस देशके ज्ञानी और शूर एक मतसे अपनी मातृभूमिकी सेवा करनेके लिये तैयार रहते हैं, आपसमें झगडते नहीं, सब प्रजाजनोंका मिलकर एक ही राष्ट्रपुरुष है ऐसा मानते हैं, तथा इसी राष्ट्रपुरुषकी सेवा सबने मिलकर करनी है ऐसा समझते हैं वही पुण्य देश है और वही रहनेके लिये योग्य देश है, ऐसा सब मानें।

अब हम राज्याभिषेकके मन्त्र देखते हैं। देखिये इन मन्त्रोंसे क्या बोध मिलता है—

## राज्याभिषेकके मन्त्र

आ त्वाहार्षमन्तरेधि ध्रुवस्तिष्ठाविचाचलिः।
विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्तु मा त्वद्राष्ट्रमधि भ्रशत्॥

ऋग्वेद १०।१७३।१

ध्रुवोऽच्युतः प्रमृणीहि शत्रून्
शत्रूयतोऽधरान् पादयस्व।
सर्वा दिशः संमनसः सध्रीचीः
ध्रुवाय ते समितिः कल्पतामिह॥

अथर्व. ६।८८।३

' हे राष्ट्रके अध्यक्ष ! मैंने ( त्वा आहार्षं ) तुमको इस राजगद्दीके स्थानपर लाया है। अब ( अन्तः एधि ) अन्दर आओ, ( ध्रुवः तिष्ठ ) स्थिर रहो, ( अविचाचलिः ) चञ्चल न होओ। ( सर्वाः विशः त्वा वाञ्छन्तु ) सब दिशाओंमें रहनेवाले प्रजाजन इस राष्ट्राध्यक्षके स्थानपर तुम्हें ही रखनेकी इच्छा करें। ( राष्ट्रं त्वत् मा अधिभ्रशत् ) यह राष्ट्र तुझसे अधःपतित न हो। यह राष्ट्र तुझसे दूर या पृथक् न बने।

तुझे राज्यसे पदच्युत होनेका अवसर प्राप्त न हो। ( ध्रुवः अच्युतः शत्रून् प्रमृणीहि ) राज्यगद्दीपर स्थिर रहकर, अर्थात् स्थानभ्रष्ट न होते हुए, तू शत्रुओंका पूर्ण नाश कर। ( शत्रूयतः अधरान् पादयस्व ) शत्रुके समान आचरण करनेवाले जो जो होंगे उन सबको नीचे

गिरा दे। ( सर्वाः दिशः संमनसः सध्रीचीः ) सब दिशाओंमें रहनेवाले प्रजाजन एक मतसे आगे होकर तुझे ही राज्यपर रखनेके लिये अनुमति दें। ( इह ते ध्रुवाय ) यहां तेरे स्थैर्यके लिये ( समितिः कल्पतां ) राष्ट्रसमिति समर्थ होवे अर्थात् यह राष्ट्रसमिति तुझे ही राज्यगद्दीपर रखनेके लिये अनुमति देवे। इस तरहका उत्तम प्रजाहित-कारी राज्यशासन तूं कर। इसमें प्रमाद होने न दे। यदि यह राष्ट्रसमिति तेरे लिये अनुकूल रहेगी और तुझे ही राष्ट्र-पर रखनेकी इच्छा करेगी तो ही तेरी स्थिति इस राज्यपद-पर रहेगी, नहीं तो तेरे स्थानभ्रष्ट होनेमें कोई देरी नहीं लगेगी।

ये मंत्र राज्याभिषेकके समारंभमें बोलनेके लिये हैं। इन मंत्रोंमें राज्यका पुरोहित राजाको क्या कहता है वह सब मननीय है। ( सर्वाः विशः त्वा वांछन्तु ) सब प्रजा-जन तुझे ही इस अध्यक्ष स्थानमें रखनेकी इच्छा करें, अर्थात् यदि प्रजाजन प्रतिकूल रहे तो कोई राजा राजगद्दी-पर नहीं रह सकता अर्थात् प्रजा ही उसको स्थानभ्रष्ट कर देगी। इसी तरह ( सर्वाः दिशः संमनसः सध्रीचीः ) सब दिशाओंमें रहनेवाले प्रजाजन एक मतसे तुझे ही इस राष्ट्राध्यक्षपदपर रखनेकी इच्छा करें। अर्थात् प्रजाकी अनुकूल संमतिसे ही राजा अध्यक्ष स्थानपर रह सकता है। जन्मके अधिकारसे नहीं। जन्मजात राजाको शासनाधिकार नहीं है, वह प्रजाकी अनुमतिसे प्राप्त हुआ अधिकार है यह बात यहां मनमें रखनेयोग्य है।

राजा चंचल न हो। राज्यशासनका कार्य चंचलता, अस्थिरता छोडकर राजाको करना चाहिये। अपनी राज्य-पद्धतिसे राष्ट्रका अधःपात नहीं होना चाहिये। राजा इस विषयमें सदा दक्ष रहे। राष्ट्रके शत्रु दूर रहें ऐसा संरक्षणका सुप्रबंध करना चाहिये। यह सब राजाका कर्तव्य है यह उपदेश राज्यारोहणके इस मंगलप्रसंगमें जनताके नेता अर्थात् पुरोहित राजाको करते हैं। राज्यसे राजा पदच्युत भी हो सकता है यह भय भी इसी मंगल प्रसंगमें राजाके सामने रखा जाता है। यह सब शतपथ ब्राह्मणने ऐसे ही भिन्न शब्दों द्वारा कहा है देखिये–

> ता अस्मा इष्टाः प्रीता एतं सुवं अनुमन्यन्ते।
> ताभिरनुमतः सूयते। यस्मै वै राजानः राज्यं
> अनुमन्यन्ते स राजा भवति। न स यस्मै न ॥
> श. ब्रा ९।३।२।५

" वे सब प्रजाजन इसके विषयमें सन्तुष्ट होते हैं, इस कारण इसको अपनी अनुमति देते हैं। उनकी अनुमतिसे यह बनाया जाता है। जिसको वे अनुमति देते हैं और राज्यके लिये वह योग्य है ऐसा कहते हैं वह राजा होता है। पर वह राजा नहीं होता कि जिसको प्रजाकी अनुमति नहीं मिलती।" इससे यह सिद्ध हुआ कि प्रजाकी अनुकूल संमतिसे राजा राजगद्दीपर आता है। अर्थात् प्रजाकी अनु-मति रहनेतक ही वह राजपदपर रह सकता है।

इस तरह वैदिक समयमें प्रजाकी अनुमतिपर राजाका अस्तित्व अवलंबित रहता था। इसलिये राजा अपने राष्ट्रमें एक " राष्ट्र समिति " स्थापन करे जिसमें प्रजाके प्रति-निधि आवें और राज्यशासनके विषयमें अपनी संमति देवें।

" ते ध्रुवाय समितिः कल्पतां " राजाकी स्थिरताके लिये यह राष्ट्रसमिति समर्थ होवे। इस समितिकी अनु-मतिसे राजा राज्यशासन करे। इससे वह समिति राजाके अनुकूल रहेगी। यदि इस राष्ट्रसमितिकी मान्यता राजाके लिये प्राप्त हुई तो वह राजा उस राज्यकी गद्दीपर बहुत देरतक रहेगा। अब हम इस राष्ट्रसमितिके अधिकार कैसे थे इस विषयमें प्रजापतिकी दुहिताकी कथा देखते हैं–

## प्रजापतिका वध

' प्रजापति ' का अर्थ प्रजाका पालन करनेवाला राष्ट्रका अध्यक्ष। इसका वध ऋषियोंने किया था ऐसा वर्णन वैदिक वाङ्मयमें है वह वृत्तान्त संक्षेपसे अब देखिये—

> प्रजापतिर्वै स्वां दुहितरमभ्यध्यायत्। दिव-मित्यन्य आहुरुषसमि अन्ये। तां ऋश्यो भूत्वा रोहितं भूतामभ्यैत्, तं देवा अपश्यन्। न कृतं वै प्रजापतिः करोति। ते तमैच्छन्। य एनमा-रिष्यति, एतमन्योन्यस्मिन्नाविदन्। तेषां या घोरतमास्तन्व आसन्, ता एकधा समभरन्, ताः संभृता एष देवोऽभवत्। तदस्मै तद्भूत-वन्नाम…। तं देवा अब्रुवन्, अयं वै प्रजापति-रकृतमकः, इमं विध्येति, स तथेत्यब्रवीत्० ॥
> ऐ० ब्रा० ३।३३

यह वृत्तान्त शतपथ ब्राह्मणमें आया है। वह भी ऐसा ही है पर उसमें थोडा फरक है इसलिये वह यहां देते हैं–

> प्रजापतिर्वै स्वांदुहितरमभिदध्यौ। दिवं वोषसं वा। मिथुन्येनया स्यामिति। तां संबभूव ॥१॥

तद्वै देवानामाग आस । य इत्थं स्वां दुहितरमस्मत्स्वसारं करोति ॥ २ ॥ ते ह देवा ऊचुः । योऽयं देवः अतिसंधं वा अयं चरति, य इत्थं स्वां दुहितरमस्मत्स्वसारं करोति । विध्येममिति । तं रुद्रोऽभ्यायत्य वि व्याध ॥ ३ ॥ तेषां यदा देवानां क्रोधो व्यैदथ प्रजापतिमभिषज्यंस्तस्य तं शल्यं निरकृन्तन् । स वै यज्ञ एव प्रजापतिः॥

श० ब्रा० १।७।४

इस कथाका तात्पर्य ऐसा है–

१ प्रजापतिकी एक पुत्री थी,

२ वह प्रौढ होनेपर उसके सौंदर्यको देखकर प्रजापति मोहित हुआ और उस पुत्रीके पीछे पीछे दौडने लगा। उसपर बलात्कार करके उससे संभोग करनेकी इच्छा उसमें उत्पन्न हुई।

३ सब देवोंकी संमतिसे प्रजापतिका यह पाप कर्म है ऐसा निश्चित हुआ। इसलिये प्रजापतिका वध करना योग्य है ऐसा उन्होंने निश्चित किया। यह कार्य करनेके लिये अपनेमें कौन है इसका उन्होंने विचार किया।

४ परन्तु उनको अपनेमेंसे कोई ऐसा बलवान नहीं मिला कि जो प्रजापतिका वध कर सकनेमें समर्थ हो।

५ पश्चात् उन्होंने अपनेमें जो शक्तिमान थे उनको इकट्ठा किया और उनका एक संघ उन्होंने बनाया।

६ इस संघको देवोंने कहा कि यह प्रजापति जो नहीं करना चाहिये वही करने लगा है। इस कारण इसका वध कर। यह देवोंकी आज्ञा होते ही उसने प्रजापतिपर बाण मारा और उसका वध किया।

यह इस तरह प्रजापतिके वधकी कथा है। प्रजापतिकी पुत्री द्यु है वा उषा है इस विषयमें ब्राह्मण ग्रन्थकारोंमें मतभेद है। ब्राह्मण ग्रन्थ लेखकोंको भी वेदमंत्रमें वर्णित प्रजापति और उसकी पुत्रीके विषयमें निश्चित कल्पना नहीं है। वे यह उषा है वा द्यु है ऐसा कहते हैं। इससे मंत्रकाल और ब्राह्मणकालमें बहुत अन्तर है यह बात सिद्ध होती है। मंत्रमें जो वर्णन है वह किसका वर्णन है इस विषयमें ब्राह्मणकारोंको विस्मरण हुआ था। इसमें संदेह नहीं है। हम अब इसीका संशोधन करते हैं और देखते हैं कि वेदमन्त्रोंके आधारसे हमें प्रजापतिकी पुत्रीके विषयमें कुछ निश्चित कल्पना प्राप्त होती है वा नहीं।

सभा च मा समितिश्चावतां प्रजापतेर्दुहितरौ संविदाने । येना संगच्छा उप मा स शिक्षात् चारु वदानि पितरः संगतेषु ॥ अथर्व. ७।१२

' सभा और समिति ये दोनों प्रजापतिकी पुत्रियां हैं। ये दोनों ( सं विदाने ) सत्य ज्ञान राजाको देती हैं। जिस सभासदको मैं मिलूंगा वह मुझे सत्य ज्ञान देवे। हे (पितरः) रक्षक सदस्यो ! सभाओंमें मैं अच्छा ही भाषण करूंगा।'

इस मन्त्रने प्रजापतिकी पुत्रियां ' ग्रामसभा और राष्ट्रसमिति ' ये हैं ऐसा स्पष्ट कहा है। इसमें संदेह हो ऐसी कोई बात यहां नहीं है। ' प्रजापतेः दुहितरौ ' ये दोनों पद बिलकुल स्पष्ट हैं। ग्रामसभा और राष्ट्रीय समिति ये दोनों सभाएं राजाकी आज्ञासे बनती हैं इसलिये ये राजाकी पुत्रीयां हैं।

## दूर रहनेसे हितकारक

' दुहिता ' का अर्थ ' दूर रहनेसे हितकारक ' ऐसा है। ग्रामसभा और राष्ट्रसमिति ये राजाकी आज्ञासे निर्माण होती हैं इसलिये पुत्रियां हैं। पर ये ' दुहिता ' हैं। ( दुहिता दूरे हिता ) दुहिता वह है कि जो दूर रहनेसे ही हितकारक होती है ' दुहिता। ' के दो अर्थ हैं—

१ पुत्री और
२ दूर रहनेसे हितकारक

पुत्री पिताके वीर्यसे उत्पन्न होती है, पर वह स्त्रीवत् उपभोग्य नहीं है वह दूर रखनेसे हितकारक है। पुत्री दूरके वंशमें दी जाती है। पत्नी पास रहनेसे हितकर है, और पुत्री दूर रहनेसे हितकर है।

ग्रामसभा और राष्ट्रसमिति राजाकी पुत्रियां हैं, पर उनपर बलात्कार करना राजाके लिये योग्य नहीं। उन सभासमितियोंको अपना मतप्रदर्शनका पूर्ण स्वातंत्र्य होना चाहिये। यदि कोई राजा अपनी शक्तिका उपयोग करके सभा और समितिसे अपनी इच्छाके अनुसार कार्य करावे, तो वह शिष्टसंमत नहीं होगा। वे शिष्ट लोग यही कहेंगे कि ' अकृतं अकः ' इसने जो नहीं करना चाहिये वही किया है। इस कारण ऐसे राजाकी निंदा ही सब सज्जन करेंगे।

## प्रजापति संस्था

' प्रजापति संस्था ' नामक एक राज्यशासन पद्धति वैदिक समयमें थी। ' ग्रामसभा ' ग्रामका और ' राष्ट्रीय समिति ' राष्ट्रका शासन करती थी। इस तरहके राज्यशासनकी व्यवस्था इस प्रजापति संस्थामें होती थी।

किसी राजाने अपने अधिकारका दबाव ग्रामसभापर अथवा राष्ट्रसमितिपर लाया और अपनी इच्छानुसार उनसे कार्य कराया। यह बात ऊपरके ब्राह्मणवचनमें बतायी है। इस रीतिसे राजाने इन सभाओंपर बलात्कार किया। उस समय के जननेताओंको वह प्रजापतिका करना पसंद नहीं आया। उस समयके नेताओंने अपनेमेंसे जो वीर लोग थे उनको संघटित किया और प्रजापतिका वध करवाया। बाण मारकर इस समयके राष्ट्राध्यक्षको घायल किया। यह कथा इतनी ही ब्राह्मण ग्रन्थोंमें है। पर यह कथा यहीं समाप्त नहीं हो सकती। प्रजापतिका वध करके लोकनेताओंने आगे क्या किया यह ब्राह्मणग्रन्थमें नहीं है, पर यह कथा वेदमंत्रमें है। वह वेदमंत्र अब देखिये। उस समयके राष्ट्रके नेता लोग नये राष्ट्रशासकको राजगद्दीपर बिठलाते हैं। यह मन्त्र अब देखिये—

पिता यत्स्वां दुहितरमधिष्कन्
क्ष्मया रेतः संजग्मानो निषिंचत्।
स्वाध्योऽजनयन् ब्रह्म देवा
वास्तोष्पतिं व्रतपां निरतक्षन्॥ ऋ० १०।६१।७

( पिता ) प्रजापतिने जब ( स्वां दुहितरं ) अपनी ग्रामसभा तथा राष्ट्रसमिति इन दो पुत्रीयोंपर बलात्कार किया, अर्थात् अपने अधिकारका दबाव इन लोकसभाओंपर लाया, तब ( क्ष्मया संजग्मानः ) पृथ्वीके ऊपरकी, राष्ट्रकी जनताके साथ जो उसका संघर्ष हुआ उस संघर्षमें उसका ( रेतः निषिंचन् ) वीर्य गिर गया, उसका सब बल नष्ट हुआ। इसके पश्चात् ( स्वाध्यः ) स्वाध्यायशील लोगोंने, ज्ञानीजनोंने ( ब्रह्म जनयन् ) नया विचार प्रकट किया, नयी घोषणा की और ( व्रतपां ) नियम पालन करनेवाले नये ( वास्तोष्पतिं ) राजाको शासकको ( निरतक्षन् ) निर्माण किया, चुनाया और उसको राजगद्दीपर बिठलाया।

इस मन्त्रके अन्तिम चरणमें जो लिखा है वह ब्राह्मणग्रन्थोंमें नहीं है। ( व्रत-पां वास्तोष्पतिं निरतक्षन् ) नियम पालन करनेवाले अध्यक्षको बनाया, चुनकर पसंद किया और उसको राजगद्दीपर बिठलाया। इस नये अध्यक्षका विशेष गुण यह है कि वह ( व्रत-पाः ) नियमोंका पालन करनेवाला है। जो मारा गया वह व्रतका भंग करनेवाला था। इसलिये उसको मारा और नियमोंके अनुसार राज्यशासन करनेवालेको सर्व संमतिसे राजगद्दीपर बिठलाया। दूसरा भी एक वृत्त ऐसा ही है—

## वेन राजाका वध

स्वेच्छाचारी वेन राजाका वध भी इसी तरह उस समयके ऋषियोंने किया था, तथा उसका ज्येष्ठ पुत्र असमंजा पागल तथा क्रूर होनेके कारण उसको वनवासका दण्ड दिया और उस वेनके द्वितीय पुत्र पृथुको राज्यपर बिठलाया। यह इतिहास अनेक पुराणोंमें है। इसलिये यह अत्यंत प्रसिद्ध है। प्रजापतिके वधकी कथा प्राचीन है और उसकी अपेक्षा वेनका इतिहास अर्वाचीन है।

प्रजापतिके वधका इतिहास अतिप्राचीन है और यह राजकीय स्वरूपका इतिहास है। दुष्ट राजाका वध किया और उसके स्थानपर दूसरे नियमानुसार राज्य करनेवालेको बिठला दिया। पहिला विधिनियमोंको मानता नहीं था इस कारण उसको हटाया। दूसरेने नियम पालनकी प्रतिज्ञा की, वह सब जनताको विश्वसनीय प्रतीत हुई। इसलिये उसको चुना और राजगद्दीपर बिठला दिया।

यदि ब्राह्मणग्रन्थोंमें लिखा अर्थ लिया जाय तो सूर्य, उषा अथवा द्युलोक इनके साथ सूर्यसे व्यभिचार होनेकी संभावना ही नहीं है और प्रजापतिका वध ही नहीं हुआ, और दूसरा प्रजापति भी नहीं लाया। इस तरह अर्थ स्वीकार करनेपर कोई कथा ही स्थानपर नहीं रहती। सूर्य प्रजापति है उसने उषापर जो नहीं करना चाहिये वैसा कुछ भी कार्य किया ही नहीं। फिर उसको बाण किसने क्यों मारा? इस तरह ब्राह्मणग्रंथोंका अर्थ लेनेसे " नियम पालक दूसरा प्रजापति राज्यपर लाया गया " इसकी संगति नहीं लगती।

ग्रामसभा और राष्ट्रसमिति यह अर्थ लेनेपर सब राज्यशासन व्यवस्थाका ज्ञान ठीक तरहसे होता है और कथाका राज्यशासन विषयक भाव भी स्पष्टरीतिसे समझमें आ जाता है।

यूरोपमें इंग्लंड, फ्रान्स, रशिया आदि देशोंके राजाओंका वध भी इसी तरह वहांकी जनताके नेताओंने किया था। यह इतिहास उन देशोंके इतिहासोंमें सुप्रसिद्ध है। वेन राजाका वध उसी तरह हुआ था और प्रजापतिकी कथा

तो उससे भी प्राचीन है। ब्राह्मण ग्रंथकारोंने इस प्रजापतिकी कथाको रूपक ठहरानेका यत्न किया है और पुराणकार भी उसी पंथमें हैं। देखिये श्रीमद्भागवतकार इसी कथाका रूप कैसा लिखते हैं–

वाचं दुहितरं तन्वीं स्वयंभूर्हरतीं मनः।
अकामा चकमे क्षत्तः सकाम इति नः श्रुतम् ॥२८॥
तमधर्मे कृतमतिं विलोक्य पितरं सुताः।
मरीचिमुख्या मुनयो विश्रम्भात् प्रत्यबोधयन् ॥२९॥
नैतत् पूर्वैः कृतं त्वद्ये न करिष्यन्ति चापरे।
यत्त्वं दुहितरं गच्छेरनिगृह्यांगजं प्रभुः ॥ ३० ॥
स इत्थं गृणतः पुत्रान् पुरा दृष्ट्वा प्रजापतीन्।
प्रजापतिपतिस्तन्वं तत्याज व्रीडितस्तदा ॥ ३१ ॥

श्रीमद्भागवत० ३।१२

इस भागवतकी कथामें द्यु और उषा ये अर्थ लिये नहीं हैं, परन्तु ' वाणी ' अर्थ लिया है। तथा प्रजापतिने स्वयं लज्जित होकर आत्महत्या की ऐसा लिखा है। पर वाणी अर्थ लेनेपर प्रजापति लज्जित क्यों हुआ और उसने आत्महत्या क्यों की यह एक गूढ ही रहता है। अर्थात् श्रीमद्भागवतका अर्थ लेनेपर भी अर्थ ठीक लगता नहीं। परन्तु ग्रामसभा और राष्ट्रीयसमिति यह अर्थ लेनेपर ही इस कथाका सच्चा और राष्ट्रीय भाव प्रकट होता है।

यहांतक जो विवेचन किया उससे निम्नलिखित बातें सिद्ध होगयी है–

१ ऋषियोंने कमसे कम १३ प्रकारके राज्यशासन तंत्र नाना देशोंमें, नाना समाजोंमें और अनेक समयोंमें अजमाये थे और उन तन्त्रोंके विषयमें अनुभवसे वे बोल सकते थे।

२ ये अनेक प्रकारके शासनतन्त्र निर्माण करनेके लिये उनको अनेक हलचलें करनी पडी थी और कई प्रसंगोंमें उनको कारावास जैसे अनेक दुःख भी भोगने पडे थे।

३ ऋषिलोगोंने जो अनेक शासन संस्थाएं निर्माण की थी और उनका अनुभव लिया था, उन सबमें उनकी संमतिसे " व्यचिष्ठ बहुपाय्य स्वराज्य " यही शासन संस्था जनताका हित करनेके लिये अत्यंत उपयुक्त था ऐसा सिद्ध हुआ था।

४ समुद्रतक जितनी पृथिवी है उस पृथिवीपर नाना प्रकारके छोटे मोटे पृथक् पृथक् राज्य न रहें, परंतु सबका मिलकर एक ही संयुक्त राज्यशासन हुआ तो वह सब प्रजाजनोंको अधिक सुख देनेवाला बनेगा ऐसा उनका निश्चय हो चुका था। पर यह उनके समयमें बना नहीं।

५ सब पृथिवीपर जितने मानव हैं वे सब मिलकर 'एक ही देह है, ' ऐसा मानकर सबके शासनादि व्यवहार इस अनन्यभावसे होने लगे, तो ही सबका अधिक हित होगा यह उन ऋषियोंका निश्चित सिद्धान्त था।

६ जो ज्ञानी होंगे वे अपने ज्ञानसे, जो शूर होंगे वे अपने शौर्यसे, जो कृषि करते हैं वे अपनी कृषिसे, जो व्यापार करते हैं वे व्यापारसे और अन्योंने अपने शिल्पादि कर्मोंसे, इस तरह सबने अपने अपने कर्मसे इस विश्वपुरुषकी अथवा इस मानवसमाजरूपी पुरुषकी सेवा करनी चाहिये यह ऋषियोंद्वारा प्रतिपादित धर्म था।

७ एक शरीरमें जिस तरह सब व्यवहार उत्तम तथा पूर्ण सहकार्यसे होते रहते हैं, प्रत्येक अवयव जिस तरह सब शरीरका हित साधन करनेके लिये यत्न करता है, मस्तक बाहु पेट और पांव सब शरीरके हितके लिये यत्न करते रहते हैं, इसी तरह राष्ट्रमें सब जातियों और वर्णोंका सहकार्य होना चाहिये और सबने राष्ट्रका तथा मानवसंघका हित करनेके लिये अपने प्रयत्नकी पराकाष्ठा करनी चाहिये। इस अनन्य व्यवहारसे ही सबका अधिकसे अधिक कल्याण हो सकता है।

८ सब प्रजाजन ही राजाका वास्तविक सच्चा शरीर है। राजा प्रजाकी अनुमतिके आधारपर राज्यपदपर चढा है ऐसा राजा और राजपुरुष माने और अपनी सब शक्ति प्रजाका हित करनेके लिये जो जो आवश्यक कार्य करने होंगे, उनके करनेमें लगावे, ऋषियोंकी यह शिक्षा थी।

९ राज्याभिषेकके मंगल प्रसंगमें ऋषि राजाको साफ शब्दोंसे कहते थे कि प्रजाकी अनुकूल संमति रहनेतक ही राजा राजगद्दीपर रह सकता है। इसलिये प्रजाकी अनुकूल संमति प्राप्त करनेके लिये राजाको उचित है कि वह प्रजाका सच्चा हित होता रहे ऐसा ही सतत कार्य करना चाहिये। राजा एक राष्ट्रसमिति स्थापन करे और उसकी संमतिसे अपना राज्यशासन चलावे।

१० प्रजापति संस्था यह एक अति प्राचीन कालकी राज्य-शासन संस्था थी। इस प्रजापति संस्थाके राज्यशासनमें ग्राममें ग्रामसभा द्वारा ग्रामका राज्यशासन किया जाता था और राष्ट्रसमिति द्वारा राष्ट्रका राज्यशासन होता था। इन सभाओंके कुछ निश्चित अधिकार थे। इन सभाओंका संमान राजा तथा राजपुरुष करते थे। यदि कोई राष्ट्राध्यक्ष इन सभाओंका अपमान करता था, अथवा सभाओंकी संमति मानता नहीं था, तो उस समय जनताके नेता लोग उसको दण्ड देते थे अथवा उसे पदच्युत भी घोर अन्याय होनेपर करते थे और दूसरा अध्यक्ष चुनते थे।

इस तरह ऋषिकालके राज्यशासनके व्यवहार थे। इस समय ये ऋषि अखिल भूमंडलपर एक राज्यशासन हो ऐसा विचार कर रहे थे। इस भूमिकातक ऋषियोंका राज्य-शासनका अनुभव पहुंच चुका था।

हम आज 'यू-नो' उत्पन्न कर वही कार्य करनेकी इच्छा कर रहे हैं। इसको देखनेसे हम यह निःसन्देह कह सकते हैं कि ऋषिलोग आजके नेताओंके बहुत पीछे तो निःसंदेह नहीं थे।

# विषयसूची

# वेदके व्याख्यान

वेदोंमें नाना प्रकारके विषय हैं, उनको प्रकट करनेके लिये एक एक व्याख्यान दिया जा रहा है। ऐसे व्याख्यान २०० से अधिक होंगे और इनमें वेदोंके नाना विषयोंका स्पष्ट बोध हो जायगा।

मानवी व्यवहारके दिव्य संदेश वेद दे रहा है, उनको लेनेके लिये मनुष्योंको तैयार रहना चाहिये। वेदके उपदेश आचरणमें लानेसे ही मानवोंका कल्याण होना संभव है। इसलिये ये व्याख्यान हैं। इस समय तक ये व्याख्यान प्रकट हुए हैं।

१ मधुच्छन्दा ऋषिका अग्निमें आदर्श पुरुषका दर्शन।
२ वैदिक अर्थव्यवस्था और स्वामित्वका सिद्धान्त।
३ अपना स्वराज्य।
४ श्रेष्ठतम कर्म करनेकी शक्ति और सौ वर्षोंकी पूर्ण दीर्घायु।
५ व्यक्तिवाद और समाजवाद।
६ ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।
७ वैयक्तिक जीवन और राष्ट्रीय उन्नति।
८ सप्त व्याहृतियाँ।
९ वैदिक राष्ट्रगीत।
१० वैदिक राष्ट्रशासन।
११ वेदोंका अध्ययन और अध्यापन।
१२ वेदका श्रीमद्भागवतमें दर्शन।
१३ प्रजापति संस्थाद्वारा राज्यशासन।
१४ त्रैत, द्वैत, अद्वैत और एकत्वके सिद्धान्त।
१५ क्या यह संपूर्ण विश्व मिथ्या है?
१६ ऋषियोंने वेदोंका संरक्षण किस तरह किया?
१७ वेदके संरक्षण और प्रचारके लिये आपने क्या किया है?
१८ देवत्व प्राप्त करनेका अनुष्ठान।
१९ जनताका हित करनेका कर्तव्य।
२० मानवके दिव्य देहकी सार्थकता।
२१ ऋषियोंके तपसे राष्ट्रका निर्माण।
२२ मानवके अन्दरकी श्रेष्ठ शक्ति।
२३ वेदमें दर्शाये विविध प्रकारके राज्यशासन।
२४ ऋषियोंके राज्यशासनका आदर्श।

आगे व्याख्यान प्रकाशित होते जायंगे। प्रत्येक व्याख्यानका मूल्य ।≈) छः आने रहेगा। प्रत्येकका डा. व्य. ≈) दो आना रहेगा।

दस व्याख्यानोंका एक पुस्तक सजिल्द लेना हो तो उस सजिल्द पुस्तकका मूल्य ५) होगा और डा. व्य. १।।) होगा।

मंत्री — स्वाध्यायमण्डल
आनन्दाश्रम, पारडी जि. सूरत

मुद्रक और प्रकाशक- व. श्री. सातवलेकर, बी. ए, भारत-मुद्रणालय, किल्ला पारडी ( जि. सूरत )



वैदिक व्याख्यान माला — २४ वाँ व्याख्यान

# ऋषियोंके राज्यशासनका आदर्श

कलकत्ता निवासी " श्रीमान् शेठ श्री कृष्णलालजी पोद्दार " की ओरसे प्राप्त २००) दो सौ रुपयोंसे इस व्याख्यानका मुद्रण हुआ है ।

लेखक

श्रीपाद दामोदर सातवलेकर

अध्यक्ष- स्वाध्यायमण्डल, साहित्यवाचस्पति, गीतालंकार

स्वाध्याय-मंडल, पारडी ( जि. सूरत )

मूल्य छः आने

ॐ

# ऋषियोंके राज्यशासनका आदर्श

## देवोंका आदर्श

ऋषियोंके जीवनव्यवहारका आदर्श कौनसा था और उनके राज्यशासनका आदर्श कौनसा था, यह मननपूर्वक देखनेयोग्य विषय है; शतपथमें कहा है कि—

यद् देवा अकुर्वन्, तत् करवाणि । श० ब्रा०

'जैसा देव करते हैं वैसा मैं करूंगा।' अर्थात् देवताओंका आचरण यह ऋषियोंके सामने आदर्श था। वेदमंत्रोंमें जो देवोंका वर्णन है, वह देखकर वैसा आचरण करना ऋषियोंको अभीष्ट था। देव किस समय कैसा आचरण करते रहे, यह देखना और स्वयं वैसे प्रसंग आनेपर वैसा आचरण करना यह वैदिक समयकी पद्धति थी। यह ऋषियोंके आचरणका नियम था। अग्नि, इन्द्र, वरुण, सविता आदि देव उनके सामने आदर्श थे। इन देवताओंके वर्णन वेदमंत्रोंमें वे देखते थे और ये देव जैसा आचरण करनेका वर्णन वेदमंत्रोंमें वे देखते थे, वैसा व्यवहार वे करते थे। ऋषियोंका आदर्श देवताओंका आचरण था। यहां ध्यान रखना यह है कि देवोंके आचरणमें यदि त्रुटि रही तो वह आदर्शमें नहीं शामील होती थी अर्थात् देवोंके शुभ गुण ही ऋषियोंके सामने आदर्श रहते थे।

आगे पुराणकालमें 'न देवचरितं चरेत्' ऐसा लोग कहने लगे। इसका कारण यही है कि पुराणोंमें जो देवोंके वर्णन हैं वे मानवोंके लिये सर्वथा आदर्श मानने योग्य नहीं हैं, इसलिये पुराण देखनेवालोंने "देवचरित आचरण करनेयोग्य नहीं है" ऐसा कहा।

यह ऐसा क्यों हुआ यह आज हमें देखनेका प्रयोजन यहां नहीं है। तथा पौराणिक कथाओंमें जो देवताओंके वर्णन हैं, उनकी चिकित्सा भी हमें आज यहां करनी नहीं है। हमें इतना ही देखना है कि, ऋषियोंके सामने वैदिक देवताओंका आदर्श था, वैदिक ऋषि वैदिक देवताओंके वर्णन अपने सामने आदर्श करके रखते थे और वे ऋषि देवताओंके समान अपना आचरण करते थे। इस कारण उनका राजकारण वैदिक देवताओंके राजकारणके समान होता था, यह हम वैदिक देवताओंके वर्णनसे आज भी जान सकते हैं। यही आज यहां हमें देखना है—

## उत्तम शासकका लक्षण

ईशा वास्यं इदं सर्वं यत् किं च जगत्यां जगत्।
वा० यजु० ४०।१; ईश० १

'इस विश्वमें जो भी कुछ है, उस सबमें ईश व्याप रहा है।' यह इस मन्त्रका 'उत्तानार्थ' है। पर इसका 'रहस्य अर्थ' यहां देखना आवश्यक है। वह इस तरह देखा जाता है।

'ईश' कौन है? जो (ईष्टे इति ईट्) जो ईशन करता है, जो दूसरोंपर अधिकार चलाता है, जो दूसरोंपर शासन करता है, जो दुसरोंपर अपना प्रभुत्व प्रस्थापित करता है, जो दूसरोंको अपने आधीन करके रखता है वह 'ईश' कहलाता है। जिसके पास अपना निज ईशन सामर्थ्य है, जिसके पास राज्यशासन करनेकी अपनी निज शक्ति है वही ईश है। जिसके पास निजशासनका सामर्थ्य नहीं होगा, वह न तो 'ईश' बन सकेगा और किसीने उसको ईश बनाया तो भी वह उस स्थानपर टिक नहीं सकेगा।

'ईशा इदं सर्वं वास्यं' इसका रहस्य अर्थ ऊपरका विवरण ध्यानमें लेनेपर ऐसा होता है- "जिसके अन्दर राज्यका शासन करनेका निज सामर्थ्य होता है, वही इस जगत्पर राज्यशासन कर सकता है। अर्थात् जिसके अन्दर राज्यशासनका निज सामर्थ्य नहीं होता, उसके हाथमें राज्य आया तो भी वह उस राज्यको चला नहीं सकेगा और उस राज्यको वह अपने हाथोंमें टिका भी नहीं सकेगा।" यह इस वचनका रहस्यार्थ है।

अब हम ' वास्यं ' का अर्थ देखते हैं । ' वस्-निवासे ' और ' वस्-आच्छादने ' ये दो अर्थ इस ' वस् ' धातुके प्रसिद्ध हैं। ' रहना और आच्छादन करना ' ये दोनों अर्थ यहां लेकर देखिये कि इसका आशय क्या होता है । " ईशा इदं सर्व वास्यं= " " जिसमें शासन करनेका निज सामर्थ्य है वही इस जगत्में रह सकता है और वही अपने निजसामर्थ्यसे उस राष्ट्रको घेर सकता है । " अर्थात् जिसमें राज्यशासन करनेका निजसामर्थ्य नहीं होगा, वह इस जगत्पर कदापि राज्य नहीं कर सकेगा । तथा वह अपने सामर्थ्यसे इस जगत्को अथवा इस जगत्के विभागको कदापि घेर भी नहीं सकेगा । इसी तरह ऐसा निर्बल शासक यहां टिकेगा भी नहीं । " रहनेके लिये और घेरनेके लिये निज सामर्थ्य चाहिये " यह इस मन्त्रका आशय है ।

' ईशा वास्यं इदं सर्वं ' का रहस्य अर्थ यह है। इस अर्थको यौगिक अर्थ, गुह्य अर्थ अथवा रहस्य अर्थ कहा जाता है । गुह्य अर्थका अर्थ ' गुप्त अर्थ ' ऐसा भी है और गुहामें- ' बुद्धिमें रहनेवाला अर्थ ' ऐसा भी इसका भाव है ।

बुद्धिके द्वारा मनन करनेसे जो भाव समझा जाता है, वह गुह्य अर्थ है। उत्तानार्थ सर्वसाधारणतया शब्दार्थका भाव बताता है और रहस्यार्थ विशेष गहरा स्थायी भाव बताता है। ' मन्त्रः मननात् ' ' मनन करनेसे मन्त्रका अर्थ समझमें आता है, ऐसा जो कहते हैं वह इस तरह यथार्थ है।

' ईश ' विश्वके राज्यका शासन करता है । इसमें विश्वशासन करनेके लिये जितना सामर्थ्य आवश्यक है उतना भरपूर सामर्थ्य उसमें है। इसीलिये वह संपूर्ण विश्वपर अपना शासन स्थापित करता है, विश्वपर वह अपना अधिकार चलाता है । वह सबसे अधिक सामर्थ्यवान्, वह सबसे अधिक ज्ञानी, वह सबसे अधिक कुशल तथा वह सबसे अधिक आयोजनकर्ता है । इससे अधिक सामर्थ्यवान् दूसरा कोई नहीं है, इसीलिये इस ' ईश ' का राज्यशासन सब विश्वपर अबाधित चल रहा है। यदि दूसरा अधिक सामर्थ्यवान् होता तो उस सामर्थ्यवानका ही राज्य होता । वैसा इससे भिन्न दूसरा कोई नहीं है ।

ऋषियोंने जो ईश्वर मान लिया वह सबसे अधिक सामर्थ्यवान है ऐसा ही मान लिया है । इसी कारण वह सबके लिये आदर्श माननेयोग्य है । ' ईश, ईश्वर, महेश्वर, परमेश्वर ' ये शब्द ईश्वरके लिये प्रयुक्त होते हैं । पर ये छोटे बडे शासन विभागोंके अधिकारियोंके वाचक निःसन्देह हैं । ' ईश ' का अर्थ छोटा अधिकारी, ' ईश्वर ' अनेक ईशोंपर निरीक्षण करनेवाला अधिकारी, ' महेश्वर ' उससे अधिक ऊंचा और ' परमेश्वर ' सबसे श्रेष्ठ सामर्थ्यवान् और सर्वोपरि शासक है । यद्यपि इनके अर्थोंमें आज यह विवेक नहीं रहा है, तथापि जिस समय ये शब्द उत्पन्न हुए, उस समय इनके अर्थोंमें यह, इनसे ध्वनित होनेवाला भाव, स्पष्ट था ।

इसी तरह " गण, गणेश, महागणपति, गणमण्डलाध्यक्ष " आदि शब्द भी विभिन्न अधिकारियोंके वाचक निःसंदेह हैं । इसी रीतिसे ' इन्द्र, उपेन्द्र, महेन्द्र ' ये पद भी विभिन्न अधिकारियोंके वाचक हैं । अर्थात् इनसे राज्यशासनके विभिन्न अधिकारी बोधित होते हैं ।

## विश्वके शासकका आदर्श

' ईशा वास्यं इदं सर्वं ' यह वचन अध्यात्मतत्त्वका वर्णन करनेवाला वचन है। पर यह राज्यशासनका भी भाव बताता है । अध्यात्मके आधारपर अपना राज्यशासन खडा रहा है ऐसा जो मानते हैं, वे इसी कारण मानते हैं । अध्यात्मशास्त्रमें गुह्यरीतिसे विश्वशासनका तत्त्व रखा गया है । इसी तरह " विश्वका शासक " पृथ्वीके ऊपरके छोटेसे राज्यशासकके लिये आदर्श होना भी स्वाभाविक ही है ।

' ईशा वास्यं इदं सर्वं ' यह मन्त्र वाजसनेयी यजुर्वेदके ४० वें अध्यायका तथा ईश उपनिषद्का प्रथम मन्त्र है । इसी अध्यायमें ' ईश ' के वाचक ' आत्मा, तत् ( ब्रह्म ), अग्नि ' ये पद आगये हैं । ' आत्मा और ब्रह्म ' में अपनी निजशक्ति है और वही शक्ति विश्वभरमें सब प्रकारकी हलचल करती है यह आशय इन पदोंसे प्रकट होता है ।

' आत्मा और ईश ' ये पद पुल्लिंगमें हैं, तथा ' तत् और ब्रह्म ' ये पद नपुंसकलिंगमें हैं । ' आत्मा और ईश ' ये पुरुष हैं इसलिये ये पुल्लिंगमें हैं । ये पुरुष हैं इसलिये ये ' प्रकृति ' रूपी अपनी पत्नीके साथ सम्बन्ध करके सब सृष्टीकी उत्पत्ति करते हैं, इस तरहका जो वर्णन है वह इस पुरुष भावका दर्शक है ।

इसी तरह ' तत् और ब्रह्म ' ये पद नपुंसकलिंगमें हैं, इस कारण इनका वैसा सम्बन्ध प्रकृतिके साथ होनेकी संभावना नहीं है। यद्यपि ' ब्रह्म ' सर्वोपरि परमश्रेष्ठ तत्त्व है, तथापि वह प्रकृतिके साथ वैसा सम्बन्ध नहीं रख सकता, इसलिये वह अकर्ता है ऐसा जो वर्णन है, वह भी इस तरह संगत होता है। राजकारणमें इसका विशेष महत्त्व है, देखिये—

## अकर्ता आत्मा और प्रकृति सर्वकर्त्री

" ब्रह्म अकर्ता है और प्रकृति सर्व प्रपंचका व्यापार कर रही है " यह अध्यात्म तत्त्वज्ञानका सिद्धान्त है यह सब विद्वान जानते हैं। नपुंसक ब्रह्म और सतत प्रसव करनेवाली माया अथवा प्रकृति है। अर्थात् यहां ब्रह्ममें अकर्तृत्व और प्रकृतिका सर्वकर्तृत्व बताया है। ब्रह्मका अकर्तृत्व आत्मापर भी आरोपित करके लगाया गया है, इतना ही नहीं, पर वह ईश्वरपर भी आरोपित किया गया है। संपूर्ण अध्यात्मशास्त्र यही प्रतिपादन कर रहा है। ब्रह्म केवल है और सब संसारका कार्य प्रकृति कर रही है। यही भाव गीतामें भी स्पष्ट शब्दों द्वारा इसी तरह प्रकट किया है—

मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम्।

गीता० ९।१०

प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः।

गीता० ३।२७

प्रकृत्यैव च कर्माणि क्रियमाणानि सर्वशः।
यः पश्यति तथात्मानमकर्तारं स पश्यति॥

गीता० १३।२९

' आत्मा अकर्ता है और प्रकृति यह सब प्रपञ्च करती और चलाती है। ' यह इन सब वचनोंका भाव है। ' आत्मा ' शब्दका पर्याय ' ईश ' अथवा ' ईश्वर ' है। यही विश्वके साम्राज्यका अध्यक्ष है। ' प्रकृति ' शब्दका अर्थ राज्यशासन व्यवहारमें ' प्रजा ' है। 'प्रकृति' का ' प्रजा ' अर्थ सर्वत्र प्रसिद्ध भी है। इसका स्पष्टभाव यह हुआ कि राष्ट्राध्यक्ष केवल निरीक्षण करे और प्रजाजन अपने सब कार्य करें। राष्ट्रकी उन्नतिके सब कार्य प्रजाजन करें।

' प्रकृति ' का अर्थ ' प्रजा ' ऐसा है। ' राजा प्रकृतिरंजनात् ' इस वचनमें ' प्रकृति ' का अर्थ ' प्रजा ' ऐसा ही है। यह अर्थ प्रसिद्ध है, इसलिये इसमें किसीको कुछ सन्देह होनेका संभव भी नहीं है। " आत्मा अकर्ता है और प्रकृति सर्व प्रपंच करनेवाली है " इस अध्यात्मके सिद्धान्तका राजकीय भाव स्पष्टरीतिसे ऐसा प्रतीत होता है कि " जानराज्यव्यवस्थामें राष्ट्रका अध्यक्ष स्वयं निरीक्षणको छोडकर दूसरा कुछ भी कार्य न करे और राष्ट्रोन्नतिके सब कार्य प्रजाजन-प्रजाजनोंके प्रतिनिधि-करते रहें। " लोकराज्यका यह मूल तत्त्व है।

' प्रकृति ' का अर्थ ' प्र+कृति ' विशेष प्रगतिकी कृति, विशेष प्रकारके कर्तव्य, ऐसा है और ' अध्यक्ष ' ( अधि+अक्ष ) का अर्थ ' ऊपरसे देखनेवाला, निरीक्षण करनेवाला ' ऐसा है। जो ' प्रकृति ' है उसीने अपना प्रकर्ष करनेकी कृति करनी चाहिये। तथा जो ' अध्यक्ष ' है, उसने ' कूटस्थ ' रहकर प्रजाने की हुई कृतिका निरीक्षण करना चाहिये।

अध्यात्मके एक मुख्य सिद्धान्तका ऐसा यह जानराज्यके राजकीय क्षेत्रमें रूपान्तर है। यह योग्य है वा नहीं इसका विचार मनन करनेवाले विद्वान करें और देखें कि अध्यात्मका आधार राज्यव्यवहारमें किस तरह है।

' यत् देवा अकुर्वन्, तत् करवाणि। ' यह आदर्शवाद याज्ञवल्क्यने शतपथ ब्राह्मणमें कहा है। यह इस तरह राजकारणके सिद्धान्त बता रहा है। यह मनन करनेवाले विद्वान् देखें।

## प्रजापतिकी नियुक्ति

' प्रजापति ' की नियुक्ति प्रजाओंके द्वारा की जाती थी, यह प्रजापतिकी कथाके द्वारा अन्य स्थानमें बताया जा चुका है। यह किस पद्धतिसे नियुक्ति होती थी, इसका वर्णन एक मन्त्र कर रहा है वह मन्त्र यहां देखिये—

प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव। ऋ० १०।१२१।१०

" जो ( विश्वा जातानि परि बभूव ) सबको घेर सके ऐसा ( त्वत् अन्यः न ) तेरेसे भिन्न दूसरा कोई नहीं है। " इसलिये हम सब तुझको प्रजापतिके पदके लिये स्वीकारते हैं। जो अपने प्रभावसे और सामर्थ्यसे सबको घेर सके, अपने सामर्थ्यसे सबको वश कर सके, सबपर शासन चला सके, वही प्रजापतिके पदके लिये योग्य है। यह एक सर्व

साधारण नियम है। मान लें कि हमको "राष्ट्रपति, मंत्री अथवा दूसरा कोई अधिकारी नियुक्त करना है," उस समय इसी नियमको ध्यानमें धारण करके नियुक्ति करनी चाहिये। "**इस कार्यके लिये जो सबसे अधिक योग्य हो**" उसीको उस पदके लिये पसंद करना योग्य है।

ग्रामाध्यक्ष नियुक्त करना हो अथवा राष्ट्राध्यक्ष नियुक्त करना हो, जिस कार्यको करनेके लिये नियुक्ति करनी है, उस कार्यको जो अपनी शक्तिसे उत्तम रीतिसे कर सकेगा, उसीको नियुक्त करना चाहिये, यह नियम इस मन्त्रसे यहां सिद्ध हुआ है। गुणोंकी पूर्णतासे नियुक्ति करनी चाहिये, न कि किसी अन्य गौण विचारसे। यह मेरा भाई है, यह संबंधी है, यह मित्र है, यह इस जातीका है ऐसे संकुचित भावसे किसीकी नियुक्ति नहीं करनी चाहिये। रंग, जाती, वंश तथा रक्तके सम्बन्धका विचार छोडकर जो सर्वतोपरि उस कार्यके करनेके लिये योग्य होगा, उसीकी नियुक्ति उस कार्यके लिये करनी चाहिये। ऋषियोंने प्रजापतिको नियुक्त किया अथवा उसको प्रजापति करके माना, वह इसीलिये माना कि उसके समान वहां दूसरा कोई उस स्थानके लिये योग्य नहीं था। यह मन्त्रका प्रतिपादन कितने विशाल राज्यव्यवस्थाके बडे सिद्धान्तको बता रहा है यह यहां देखनेयोग्य है।

ऋषियोंने प्रजापतिको तब प्रजापति करके माना कि जब उनके सामने उनके समान अथवा उससे अधिक दूसरा कोई नहीं था। अध्यात्मका सिद्धान्त विश्वराज्यका सिद्धान्त है, वह जिसके ध्यानमें आया, वह पृथ्वीपरके राज्यव्यवस्थाके लिये उस सिद्धान्तको बरत सकता है। विश्वशासकका आदर्श पृथ्वीपरके राज्यशासकके लिये है, वह इस तरह सिद्ध हुआ है।

वसिष्ठ आदि ऋषियोंने भारत राष्ट्रकी संघटना करके उस भरत राष्ट्रको उन्होंने विजयी और प्रभावशाली बनाया। ऐसे जो वर्णन हम देखते हैं, उनकी सत्यता इस मन्त्रके भावकी ओर ठीक तरह ध्यान देनेसे उत्तम रीतिसे ध्यानमें आ सकती है। "राष्ट्रका जो कार्य करना होगा, उस कार्यको करनेके लिये जो अधिकसे अधिक योग्य हो उसकी नियुक्ति करनी चाहिये," यही नियम राष्ट्रको प्रभावशाली बनानेके लिये पालन करनेयोग्य है। ऋषियोंने इस नियमका पालन करके ही अपने राष्ट्रको प्रभावी बनाया था।

मन्त्रका उपदेश इस तरह व्यवहारमें लाना योग्य है। इस तरहके ईश्वर विषयक वर्णन राज्यव्यवहारमें किस तरह उपयोगी होते हैं यह अब देखिये-

**स पर्यगात् शुक्रं ... शुद्धं अपापविद्धम्।**
**कविर्मनीषी परिभूः स्वयंभूः। याथातथ्यतः**
**अर्थान् व्यदधात् शाश्वतीभ्यः समाभ्यः।**

वा० यजु० ४०।८ ईश० ८

( १ ) **सः पर्यगात्**— वह ईश्वर सबको व्यापता या घेरता है,

( २ ) **शुक्रं**— वह वीर्यवान् है,

( ३ ) **शुद्धं**— वह शुद्ध अर्थात् निर्दोष है,

( ४ ) **अपापविद्धं**— वह पापसे विद्ध हुआ नहीं है, वह निष्पाप है,

( ५ ) **कविः**— वह कवि-क्रान्तदर्शी-दूरदर्शी है,

( ६ ) **मनीषी**— वह मनको अपने आधीन करनेवाला है,

( ७ ) **परिभूः**— वह सबपर अपना प्रभाव रखता है, शत्रुका पूर्ण पराभव करता है, चारों ओरसे सबको घेरता है,

( ८ ) **स्वयंभूः**— वह स्वयं अपनी शक्तिसे रहता है, उसको किसी दूसरेसे शक्ति प्राप्त करनेकी आवश्यकता नहीं है,

( ९ ) **याथातथ्यतः शाश्वतीभ्यः समाभ्यः अर्थान् व्यदधात्**— वह सदा जो कार्य जैसा करना चाहिये वैसा ही ठीक तरह करता रहता है।

यह वर्णन ईश्वरका है, अर्थात् यह विश्वके महान् शासकका वर्णन है। इसीलिये यह वर्णन पृथिवीके ऊपरके छोटे छोटे राष्ट्रोंके शासकोंको आदर्श करके अपने सामने रखनेयोग्य है। यह आदर्श पृथ्वीके ऊपरके राज्यशासकोंने अपने सामने रखा, तो उनका राज्यशासन कैसा होगा, वह मननपूर्वक अब देखिये—

( १ ) **सः पर्यगात्**= ( सः परितः सर्वतः अगात् )= वह सर्वत्र, सब स्थानोंमें जाता है, पहुंचता है, सबका ठीक तरह निरीक्षण करता है। इसी तरह राज्यशासकने राष्ट्रमें

सर्वत्र जाकर सब परिस्थितिका निरीक्षण उत्तम रीतिसे करना चाहिये। राष्ट्रपति एक स्थानपर बैठे और सब राज्य-शासन नीचले अधिकारियोंके अधीन ही हो जाय, यह योग्य नहीं है। सब परिस्थितिका निरीक्षण स्वयं मुख्य शासकको करना चाहिये।

( २ ) शुक्रं= वह वीर्यवान्, बलवान होना चाहिये। किसी भी स्थानपर निर्बलता नहीं रहनी चाहिये। जहां निर्बलता रहेगी वहींसे शत्रु अन्दर घुसेगा। इसलिये सर्वत्र वीर्यवान् संरक्षकोंके द्वारा सुरक्षाका उत्कृष्ट प्रबन्ध होना चाहिये।

( ३ ) शुद्धं= राज्यशासन परिशुद्ध रहना चाहिये, निर्दोष रहना चाहिये। किसी भी स्थानपर दोष रहने देना योग्य नहीं है। शासनाधिकारी आचरणके परिशुद्ध होने चाहिये।

( ४ ) अपापविद्धं= राज्यशासनमें किसी भी स्थानपर पाप नहीं होना चाहिये। सर्वत्र निर्दोष निष्पाप शासन-व्यवस्था होनी चाहिये। शासनाधिकारी निष्पाप रहने चाहिये, रिश्वतखोरी आदि दोष नहीं होने चाहिये।

( ५ ) कविः ( क्रान्तदर्शी )= राज्यशासक ज्ञानी होने चाहिये, वे दूरदर्शी हों। जो साधारण लोगोंको दीखता नहीं, वह भविष्यकालमें होनेवाला उनको स्पष्ट दीखना चाहिये। आज जो हम कर रहे हैं, उसका परिणाम भविष्यमें क्या होगा, इसका ज्ञान यथार्थतः शासकोंको होना चाहिये।

( ६ ) मनीषी= शासनाधिकारी मननशील हो, मनको स्वाधीन रखनेवाले हो, संयमी हों, मननपूर्वक शासन-कार्य करनेवाले हों।

( ७ ) परिभूः ( परितः भवति )= सर्वत्र संचार करके सब परिस्थितिका प्रत्यक्ष निरीक्षण करनेवाले, सर्वत्र पहुंचकर अपना शासन सर्वत्र सुस्थिर रखनेवाले शासक हों। राष्ट्रके किसी स्थानपर शासन नहीं पहुंच रहा, वहां ढिलाई हो रही है, ऐसा कहीं भी न हो।

( ८ ) स्वयंभूः ( स्वयं एव प्रभवति )= स्वयं अपनी शक्तिसे रहनेवाला। राज्यशासन ऐसा हो कि जिसमें कभी दूसरे राष्ट्रसे शक्ति प्राप्त करनेकी आवश्यकता उत्पन्न न हो। अपनी निजशक्तिसे सब कार्य चल सके। अपनी शक्तिसे शत्रुको दूर कर सके, ऐसा बलवान राष्ट्र हो। वह अपनी शक्तिसे विराजे।

( ९ ) याथातथ्यतः अर्थान् व्यदधात्= जो कार्य जैसा करना चाहिये वह कार्य ठीक वैसा ही सुयोग्य रीतिसे करें, ऐसे शासनाधिकारी हों। राज्यशासनाधिकारी प्रमाद-शील न हों। अपने कर्तव्यमें कदापि कोई प्रमाद न करें। निर्दोष राज्यशासन करनेवाले सब अधिकारी हों और सब अधिकारी प्रमाद न करते हुए उत्तम राज्यशासन करें।

इस मननसे पता लग सकता है कि, जो परमेश्वरका वर्णन है, वही उत्तम राज्यशासकका वर्णन है और उत्तम राज्यशासनका भी वही वर्णन है जिसमें कुछ भी हेरफेर करनेकी आवश्यकता नहीं। इतनी पूर्ण रीतिसे ईश्वरका वर्णन अच्छे राज्यशासनका स्वरूप प्रकट करता है। ईश्वरके वर्णनका ही यह अर्थ है कि वह सर्वोत्तम राज्यशासकका वर्णन ही है। ऋषियोंने परमेश्वरको विश्वका शासक मान लिया और विश्वशासकके रूपसे उसका वर्णन किया। जिसमें कुछ भी दोष नहीं, कुछ भी वैगुण्य नहीं, ऐसा जो राज्य-शासन है, वही परमेश्वरका राज्यशासन है। अतः वह मानवी राज्य संचालकोंके लिये आदर्शरूपसे स्वीकार करने-योग्य है।

मनुष्यके सामने ईश्वरका ही उत्तम आदर्श है। 'जीव' ने किसी न किसी समय 'शिव' बनना है। 'पुरुष' ने 'पुरुषोत्तम' बनना है। 'नर' ने 'नारायण' बनना है। मनुष्य इसी मार्गमें है। परमेश्वर पूर्ण है और जीवने कभी न कभी पूर्णत्व प्राप्त करना है। इसीलिये जीवके लिये सदा ही परमेश्वरका आदर्श है। इसी तरह विश्वका नियंता राष्ट्रके नियंताके सामने आदर्श मार्गदर्शक करके रहने-योग्य है। इसलिये विश्वके नियन्ताका वर्णन राज्यशासक देखे, उसका मनन करे और अपना राज्यशासन उसके शासनके समान निर्दोष बनानेका यत्न करे।

इस तरह मनन करनेवालेके लिये ईश्वरके वर्णनसे उत्तम निर्दोष राज्यशासन पद्धतिका ज्ञान हो सकता है। इसमें इतनी ही विभिन्नता होगी कि ईश्वरका शासन अमर्याद रहेगा और मानवका राज्य मर्यादित रहेगा। बाकी सब बातोंमें समानता रहेगी।

इसी तरह अग्नि, इन्द्र, मित्र, वरुण, सूर्य आदि देवताओंके वर्णनोंसे राज्यशासनके अनेकविध अधिकारियोंके कर्तव्योंका

बोध हो सकता है। इस सम्बन्धमें यह ध्यानमें यहां धारण करना योग्य है कि, ये सब देवताएं परमेश्वरके विश्वव्यापक राज्यशासनका कार्य करनेवाले परमेश्वरसे नियुक्त हुए शासनाधिकारी ही हैं।

विश्वशासनके ये अधिकारी जैसा विश्वशासनका कार्य करते हैं, वैसा ही कार्य पृथ्वीके ऊपरके राज्यके अधिकारी करें। इन विश्वराज्यके अधिकारियोंके पास जो कार्य हैं, उनको देखनेसे हमें पता लग सकता है कि, हमारे राष्ट्रके शासनाधिकारी कौनसे कार्य किस तरह करें। अब यहां हम परमेश्वरके विश्वशासनके अधिकारी कौन कौन हैं और उनके कार्य कौनसे हैं यह देखते हैं—

## विश्वकी शासन व्यवस्था

ब्रह्म ( ईश्वर, परमेश्वर ) विश्वराज्याध्यक्ष, राष्ट्रपति, द्रष्टा।

माया ( प्रकृति ) सर्व कर्म करनेवाली प्रकृति, कार्यक्षम प्रजासंघ। माया=कौशल्यपूर्ण कार्य करनेवाला संघ।

१ ब्रह्म-विभागः

ब्रह्मणस्पतिः पुरोहित, वैश्वानर, ( विश्वनेता ) बृहस्पतिः, उपाध्यायः ज्ञानं, संज्ञानं, वाक्, सरस्वती, अग्निः ( अग्रणिः ) भारती, सावित्री, मेधा।

२ क्षत्र-विभागः

इन्द्रः, उपेन्द्रः, विष्णुः, रुद्रः, मरुतः, यमः, पितरः ( रक्षितारः ) अर्यमा, मन्युः, रथः, रथांगानि, धनुः, शराः, दुन्दुभिः, वज्रं, अशनिः, क्षेत्रपतिः, प्रजापतिः, वास्तोष्पतिः, राजा, धाता, मित्रः, वरुणः, सविता, अर्कः, आदित्यः

३ आरोग्य-विभागः

अश्विनौ ( चिकित्सकः, शल्यकर्मा ) पूषा, ओषधयः, रक्षोहा, राजयक्ष्मघ्नं, सोमः, तनूनपात्, असुनीतिः, असुः, जीवः आत्मा।

४ उद्योग-विभागः

त्वष्टा, विश्वकर्मा, ऋभवः, मायाभेदाः।

५ कृषि-विभागः

कृषिः, भूमिः, पृथिवी, गौ, वृषभः, अश्वः, अजावयः, वाजिनः, सीता, आपः, नद्यः, पर्जन्यः, ग्रावाणः, सरमा, श्वा, पणयः।

६ गृहस्थ-विभागः

पुरुषः, स्त्री, दम्पती, पुत्रः, वीरः, वीरा, अन्नं, दानं, रात्री, दिनः, उषा।

इत्यादि देवताएं और उनके विभाग हैं। वास्तविक देवताएं और भी अधिक हैं। उन सब देवताओंके मंत्रोंका मनन करके राज्यव्यवस्थाके कई अनेक विभाग हो सकते हैं। इन सब देवताओंके मन्त्रोंका विचार करनेसे हमें राज्यशासनके कई विभागोंका तथा उन विभागोंके अधिकारियोंके कार्यक्षेत्रका ज्ञान होना संभव है। राज्यशासनके तथा उनके अधिकारियोंके नाना विभागोंके पृथक् पृथक् कर्तव्य कौनसे हैं, इसका ज्ञान भी इसीसे हो सकता है। ये विभाग राज्यशासनके ही विभाग हैं यह स्पष्ट ही है।

## यज्ञका आडंबर

यज्ञके आडंबरके नीचे इनमें जो राजकीय बोध था वह ढंक गया है। अब संशोधकोंको आगे आकर इनकी खोज करके इनके अन्दर जो राज्यशासनके तत्त्व हैं उनको प्रसिद्ध करना चाहिये। संशोधकोंके द्वारा आज भी यह हो सकेगा।

एक एक देवताके मन्त्र पृथक् पृथक् अभ्यासके लिये लेने चाहिये और उस देवताका स्थान विश्वके साम्राज्यमें कौनसा है, यह इस अभ्याससे नियत करना चाहिये। इस अभ्याससे पुराणोंमें जो इन देवताओंके वर्णन हैं उनका भी उपयोग हो सकता है। पर वह बडी सावधानीके साथ करना आवश्यक है।

## इन्द्र और मरुत्

इस विषयके उदाहरणके लिये हम "इन्द्र और मरुतों" का विचार यहां करते हैं। वेदमंत्रोंमें इन्द्र और मरुत् शत्रुसे युद्ध करते हैं। ये दोनों देव शत्रुओंका पूर्ण रीतिसे निर्दालन और स्वपक्षीयोंका संरक्षण करते हैं। इन्द्र सेनापति है और मरुत् उसके सैनिक हैं। मरुतोंकी सेनाकी रचना अनुशासनसे बन्धी रहती है। सात सातोंकी एक पंक्ति और प्रत्येक पंक्तिके दोनों बाजुओंमें दोनों ओर दो पार्श्वरक्षक रहते हैं। ऐसी सात पंक्तियोंका एक गण होता है अर्थात् यह गण ( ९×७ )=६३ सैनिकोंका होता है—

७ सैनिक प्रत्येक पंक्तिमें
+ २ पार्श्व रक्षक पंक्तिके दोनों ओर
९ एक पंक्तिमें कुल सैनिक
× ७ ऐसी सात पंक्तियाँ
६३ कुल सैनिकोंका एक गण।

६३×७=४४१ सैनिकोंका एक ' शर्ध ' होता था और ४४१×७=३०८७ इतने सैनिकोंका एक ' व्रात ' होता था। प्रत्येक गणपर एक अधिकारी, शर्धका एक अधिकारी और व्रातका एक अधिकारी होता था, इनके क्रमशः नाम गणपति, शर्धपति और व्रातपति ये होते थे। इस तरह यह सेना विभागोंकी रचना होती थी। इनके अन्दर अनेक प्रकारकी व्यूह रचना भी होती थी।

( १ ) पदाति, ( २ ) रथी और ( ३ ) अश्वारोही ये इनमें भेद होते थे। ( ४ ) रथारोही भी होते थे। परन्तु सबकी संख्या ७।७ में ही विभक्त होती थी। सर्वत्र मरुतोंकी सेनामें ७।७ का ही अनुपात होता था। गण, शर्ध और व्रात ये नाम सैनिकोंकी संख्याके अनुसार होते थे।

मरुतोंकी यह सेनारचना देखकर अपने राष्ट्रकी सेनाकी वैसी रचना करनायोग्य है। छोटी बडी सेनाके अनुसार तथा विभागोंके अनुसार अधिकारियोंके नाम भी होते थे। गणपति, गणाध्यक्ष, गणमंडलाध्यक्ष, महागणपति आदि नाम छोटे बडे सेनाधिकारियोंके होते हैं। आर्तिहर, रोगमोचक आदि नाम उनके कार्यके अनुसार सेनापथकोंके और उनके अधिकारियोंके होते थे।

## सब सैनिकोंकी समानता

अज्येष्ठासो अकनिष्ठास उद्भिदोऽमध्यमासो महसा विवावृधुः। सुजातासो जनुषा पृश्निमातरो दिवो मर्या आ नो अच्छा जिगातन॥

ऋ० ५।५९।६

" सब मरुत् सैनिक समान हैं, उनमें ( अ-ज्येष्ठासः ) कोई श्रेष्ठ नहीं, ( अ-कनिष्ठासः ) कोई कनिष्ठ नहीं और ( अ-मध्यमासः ) कोई मध्यम भी नहीं है। ये सैनिक ( उद्+भिदः ) अपनी शक्तिसे ऊपर उठते हैं। वे ( महसा विवावृधुः ) महत्वाकांक्षासे बढते हैं। ये ( जनुषा सुजातासः ) जन्मसे कुलीन, ( पृश्नि-मातरः ) ये मातृभूमिके भक्त हैं, ये ( दिवः मर्याः ) दिव्य मर्त्य हैं, ये हमारे पास आजाय। " इस तरह इनकी समानता वर्णन की है। ये सैनिक एक ही बडे मकानमें रहते हैं, इसलिये उनका वर्णन इस प्रकार किया है—

१ समोकसः ( ऋ० १।६४।१० )= एक घरमें रहनेवाले,

२ उरुक्षयाः सगणाः ( अथर्व० ७।७७।३ )= एक बडे विस्तीर्ण मकानमें गणशः रहनेवाले,

३ सनीळाः मर्याः स्वश्वाः नरः ( ऋ० ७।५६।१ )= एक घरमें रहनेवाले उत्तम घुडसवार वीर।

यह मरुत् वीरोंका वर्णन है। जैसे यूरोपीयनोंके सैनिक बऱ्याकोंमें रहते हैं, वैसी ही इन मरुतोंकी यह रहनेकी रीति है ऐसा दीख रहा है।

मराठा शाहीमें तथा पेशवाओंके समयमें वेदपठनके लिये उत्तेजना मिलती थी। उस समय वेदको कंठस्थ रखनेवाले वैदिक ब्राह्मण सहस्रशः थे। पर उस समय वेद केवल पठनका ही विषय था और केवल यज्ञयागमें वेदमन्त्र बोले जाते थे। वेदके मन्त्रोंमें जो ज्ञान है वह व्यवहारमें लानेका विचार कोई उस समय करता नहीं था। इससे कितनी हानि हुई है, इसका विचार करके देखना चाहिये।

## अनुशासनयुक्त सैन्यरचना

मरुतोंका वर्णन वेदमन्त्रोंमें है। मरुतोंके सैन्यकी रचना ठीक युरोपीयन सेनाकी शिस्तबद्ध अनुशासनशील सैन्य रचनाके समान थी। वेदपाठियोंको संस्कृतभाषा आती नहीं थी और शास्त्री, पण्डित वेदको कण्ठ करते नहीं थे। इसलिये वेदमें शिस्तबद्ध अनुशासनयुक्त सैनिकीय रचना है, इस बातका पता किसीको भी नहीं लगा और इस कारण वेदमें अनुशासनयुक्त सैन्य रचनाका उपदेश है, पर हम भारतीयोंकी सेना अनुशासनरहित रही और युरोपीयन यहां आये, उन्होंने यहां अनुशासनयुक्त सेनाकी रचना की, मरुतोंकी सेनाके समान अपनी सेना उन्होंने यहां बनायी और हमारा पराभव किया !!! यह अनुशासनयुक्त सेनारचनापद्धति यूरोपमें थी, वही उन्होंने यहाँ की और हमारा पराभव किया। पर ऋषियोंने अनुशासनयुक्त सेनाकी रचना करनेका आदेश वेद द्वारा दिया था। वह वेदमन्त्रोंमें ही रहा। व्यवहारमें नहीं आया !!!

मरुतोंके सूक्त मुखसे बोलनेवाले यहां थे। उनको हम क्या बोल रहे हैं उनका ज्ञान नहीं था। वेदपाठको सुननेवालोंको हम क्या सुन रहे हैं इसका ज्ञान नहीं था। ज्ञान अपने पास होते हुए भी अज्ञानकी परम सीमामें हम लिपटे थे। यूरोपीयनोंने यहां आकर यहांके ही सैनिकोंकी रचना गटबद्धपद्धतिसे की, अनुशासनशील सैन्य यहांके लोगोंका उन्होंने बनाया और उन्होंने मरुतोंके सूक्त कंठस्थ रखनेवाली आर्यजातिका पूर्ण रीतिसे पराभव किया !!! इससे स्पष्टरीतिसे समझमें आसकता है कि, यद्यपि हम वेदको कण्ठ करते थे, पर वेदकी विद्याका ज्ञान हमारे पास नहीं था। वह वेदकी विद्या हमारे दैनंदिनीय व्यवहारमें लानी चाहिये यह बात किसीके भी ध्यानमें नहीं आई। हम और हमारा भारतराष्ट्र उस समय वेदविद्यासे इतनी दूर हो चुका था !!

इस तरहकी सैन्यरचना और राज्यशासन पद्धति वेदमें है इसका ज्ञान भी लोगोंको नहीं था। वेदमन्त्र कण्ठस्थ करनेके हैं, यज्ञ, पूजा अर्चा अथवा चर्चामें बोलनेके लिये ही वेदमन्त्र केवल हैं, व्यवहारके उपयोगी ज्ञान उनमें कुछ भी नहीं है। वेदमन्त्र श्रवणसे ही पाप दूर हो सकता है, ऐसा विचार उस समय प्रबल था। आज भी वेदमें हमारे दैनंदिनीय उपयोगका कुछ ज्ञान है, इसका ज्ञान जनताको नहीं है और विद्वानोंको भी नहीं है। इस कारण हमारी अपरिमित हानि हो चुकी है और हो रही है।

इस तरह शिस्तबद्ध अनुशासनशील सेना रचनाका वर्णन वेदमन्त्रोंमें है। यह वर्णन देखनेसे राज्यशासनके एक महत्वपूर्ण संरक्षणतन्त्रमेंसे एक महत्वके विभागकी उत्तम रचना वेदमें है इसका ज्ञान हो सकता है।

राष्ट्रके शासनमें संरक्षक मन्त्री, सेनापति और उत्तम शिक्षित गटबद्धशिस्तमें स्थित अनुशासनशील सैनिकोंका महत्वपूर्ण कार्य रहता है इस विषयमें किसीको भी संदेह नहीं होगा।

अनुशासनशील सैनिकोंके गण बनाना, उनकी रचना गणशः करना, वे एक बडे घरमें गणपद्धतिसे रहें, वे अपने शस्त्र और अस्त्र उत्तम तेजस्वी स्थितिमें सदा रखें, यह वेदके मरुत् देवताके मंत्र हमें सिखा रहे हैं। हम यह सीख रहे हैं या नहीं यह प्रश्न विचारणीय है।

कर्मकाण्डके लोगोंने इन्हीं मन्त्रोंका विनियोग मनमाना किया और इस कर्मकाण्डके जालसे बाहर आनेका प्रयत्न आजतक किसीने भी जैसा करना चाहिये था वैसा नहीं किया। इस कारण इस महत्त्वपूर्ण विभागकी ओर भारतीयोंका पूर्ण रीतिसे दुर्लक्ष्य हुआ। जो सेनारचनाकी विद्या हमारे प्राचीन पूर्वजोंने उत्तम रीतिसे सिद्ध की थी और जिसमें उन्होंने प्राविण्य भी प्राप्त किया था, वही विद्या आज हमारेमें रही नहीं ! इसमें आश्चर्यकी बात यह है कि, उसी वेदोक्त गणबद्ध सेनारचनाकी पद्धतिका अवलंबन करके यूरोपीयनोंने यहां आकर हमारा ही पूर्ण रीतिसे पराभव किया !!!

हमारे पासकी यह राष्ट्ररक्षणकी विद्या- यह सैनिकीय रचना करनेकी विद्या हमारे धर्मग्रन्थोंमें ही रही और केवल पठनमें ही रही ! इन मन्त्रोंके विषयमें हमारे अन्दर अभिमान तथा आदर भी था। परन्तु इस सैनिकीय विद्याको जानना, उस विद्याको व्यवहारमें लाना और इस विद्यासे सैनिकीय रचना करके अपने राष्ट्रको अधिक बलशाली बनाना इस विषयकी ओर किसीका भी ध्यान नहीं गया। आज भी इस वेदकी विद्याकी खोज करके उसमें जो महत्वके विषय हैं, उनको व्यवहारमें लानेकी ओर किसीका ध्यान नहीं है !!

## सेनामें सैनिकोंकी भरती

सेनामें सैनिकोंकी भरती करनेके समय आगे दिया मन्त्र विशेष बोध दे रहा है—

ये शुभ्रा घोरवर्पसः सुक्षत्रासो रिशादसः।

ऋ० १।१८।५

' जो सुन्दर दीखते हैं, विशाल शरीरके हैं, उत्तम शूर हैं और शत्रुका नाश करनेमें कुशल हैं ' ऐसे पुरुषोंको सेनामें भरती करना योग्य है।

इस तरहके योग्य आदेश वेदमन्त्रोंमें हैं। ये सदा बोधप्रद हैं। ' इन्द्र और मरुत् ' देवताओंके मन्त्र इस तरह हमें स्वराष्ट्रके संरक्षणके लिये करना चाहिये, इस बातके आदेश देते हैं। यह सब ज्ञान राज्यशासनके लिये सहायक नहीं है ऐसा कौन कह सकता है ? वास्तवमें यह ऋषिप्रणीत ज्ञान अत्यंत प्राचीन होनेपर भी आजके व्यवहारके लिये अत्यंत उपयोगी है।

## आरोग्य और बलवर्धन

अश्विनौ देवताओंके मन्त्र रोगोंकी चिकित्सा, शल्यतंत्र, दीर्घायु प्राप्ति आदि विषयोंका ज्ञान देते हैं। राष्ट्रकी आयु

बढनी चाहिये, राष्ट्रमें रोगोंका प्रादुर्भाव नहीं होना चाहिये यह सब ज्ञान अश्विनौ देवताके मन्त्र दे रहे हैं। वृद्धोंको तरुण बनाना, टूटी हुई टांगके स्थानमें लोहेकी टांग लगाकर उस मनुष्यको चलने, घूमने योग्य बनाना, अन्धेको दृष्टी देना, दूध न देनेवाली गौको दुधारू बनाना, दुर्बलको हृष्टपुष्ट बनाना, परम दुर्बलको पुनः तरुण और प्रजोत्पादनमें समर्थ बनाना। इन सब कार्योंका उल्लेख अश्विनौ देवताके मन्त्रोंमें हम देख सकते हैं। आरोग्यमन्त्रीका यह कार्यालय दीखता है। राष्ट्रके संरक्षणके कार्यमें आरोग्य संरक्षणके कार्यका विशेष महत्त्व है।

## आरोग्यपथकका कार्य

वेदमन्त्रोंसे ऐसा दीखता है कि एक तुग्र नामक राजा था। उसका पुत्र भुज्यु था। वह अपनी सेना लेकर परदेशमें युद्ध करनेके लिये गया था। वहां उसका पराभव हुआ और उसकी सेना वहां समुद्रमें डूबने और मरने लगी। इसकी खबर अश्विनौ देवताओंको मिली। इन्होंने अपने शुश्रूषापथकोंको तत्काल तैयार किया और विमानोंसे उनको वहां भेजा और मरनेवाले घायल सैनिकोंको विमानमें लेकर अपने राज्यमें लाकर रखा–

> तुग्रो ह भुज्युं अश्विनोदमेघे रयिं न कश्चित् ममृवां अवाहाः। तमूहथुः नौभिरात्मन्वतीभिः अन्तरिक्षप्रुद्भिः अपोदकाभिः। ऋ० १।११६।३

'तुग्र राजाने अपने पुत्र भुज्युको समुद्रके पार विजय प्राप्त करनेके लिये भेजा। पर जैसा कोई मरनेवाला अपने धनकी आशा छोड देता है उस तरह उसकी अवस्था हो गयी। अर्थात् वहां भुज्युका पराभव हुआ। पश्चात् अश्विदेवोंने अन्तरिक्षमें संचार करनेवाले वायुयानोंमेंसे उन वीर सैनिकोंको वापस घर लाकर पहुंचा दिया।' तथा–

> तिस्रः क्षपः त्रिरहातिव्रजद्भिः नासत्या भुज्युं ऊहथुः पतंगैः। समुद्रस्य धन्वन् आर्द्रस्य पारे त्रिभी रथैः शतपद्भिः षळश्वैः॥
>
> ऋ० १।११६।४

'समुद्रके पार रेतीले स्थानसे भी परे गये हुए भुज्युको सेनाके साथ तीन दिन और तीन रात्रीतक सतत उडनेवाले पक्षियोंके समान आकारवाले विमानोंसे अश्विदेवोंने वापस लाकर उसके घर पहुंचा दिया।'

राष्ट्रके आरोग्यमंत्रीके वैमानिक आरोग्यपथकका यह कार्य है। ऐसे अनेक कार्य देवराष्ट्रके तथा आर्यराष्ट्रके रक्षणार्थ अश्विनीकुमार करते थे। यह हम वेदमन्त्रोंमें देखते हैं। यह कार्य राष्ट्रशासकोंका नहीं है, ऐसा कौन किस तरह कह सकते हैं?

## नरमेधकी मूल कल्पना

अब हम एक महत्वपूर्ण विषयका विचार करना चाहते हैं। 'नरमेध' का प्रकरण यजुर्वेदमें है। इस नरमेधमें १८४ देवताओंके उद्देश्यसे १८४ बलि दिये जाने चाहिये ऐसा बहुत लोग मानते हैं। इस अध्यायका बलिपरक ही अर्थ करनेका संप्रदाय बहुत दिनोंसे प्रचलित है। शतपथ ब्राह्मणमें स्पष्ट कहा है कि– "यदि मनुष्यका बलि दिया गया तो एक मनुष्य दूसरे मनुष्यको खाने लगेगा, इसलिये इस नरमेधमें मनुष्यका बलि नहीं करना चाहिये।" ऐसा स्पष्ट और असंदिग्ध रीतिसे कहा है, तथापि आजके विद्वान ऐसा मानते हैं कि नरमेधमें नरबलि दिया जाता था। पर नरमेधके जो दो अध्याय यजुर्वेद वाजसनेयी संहितामें और काण्व संहितामें हैं, उनका ध्यानपूर्वक और मननपूर्वक अध्ययन करनेकी ओर किसीका ध्यान नहीं जाता यह सचमुच अत्यंत ही आश्चर्य है!

पुरुष सूक्तका एक अध्याय है और दूसरे अध्यायमें बलियोंकी नामावली लिखी है। पुरुष सूक्तमें तो बलि देनेका नामतक नहीं है। अब इस बलिनामावलीके अध्यायमें क्या है सो हम कुछ बलियोंके वचन देकर उनका विचार करेंगे और देखेंगे कि इन वचनोंमें क्या कहा है। सभी वचनोंका यहां विचार नहीं करेंगे, नमूनेके लिये थोडेसे बलियोंके वचन यहां उद्धृत करते हैं और उन वचनोंके मननसे क्या सिद्ध होता है यह हम देखते हैं–

१ ब्रह्मणे ब्राह्मणं– ब्रह्मदेवताके लिये ब्राह्मण है। क्या यहां ब्रह्मदेवताकी प्रीतिके लिये ब्राह्मणका बलि दिया जावे, अथवा ज्ञानका प्रचार करनेके लिये ज्ञानी पुरुषको नियुक्त किया जावे? अथवा ज्ञान प्राप्त करनेके लिये ज्ञानी पुरुषको प्राप्त करें किंवा ज्ञानीके पास जावें? कौनसा अर्थ योग्य है। 'ब्रह्मणे ब्राह्मणं आलभेत' यहां 'आलभेत' यह क्रियापद है। इसके दो अर्थ है 'प्राप्त करना' और 'बलि देना अर्थात् बध करके देवताको समर्पण करना।'

कौनसा भाव यहां लेना चाहिये। ब्राह्मणके वधसे ब्रह्म-देवता संतुष्ट होगी अथवा ब्राह्मणकी सुरक्षासे ब्रह्मदेवता आनन्दित होगी ?

ब्रह्मदेवता ज्ञानकी देवता है, उस देवतामें निज ज्ञान है। जो ज्ञानी देवता है वह ज्ञानीके वधसे संतुष्ट होगी ऐसा मानना भी असंभवनीय है। ज्ञानप्रचारसे उसको आनन्द होगा और ज्ञानीकी सुरक्षासे ही वह प्रसन्न हो सकेगी यह तो निःसन्देह है। इसलिये ' ब्रह्मणे ब्राह्मणं आलभेत ' का अर्थ ' ब्रह्मदेवताकी प्रसन्नताके लिये ब्राह्म-णको-ज्ञानीको-प्राप्त करो ' ज्ञानीको ज्ञान प्रचार करनेके लिये नियुक्त करो यह अर्थ सयुक्तिक दीखता है।

ब्रह्मदेवता ब्रह्मज्ञानीके वधसे सन्तुष्ट होगी ऐसा किस तरह माना जा सकता है ? ब्रह्मज्ञानी ब्रह्मज्ञानके प्रचारके लिये अपना सर्वस्व अर्पण करे यह योग्य है, पर इसमें भी ब्रह्मज्ञानीका वध नहीं है, परन्तु जीवनसमर्पण है। इस विचारसे स्पष्ट होगा कि आजकल इस वचनका जो भाव समझा जाता है वह अशुद्ध है। तथा जो शुद्ध भाव है वह उत्तम है। इसका निर्णय हम एक ही वचनसे न करते हुए और भी वचन यहां लें और उनके अर्थ कैसे बनते हैं इसका मनन करें और उस मननका परिणाम क्या होता है वह देखें। अब दूसरा वचन देखिये-

२ **क्षत्राय राजन्यं**- क्षत्र देवताके लिये क्षत्रियका बलि दिया जाय वा ( क्षत्राय-क्षत्+त्राय ) दुःखोंसे संर-रण करनेके लिये, इस शत्रुसे अपने राष्ट्रका रक्षण करनेके कार्यके लिये क्षत्रियको प्राप्त करें, या नियुक्त करें अथवा लगा दें। संरक्षणके कार्य करनेके लिये क्षत्रियको नियुक्त करें, अथवा संरक्षणके कार्यके लिये क्षत्रियको समर्पित करें अर्थात् क्षत्रियको ही संरक्षणका कार्य सोंप दें। राष्ट्रके क्षत्रिय राष्ट्रके संरक्षणके लिये समर्पित हों, राष्ट्रसंरक्षणके कार्यमें राष्ट्रके सब क्षत्रिय अपना जीवित सर्वस्व अर्पण करें। इस तरहका अर्पण यहां है, पर जैसा आज समझा जाता है वैसा यहां नहीं है।

राष्ट्रसंरक्षणके कार्य करनेके समय युद्ध करना पडे तो उस युद्धमें क्षत्रियोंका वध भी हो तो कोई आपत्ति नहीं। पर क्षात्रदेवताके लिये यज्ञमें क्षत्रियका बलि देना यह कल्पना भी असह्य है।

३ **धर्माय सभाचरं**- धर्मके लिये सभासदका, सभामें जानेवाले सदस्यका बलि दिया जाय ? अथवा विधानके नियम जाननेके लिये राष्ट्रसभाके सभासदको प्राप्त करें। राष्ट्रके विधानमें कौनसे नियम हैं, उनका आशय क्या है इसका ज्ञान प्राप्त करनेके लिये राष्ट्रकी विधानसभाके सदस्यके पास जाना और उससे उस सम्बन्धका ज्ञान पूछना योग्य है। पर धर्मकी प्रसन्नताके लिये सभासदका बलि देना यह अज्ञानकी परमसीमा है। जहां इस तरह सभासदोंका बलि दिया जाय वहां राष्ट्रकार्यकी सभामें कौन जाय और धर्मसभा भी किस तरह बने ? वास्तवमें यह ठीक है कि धर्मके निर्णय करनेके लिये धर्मसभाके सदस्य आत्मसमर्पण करें, निर्णय करनेके कार्यको तत्पर-तासे करें, अपना मन इधर उधर होने न दें। अपना जीवन लगाकर सभाका कार्य उत्तमसे उत्तम जितना हो सकता है उतना करें।

४ **पवित्राय भिषजं**- पवित्र नामक देवताके लिये वैद्यका बलि दिया जाय अथवा पवित्रता-व्यक्तिमें तथा राष्ट्रमें करनेके लिये- वैद्य तत्परतासे लगे। व्यक्ति और राष्ट्रमें पवित्रता करनेके कार्यमें वैद्य अपने आपको लगा देवे, अपना जीवन ही इस पवित्रता करनेके कार्यमें समर्पित करे। पर आज ऐसा समझा जाता है कि पवित्रताके लिये वैद्यका बलि दिया जाय !

५ **संधये जारं**— संधिदेवताके लिये जारका बलि दिया जावे अथवा दो युध्यमान पक्षोंमें स्थायी सन्धि करनेके लिये वृद्ध मनुष्यकी नियुक्ति करें। यह वृद्ध मनुष्य अपने प्रदीर्घ अनुभवसे दोनों युध्यमान पक्षोंमें ऐसी स्थायी सन्धि करेगा कि इससे विपरीत भावना ही पुनः उत्पन्न न होगी। सन्धि करनेके लिये वृद्धको नियुक्त करना यह उत्तम व्यवहारकी सूचना है। यदि यहां जारका बलि माना जाय तो समाजमें जार चाहिये, समाजमें जार न रहा तो नरमेध ही नहीं होगा, ऐसी आपत्ति उत्पन्न होगी। जिस समाजमें जार नहीं होगा, वह समाज नरमेध कर ही नहीं सकेगा। ऐसी आपत्ति आती है इसलिये प्रचलित समझा जानेवाला अर्थ ठीक नहीं है। जारका बलि मिलनेसे सन्धिदेवता किस तरह सन्तुष्ट होगी, यह भी समझमें आना कठिन है ?

६ **पुष्टयै गोपालं, वीर्याय अविपालं, तेजसे अजपालं।**

पुष्टि, वीर्य और तेजनामक देवताओंके लिये गोरक्षक, मेंढीका रक्षक और बकरीका रक्षक जो होगा, उनके बलि देने, या अपने शरीरको पुष्ट करनेके लिये गोरक्षकको प्राप्त करना और उससे गौका दूध पीना और शरीरको हृष्टपुष्ट करना, तथा वीर्य बढानेके लिये मेंढियोंके रक्षकके पास जाकर उनका दूध पीना तथा तेजस्विता बढानेके लिये बकरीके रक्षकके पास जाना और बकरीका दूध पीना। यहां गोरक्षकका बलि देना इष्ट है अथवा गोरक्षकको प्राप्त करना इष्ट है इसका विचार करना चाहिये। इसी तरह बकरी और मेंढीके पालकका बलि देना योग्य है अथवा इनके पालकोंके पास जाना इष्ट है, इसका विचार करना चाहिये।

**७ वनाय वनपं**– वनदेवताके लिये वनके पालकका बलि देना या वनके संरक्षण करनेके लिये वनरक्षककी नियुक्ति करना? यहां यदि ऐसा भाव समझा जाय कि वनके संरक्षणके लिये वनका रक्षणकर्ता अपना सर्वस्व अर्पण करे तो वह अर्थ योग्य हो सकता है। पर वनदेवता रक्षणकर्ताके बलिसे प्रसन्न होगी ऐसा मानना असंभव है, पर इस समय श्रद्धालु लोग ऐसा ही समझ रहे हैं यह सचमुच आश्चर्यकी बात है।

**८ योगाय योक्तारं**— योगदेवताकी सन्तुष्टिके लिये योग जाननेवाले अथवा योग करनेवालेका बलि देना योग्य है अथवा योगसाधन सीखना हो तो योगविद्या जाननेवालेको प्राप्त करना योग्य है इसका विचार लोग करें। ( योगाय ) जोडनेके कार्य करनेके लिये ( योक्तारं ) अच्छी तरह जोडनेवालेको नियुक्त करना चाहिये।

**९ क्षेमाय मोक्तारं**– क्षेमदेवताके लिये मुक्त करनेवालेका बलि देना चाहिये, या कल्याण प्राप्त करनेके लिये दुःखसे मुक्त करनेवालेको प्राप्त करना चाहिये।

**१० शुभे वपं**– शुभनामक देवताके लिये नाईका बलि देना योग्य है, अथवा मुखकी शोभा बढानेके लिये नाईके पास जाकर हजामत करवाना योग्य है। नाईके पास जाकर दाढी करवानेसे मुख सुंदर दीखता है। आजकल नाईके पास लोग न जाते हुए स्वयं ही अपनी हजामत करते हैं। इसलिये इस समय वपनकर्ताके पास जानेकी आवश्यकता रही नहीं है। इस वचनका अर्थ कौनसा युक्तियुक्त है इसका विचार करके देखनेसे पता लगता है कि इस समय परंपरासे जो अर्थ माना जाता है वह युक्तियुक्त नहीं है।

**११ रूपाय मणिकारं, वर्णाय हिरण्यकारं**—
रूप और वर्ण देवताओंकी संतुष्टिके लिये सुनार और जेवर बनानेवालेका बली देना योग्य है अथवा अपनी सुंदरता बढानेके लिये सुनार तथा जेवर बनानेवालेको प्राप्त करना योग्य है? जेवर बनानेवालेसे जेवर लेकर धारण करनेसे शरीरका सौंदर्य बढता है। पर इनका बलि देनेसे किसका किस तरह लाभ हो सकता है?

**१२ मायायै कर्मारं**– कुशलताकी देवता माया है, इस मायाको प्रसन्न करनेके लिये कुशल कारीगरका बलि देना योग्य है अथवा कौशल्यके कार्य करनेके लिये उत्तम कारीगरके पास जाना योग्य है?

**१३ अरण्याय दावपं, पर्वतेभ्यः किं पुरुषं, सानुभ्यो जम्भकं, गुहाभ्यः किरातं, नदीभ्यः पुञ्जिष्ठं, सरोभ्यो धैवतं, तीर्थेभ्य आन्दं, विषमेभ्यो मैनालं।**

अरण्य, पर्वत, पहाडोंकी उतराई, गुहा, नदी, तालाव, तीर्थ अर्थात् नदीमेंसे उतरकर पार हो जानेके स्थान, दुर्गम स्थान आदि स्थानोंके संरक्षणके लिये किरात, धैवत आदिकोंको नियुक्त करना यह वास्तविक अर्थ दीखता है, परन्तु इनका अर्थ इन देवताओंके लिये किरातादिकोंका बलि देना चाहिये ऐसा समझा जाता है यह आश्चर्यकी बात है!

**१४ तुलायै वणिजं**= तोलनेकी तागडी रूपदेवताके लिये बनियेका बलि देना चाहिये, या तोलनेके लिये बनिया तागडी बर्ते अथवा तोलनेके कार्यके लिये उत्तम वणिकको नियुक्त करना? कौनसा अर्थ युक्तिसे सयुक्तिक प्रतीत होता है?

**१५ ईरायै कीनाशं**= अन्नदेवताके लिये किसानका बलि देना अथवा अन्नके लिये किसानको प्राप्त करना? अथवा अन्न उत्पन्न करनेके लिये किसानको नियुक्त करना?

**१६ जवाय अश्वपं**= वेगदेवताके लिये घोडेका पालन करनेवालेका बलि देना अथवा वेगसे कोई कार्य करनेके लिये घुडसवारको नियुक्त करना?

**१७ शरव्यायै इषुकारं, हेत्यै धनुष्कारं, कर्मणे ज्याकारं**—
शस्त्रोंके लिये धनुष्य, बाण और धनुष्यकी डोरी आदि करनेवालोंके बलि देने चाहिये कि इन कारीगरोंको प्राप्त करना चाहिये और उनसे ये शस्त्र लेने चाहिये?

१८ भूत्यै जागरणं– ऐश्वर्यके लिये जागनेवालेका बलि देना चाहिये अथवा ऐश्वर्य प्राप्त करनेके लिये जागते हुए रक्षणका कार्य करनेवालेको नियुक्त करना चाहिये ?

१९ नृत्ताय वीणावादं, पाणिघ्नं, तुणवध्मं– नृत्यके लिये वीणा बजानेवाला, ताल धरनेवाला तथा तबला बजानेवाला जो होता है उसका बलि देना चाहिये अथवा नृत्यके समय इनको बुलाना चाहिये ?

२० महसे गणकं– महत्त्व प्राप्त करनेके लिये गणितविद्या जाननेवालेका बलि देना योग्य है अथवा हिसाब, किताब ठीक रखनेके लिये गणित जाननेवालेको नियुक्त करना चाहिये ?

२१ यमाय यमसूं— नियम करनेके लिये नियम करनेमें जो प्रवीण है उसको नियुक्त करो। यम देवताके लिये नियमन करनेवालेका बलि देना अयुक्त है।

२२ वपुषे मानस्कृतं— शरीरके लिये प्रमाणबद्ध शरीरकी सुस्थिति करनेवालेको नियुक्त करो। शरीर सुडौल तथा प्रमाणबद्ध होना चाहिये, इसलिये जो शरीरको सुप्रमाणबद्ध कर सकता है, व्यायाम योगादि शिक्षा द्वारा शरीरको सुडौल बना सकता है उसको प्राप्त करो और उससे शिक्षा प्राप्त करके अपने शरीरको प्रमाणबद्ध हृष्टपुष्ट करो। शरीरको प्रमाणबद्ध करनेवालेका बलि देनेसे किसका हित हो सकेगा ?

२३ बलाय अनुचरं— बल बढानेके लिये अनुयायियोंको प्राप्त करो। अनुयायियोंसे, अनुकूल आचार व्यवहार करनेवालोंसे बल बढता है। अनुचरोंका बलि देनेसे क्या बनेगा ? अनुचर लाक्षणिक अर्थसे अपने जीवनका बलि अर्पण करते ही हैं। इस अर्थसे जो बलि है वह होगा ही। परन्तु देवताके उद्देश्यसे वध करनेका अर्थ सुसंगत नहीं हो सकता, यही यहां बताना है।

२४ पिशाचेभ्यो वि-दल-कारीं— पिशाचोंके लिये विशेष प्रकारकी दलकी रचना करनेवालेको नियुक्त करो। 'पिशाच' रक्त पीनेवाले क्रूरकर्मा दुष्ट लोगोंको कहते हैं (पिशितं रक्तं आचामति)। रुधिरप्रिय लोगोंके उपद्रवका शासन करनेके लिये विशेष प्रकारके सेनाविभागोंकी विशेष रचना करनेवाले अधिकारीको नियुक्त करो। वे इन क्रूर लोगोंको दूर करेंगे और समाजको सुरक्षित रखेंगे।

२५ यातुधानेभ्यः कण्टकीकारीं— यातना देनेवाले दुष्टोंके दूर करनेके लिये नोकदार शस्त्र धारण करनेवाली सेनाको नियुक्त करो। चारों ओर कांटे जैसे कील होते हैं ऐसे कांटोंवाले शस्त्र धारण करनेवाले सैनिक इन दुष्ट डाकुओंको दूर करें। इस कार्यके लिये ऐसे शस्त्रवाले लोग रहें।

२६ अवऋत्यै वधाय उपमन्थितारम्— वारंवार हमला करके कष्ट देनेवाले दुष्टोंका वध करनेके लिये शत्रुका मन्थन करनेवाले वीरको नियुक्त करो। वह उनका मन्थन करेगा और नाश करेगा।

२७ द्वार्भ्यः स्त्रामं, गेहाय उपपतिं, भद्राय गृहपं– द्वारोंकी सुरक्षा करनेके लिये, घरकी रक्षा करनेके लिये तथा सबका कल्याण करनेके लिये गृहरक्षकको नियुक्त करो। गृहादिकी सुरक्षाके लिये रक्षक रखना योग्य है।

२८ सर्वेभ्यो लोकेभ्य उपसेक्तारम्— सब लोगोंके हितके लिये वृक्षादिकोंका उपसिंचन करनेवालेको नियुक्त करो। इससे वृक्षादि बढेंगे और फल फूल आदिकी वृद्धि होकर सब मानवोंका कल्याण होगा।

२९ श्रेयसे वित्तधं— कल्याणके लिये धनका धारण करनेवालेको नियुक्त करो। धनकोशका रक्षक नियुक्त करो जिससे सबका कल्याण होगा।

३० हसाय कारीं— हास्य आनन्द बढानेके लिये कारीगरोंको नियुक्त करो। कारीगर करीगरीके कार्य करके लोगोंका आनंद बढा सकते हैं।

३१ प्रियाय प्रियवादिनं— हितसाधन करनेके लिये प्रिय भाषण करनेवालेको नियुक्त करो। वह प्रिय भाषण करके शत्रुको भी मित्र बना देगा जिससे हित होगा।

इन मंत्रोंका स्पष्ट अर्थ निःसंदेह राज्यव्यवस्थाके प्रबंधका है। राज्यशासन चलानेके लिये ये नाना अधिकार क्षेत्रोंके ये नाना अधिकारी हैं। इनको उन देवताओंके उद्देश्यसे बलि समझना बडे प्रमादका विषय है।

## बलिकी प्रथा

यहां कई कहेंगे कि ऐसे बलि देनेकी प्रथा कई देशों और कई जातियोंमें थी, इसलिये इस प्रथाके आधारसे ये बलि ही हैं। हम कई देशोंमें ऐसी प्रथा थी यह मानते

हैं। पर ऐसी प्रथा कई देशोंमें थी इस कारण वेद-मन्त्रोंका अर्थ वैसा करना चाहिये यह हेतु ठीक नहीं है। वेदमन्त्र बडे प्राचीन हैं और ये प्रथाएं अर्वाचीन हैं। हमारे ही देशमें किसी मन्त्रका विनियोग कर्मकांडीयोंने मन माना कैसा भी किया है, इससे हम उस मन्त्रका अर्थ बिगाडने लगे तो अर्थका अनर्थ होनेमें देरी नहीं लगेगी।

'उद्बुध्यस्व' इस मन्त्रका उपयोग 'बुध' देवताकी पूजाके लिये, 'शमग्नि' इस मन्त्रका उपयोग 'शनि' देवताकी पूजाके लिये करते हैं, इसलिये ये मन्त्र बुध और शनि देवताके हैं ऐसा मानना अयुक्त है। ऐसे भयंकर विपरीत उपयोग कर्मकांडीयोंने किये हैं यह सत्य है, परन्तु इन प्रमाणोंको मानकर वेदमन्त्रोंके अर्थ बदलना किसीको भी उचित नहीं है।

मन्त्रोंका सरल अर्थ करनेके साधन भाषा, कोश, व्याकरण, निरुक्त, अलंकार आदि हैं। इनसे अर्थका ज्ञान ठीक तरह हो सकता है और अर्थनिश्चय करनेके समय पूर्वापर सम्बन्ध भी देखना योग्य है। इतने साधनोंसे मन्त्रोंके अर्थ ठीक तरह हो सकते हैं। यह कोई कठिन बात नहीं है। इस प्रकार अर्थ होनेके पश्चात् उसका विनियोग देखना। वह अनुकूल हुआ तो ठीक है, पर यदि प्रतिकूल हुआ तो उस अर्थहीन विनियोगको दूर फेंकना और सरल होनेवाले अर्थका ग्रहण करना योग्य है।

कर्मकांडी लोगोंने जो विनियोग किये हैं उनमें सेंकडा ९० विनियोग अशुद्ध हैं। मन्त्रके अर्थका और उसके विनियोगका वास्तविक दृष्टीसे कोई सम्बन्ध ही रहा नहीं है। कर्मके विधि पहले बन गये। पश्चात् मन्त्र उन कर्मोंमें बोलने चाहिये ऐसा आग्रह शुरू हुआ। इसलिये किसी तरह मन्त्रोंको घसीटकर कर्ममें लगाया गया है। इसलिये किसी विनियोगसे हम मन्त्रके अर्थका निर्णय नहीं कर सकते।

## राज्यके अधिकारी

अस्तु। इस नरमेध प्रकरणमें १८४ बलि पृथक् पृथक् देवताओंके उद्देश्यसे लिखे हैं। याजकोंकी दृष्टिसे ये बलि ही हैं। परन्तु संशोधककी दृष्टिसे ये बलि हैं ऐसा दीखता नहीं है, परन्तु यह राज्यशासनमें आवश्यक अधिकार विभागका कार्य करनेवाले नाना अधिकारियोंकी यह नामावली है ऐसा स्पष्ट दीखता है। विभिन्न संरक्षण विभागोंपर विभिन्न जातिके कार्यकर्ताजनोंकी नियुक्ति किस तरह करना योग्य है, यह इस नामावलीमें स्पष्ट रीतिसे दिखाई देता है। आज ही हम १८४ अधिकारियोंका निर्णय नहीं कर सकते यह बात भिन्न है, क्योंकि परिभाषा अतिप्राचीन हुई है और कई अधिकारस्थानोंके अर्थ ठीक तरह जानना आज कठिनसा हुआ है। तथापि बहुतसे संज्ञाओंके अर्थ स्पष्ट समझमें आते हैं, इसलिये इनसे अन्योंका भी अर्थ हम अनुमान करके जान सकते हैं और कई वचनोंका अर्थ ठीक तरह न भी समझमें आया, तो भी उससे उनका बलिपरक ही अर्थ करना चाहिये ऐसा सिद्ध नहीं हो सकता।

उदाहरणके लिये देखिये कि 'वनाय वनपं' और 'अरण्याय दावपं' ये दो मन्त्र हैं। इनका अर्थ यह है कि 'वनका संरक्षण करनेके लिये एक वनरक्षक अधिकारी नियुक्त करना' तथा 'अरण्यका आगसे संरक्षण करनेके लिये एक अग्निरक्षक अधिकारी रखना।' इन मन्त्रोंके अर्थके विषयमें किसी तरह सन्देह होनेका कारण ही नहीं है।

इसी तरह 'ब्रह्मणे ब्राह्मणं' और 'क्षत्राय राजन्यं' इनके भी अर्थ "ज्ञानका प्रचार करनेके लिये ज्ञानीको तथा संरक्षणके कार्यको करनेके लिये क्षत्रियको नियुक्त करना" इनके इन अर्थोंके सम्बन्धमें भी किसी तरह किसीको सन्देह उत्पन्न होनेका कोई कारण नहीं है।

ये सब मन्त्रभाग यही बता रहे हैं कि नरमेधका यह सब प्रकरण मनुष्योंकी उन्नतिके लिये जो राज्यशासन चलाना है; उसमें किस कार्यके करनेके लिये किस तरहके अधिकारीकी नियुक्ति करना उचित है। अर्थात् यह सब नरमेध प्रकरण राज्यशासनका प्रकरण है। इसमें सन्देह नहीं है।

ब्राह्मणग्रन्थ, सूत्रग्रन्थ तथा इनके आधारपर रचे भाष्य सबके सब हमारे विरोधमें खडे हैं यह हमें पता है। पर संशोधकको इसकी भीति नहीं है।

हमारा कहना इतना ही है कि वेदके मन्त्र क्या बोलते हैं यह प्रथम देखो, वह अर्थ सबसे प्रथम मनमें धारण करो और पश्चात् बाकीके साक्षीदारोंकी साक्षीका विचार करो। वेदमन्त्रोंका अधिकार सबके ऊपर है और श्रेष्ठ है। इस

कारण जो मन्त्र बोलते हैं वह प्रमाण मुख्य है और उसकी अपेक्षासे अन्य प्रमाण गौण हैं।

संशोधकोंको उचित है कि वे सबसे प्रथम मन्त्र क्या बोलते हैं वह देखें और पश्चात् उसके सम्बन्धमें दूसरे क्या बोलते हैं इसका विचार करें। आधुनिक मतमतान्तरोंके अनुसार वेदमंत्रोंको घसीटना कदापि योग्य नहीं है।

इससे पूर्व ' **प्रजापतिकी दुहिता** ' की कथामें हमने देखा है कि ब्राह्मणकारोंने यह दुहिता ' द्यु उषा अथवा **वाणी** ' है ऐसा कहा है, परन्तु वेदमन्त्रोंने कहा है कि यह प्रजापतिकी दुहिता ' **ग्रामसभा और राष्ट्रसमिति** ' है। वेदमन्त्रोंमें दिया यह अर्थ है इसलिये अन्योंके दिये अर्थोंसे यह अर्थ अधिक प्रमाण मानने योग्य है। इस वेद-मन्त्रोक्त अर्थसे इस कथाका राज्यशासन विषयक भाव किस तरह होता है इसका विचार हमने अन्यत्र किया है। इससे सिद्ध हुआ है कि वेदमन्त्रसे किया अर्थ योग्य है और ब्राह्मणग्रन्थोक्त तथा पुराणोक्त अर्थ माननीय नहीं है। ब्राह्मण और सूत्रग्रन्थोंके अर्थ तथा विनियोग कैसे भी हों और कर्मकाण्डमें इनका तात्पर्य कुछ भी निकाला हो, तो भी उन सबके द्वारा वेदमन्त्रोंका अर्थ बदलना कदापि योग्य नहीं है। क्योंकि वेदमन्त्रका अर्थ स्थायीभाव बताता है वैसा भाव अन्य ग्रन्थ नहीं बताते, अन्य ग्रन्थोंमें सामयिक भाव है।

संशोधकोंको इस विरोधकी पर्वाह नहीं करनी चाहिये। तथा सब प्रकारके पूर्वग्रह दूर करके अपना संशोधनका कार्य चलाना चाहिये।

## वेदमंत्रोंका अर्थ

वेदमन्त्रोंके अर्थ करनेकी विविध पद्धतियां बहुत प्राचीन कालसे प्रचलित हैं। आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक, ऐतिहासिक, नैरुक्त, याज्ञिक ऐसे अनेक दृष्टि-कोण ये हैं। वेदमन्त्रोंका अर्थ करनेकी ये विभिन्न पद्ध-तियां निरुक्तकारके पूर्व समयसे प्रचलित हैं। इन अनेक पद्धतियोंमें याज्ञिक दृष्टिकोण भी एक है। पर यह याज्ञिक दृष्टिकोण अन्योंको मार नहीं सकता।

इन सब पद्धतियोंमेंसे याज्ञिक पद्धति इस समय वेदपर अपना आसन जमाकर बैठ गयी है और हमारे सामने संशोधकोंका विरोध करनेके लिये तैयार होकर रही है। यह याज्ञिक पद्धति कितनी भी प्रबल है ऐसा प्रतीत हुआ, तो भी, उसने किये मन्त्रोंके विनियोग मन्त्रके अर्थके अनुसार नहीं हैं, यह सिद्ध करनेके लिये बहुत परिश्रम करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है।

जैसे नवग्रहोंके मन्त्र कर्मकाण्डमें लिये हैं, वस्तुतः वे नवग्रहोंके नहीं हैं, उसी तरह यज्ञकर्मके बहुतसे मन्त्र ऐसे ही बनावटी विनियोगके ही हैं देखिये—

१ **शर्मासि** ( त्वं शर्म असि )= तुम्हारा स्वरूप कल्याण-रूप है, तू सुखस्वरूप है। इस अर्थका मन्त्र चमडा झिडक-नेके लिये बर्ता जाता है।

२ **स्वधिते मा एनं हिंसीः**- ( हे शस्त्र ! तू इसकी हिंसा न कर ) यह अहिंसा प्रतिपादक मन्त्र पशुवध करनेके लिये ही प्रयुक्त किया गया है। पशुका वध करके भी मन्त्र-सामर्थ्यसे हिंसा नहीं होती ऐसा भी और बोला जाता है।

३ ( सविता देवः ) त्वा इषे ( प्रार्पयतु )= ( सविता देव तुझे अन्न प्राप्त करनेके लिये प्रेरित करे यह मन्त्र-शाखा काटनेके लिये बर्ता जाता है।

ऐसे सेकडों मन्त्र बताये जा सकते हैं कि जिनका विनि-योग अर्थके साथ कोई किसी तरहका सम्बन्ध नहीं रखता है। वस्तुतः वेदमन्त्रोंका अर्थ स्पष्ट होता है। वेदमन्त्रका मुख्य अर्थ आध्यात्मिक है, इसलिये कहा है–

**सर्वे वेदा यत् पदं आमनन्ति।** कठ० उ० २।१५

' सब वेद एक आत्माका वर्णन करते हैं। ' यह नितान्त सत्य है। यह ' आत्मा ' ही **ईश्वर** है और ' ईश्वर ' है इसका अर्थ ' **यह संपूर्ण विश्वका अध्यक्ष, संचालक, शासक अथवा राज्यसंचालक** है। ' अर्थात् इसके वर्णनके जो जो मन्त्र हैं, वे सबके सब मन्त्र परमश्रेष्ठ राज्यशासकका वर्णन करनेवाले हैं इसमें कोई सन्देह नहीं है। इससे सिद्ध होता है कि हम जिस पद्धतिको देख रहे हैं वह पद्धति ही वेद प्रतिपादित पद्धति है तथा वही वेदके मुख्य अर्थको बतानेवाली है।

## वेदोक्त कर्म

' **वेदोक्त कर्म** ' का अर्थ ' **वेदमन्त्रेण उक्तं कर्म** ' वेदमन्त्रने प्रतिपादन किया कर्म ऐसा यदि है, तब तो यह निःसन्देह ही है कि पूर्वस्थानमें दिये मन्त्रों द्वारा बलि आदिका भाव प्रकट नहीं होता। मन्त्रोंके अर्थसे जो सिद्ध

हो रहा है वह कुछ और है और आज जो माना जाता है वह उससे विभिन्न ही है। वेदके मन्त्रोंके अर्थसे जो सिद्ध नहीं होता वह भाव वेदमन्त्रोंपर लगाना योग्य नहीं है। वेदके मन्त्रका जो ठीक अर्थ है उसे देखकर उसको व्यवहारमें किस तरह ढालना चाहिये इस बातका विचार संशोधक करें।

'वेदमन्त्रः उक्तः यस्मिन् तत् वेदोक्तं कर्म' वेदमन्त्र जिस कर्ममें बोले जाते हैं वह वेदोक्त कर्म है, ऐसा यदि पक्ष कोई स्वीकार करें तो सभी कर्म जो आज धर्मके नामपर चालू हैं वे वेदोक्त कर्म बनेंगे। पर यदि हम ऐसा मानेंगे तो हमारे इस माननेसे ही सिद्ध होता है कि वस्तुतः यह कर्म वेदमें उक्त नहीं है।

## वेद एक ही था

अतिप्राचीन कालमें वेद प्रारम्भमें एक ही था। 'एक एव पुरा वेदः' (श्रीमद्भागवत) प्राचीन समयमें एक ही वेद था। अध्ययनकी तथा यज्ञकी सुविधाके लिये वेदव्यासने एक वेदके चार वेद बनाये। वे आज चालू हैं। व्यासजीके पूर्वकालमें कैसा क्रम था उसका पता किसीको नहीं है। आजका जो मन्त्रक्रम है वह विषयवार नहीं है। आजका क्रम प्रायः मंत्रोंकी संख्याके अनुसार है, देखिये--

ऋग्वेद प्रथम मण्डल, मेधातिथि ऋषि

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सूक्त | १२ | से | १५ | प्रत्येक सूक्तमें | १२ | मन्त्र |
| ,, | १६ | से | १९ | ,, | ९ | ,, |
| ,, | २० | | | ,, | ८ | ,, |
| ,, | २१ | | | ,, | ६ | ,, |

सव्य ऋषि

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सूक्त | ५१ | से | ५२ | प्रत्येक सूक्तमें | १५ | मन्त्र |
| ,, | ५३ | से | ५४ | ,, | ११ | ,, |
| ,, | ५५ | | | ,, | ८ | ,, |
| ,, | ५६ | से | ५७ | ,, | ६ | ,, |

कुत्स ऋषि

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सूक्त | ९४ | प्रत्येक सूक्तमें | १६ | मन्त्र |
| ,, | ९५ | ,, | ११ | ,, |
| ,, | ९६ | ,, | ९ | ,, |
| ,, | ९७ | ,, | ८ | ,, |
| ,, | ९८ | ,, | ३ | ,, |

यह ऋग्वेदकी व्यवस्था है। अथर्ववेदकी भी ऐसी ही व्यवस्था है देखिये--

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| काण्ड | १ | में | ४ | मन्त्रोंके | बहुसंख्य सूक्त | हैं। |
| ,, | २ | में | ५ | ,, | ,, | ,, |
| ,, | ३ | ,, | ६ | ,, | ,, | ,, |
| ,, | ४ | ,, | ७ | ,, | ,, | ,, |
| ,, | ५ | ,, | ९ | ,, | ,, | ,, |
| ,, | ६ | ,, | ३ | ,, | ,, | ,, |

इसके नन्तर विभिन्न व्यवस्था दीखती है। यह मन्त्र संग्रह मन्त्रोंकी संख्याके अनुसार है, विषयके अनुसार नहीं है। इस कारण हमें आवश्यक है कि हम विषयवार मन्त्र संग्रह करके अर्थ जाननेका यत्न करें।

## वैदिक राज्यशासन

हमारे प्रतिपादनका विषय "वैदिक राज्यशासन" है इसलिये वेद प्रतिपादित अन्यान्य विषयोंका विचार यहां हम नहीं करेंगे। जो साक्षात् राज्यशासन विषयके मन्त्र होंगे, अथवा जो परंपरया राज्यशासनके तत्त्वका प्रतिपादन करते होंगे, उनका ही विचार हम यहां कर सकते हैं।

यहां यज्ञके विषयमें कहनेका कारण ऐसा हुआ कि नरमेधके कई मन्त्र राज्यशासनके पृथक् पृथक् विभागोंके अधिकारियोंकी नियुक्तिके आदेश देनेवाले हैं, ऐसा स्पष्ट होते हुए भी, उनका दूसरा ही उपयोग करनेकी परिपाठी बहुत वर्षोंसे प्रचलित हुई है। इसलिये इस पद्धतिके सत्य वा असत्य होनेके सम्बन्धमें कुछ प्रमाण जनताके सामने रखनेकी आवश्यकता उत्पन्न हुई। इस कारण यह विषय यहां किंचित् विस्तारसे विचार करनेके लिये लिया।

## ईश्वरका वर्णन

जो वेदमन्त्र ईश्वरका वर्णन करते हैं और जो ब्रह्म, आत्मा या परमात्माके वर्णन करनेके लिये हैं, वे सीधे ही राज्यशासनके आदेश दे रहे हैं। विश्वशासकका वर्णन राष्ट्रशासकके लिये आदर्श है इसमें किसीको सन्देह नहीं हो सकता।

इस वर्णनके अतिरिक्त इन्द्र, मरुत्, अग्नि, अश्विनौ आदि अनेक देवताओंके मन्त्र वेदोंमें हैं। वे भी विश्व साम्राज्यके अनेक अधिकारियोंके वर्णन करनेवाले हैं। इसलिये इन देवताओंके मन्त्र उस उस राज्यशासनके

विभागके अधिकारियोंके कर्तव्योंका बोध दे रहे हैं। अर्थात् ये अन्याय देवताओंके वर्णनके मन्त्र राज्यशासनके विविध अधिकारियोंके कर्तव्यका बोध कराते हैं ।

जैसा देखिये- ' इन्द्र और मरुत् ' के मन्त्र सेनापति और सैनिकोंके कर्तव्य बताते हैं । ' अश्विनौ ' देवताके मन्त्र वैद्यकीय विभागके कर्तव्योंका बोध कराते हैं ।

इस तरह विचार करनेसे वेदमन्त्रोंके वर्णनसे हमें संपूर्ण राज्यशासनकी पूर्ण कल्पना हो सकती है । ऋषियोंने जो देवताओंका वर्णन किया, वह उस उस स्थानके ' आदर्श शासनाधिकारी ' के वर्णनके रूपमें किया । ' अग्नि ' का वर्णन केवल ' आग ' का वर्णन नहीं है और ' इन्द्र ' का वर्णन ही केवल ' विद्युत् ' का वर्णन नहीं है । पर यह वर्णन परमेश्वरके विश्वके साम्राज्यके प्रमुख सेनापतिका वर्णन इन्द्रके वर्णनके रूपसे किया है और पुरोहितका वर्णन अग्निके वर्णनके रूपसे किया है । इस विषयकी देवताओंकी नामावलि राज्यशासनमें उनके स्थान बताकर इसी व्याख्यानमें इससे पूर्व की है । उस नामावलिको देखनेसे किस देवतासे राज्यशासनके किस अधिकारीके क्षेत्रका बोध होता है इसका ज्ञान हो सकता है और इस तरह संपूर्ण राज्यव्यवस्थाका बोध होना संभव है ।

संशोधन करनेवालोंके सामने अनेक कठिनाइयाँ आनेवाली हैं । उनका सामना धैर्यसे करना चाहिये । संशोधकको आवश्यक है कि वह अपने मनसे सब प्रकारके पूर्वग्रह दूर करे और अपना संशोधन चलावे । पूर्वके विद्वानोंने यह कहा है वा वह कहा है, वह सब वे देखें और विचारें, पर आंखें बन्द करके उसका अनुसरण न करें । अपनी शुद्ध दृष्टिसे निरीक्षण करें और जो अपनी दृष्टिसे सत्य प्रतीत होता हो, वह ऐसा है, ऐसा संशोधक असंदिग्ध रीतिसे कहे ।

राज्यशासनके सम्बन्धमें वैसा प्रयत्न यहां किया गया है ।

---

# प्रश्न

१ ऋषियोंके राज्यशासनका आदर्श क्या था ?
२ जिनके सामने ईश्वर ही आदर्श हो, उनका आचरण कैसा होगा ?
३ आत्मा अकर्ता और प्रकृति सब कार्य करनेवाली है, इस अध्यात्म तत्त्वसे कौनसी राज्यपद्धति सिद्ध होती है ।
४ ईश्वरके गुणोंका मनन करनेसे व्यक्ति, समाज तथा राष्ट्रका कल्याण किस तरह हो सकेगा ?
५ मरुतोंकी सैन्यरचना किस तरह थी ?
६ नरमेधकी मूल कल्पना क्या थी और उसका भाव क्या बना ?
७ क्या नरमेधमें मनुष्यका बलि दिया जाता था ? शतपथ ब्राह्मणका इस विषयमें क्या कथन है ?
८ वेदमंत्रोंके अर्थ कितनी विभिन्न पद्धतियोंसे होते थे ?
९ कर्मोंमें जो मंत्रोंके विनियोग किये गये हैं क्या वे सबके सब अर्थानुकूल हैं ?
१० वेदोक्त कर्म किस कर्मको कह सकते हैं ?

# वेदके व्याख्यान

वेदोंमें नाना प्रकारके विषय हैं, उनको प्रकट करनेके लिये एक एक व्याख्यान दिया जा रहा है। ऐसे व्याख्यान २०० से अधिक होंगे और इनमें वेदोंके नाना विषयोंका स्पष्ट बोध हो जायगा।

मानवी व्यवहारके दिव्य संदेश वेद दे रहा है, उनको लेनेके लिये मनुष्योंको तैयार रहना चाहिये। वेदके उपदेश आचरणमें लानेसे ही मानवोंका कल्याण होना संभव है। इसलिये ये व्याख्यान हैं। इस समय तक ये व्याख्यान प्रकट हुए हैं।

१ मधुच्छन्दा ऋषिका अग्निमें आदर्श पुरुषका दर्शन।
२ वैदिक अर्थव्यवस्था और स्वामित्वका सिद्धान्त।
३ अपना स्वराज्य।
४ श्रेष्ठतम कर्म करनेकी शक्ति और सौ वर्षोंकी पूर्ण दीर्घायु।
५ व्यक्तिवाद और समाजवाद।
६ ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।
७ वैयक्तिक जीवन और राष्ट्रीय उन्नति।
८ सप्त व्याहृतियाँ।
९ वैदिक राष्ट्रगीत।
१० वैदिक राष्ट्रशासन।
११ वेदोंका अध्ययन और अध्यापन।
१२ वेदका श्रीमद्भागवतमें दर्शन।
१३ प्रजापति संस्थाद्वारा राज्यशासन।
१४ त्रैत, द्वैत, अद्वैत और एकत्वके सिद्धान्त।
१५ क्या यह संपूर्ण विश्व मिथ्या है?
१६ ऋषियोंने वेदोंका संरक्षण किस तरह किया?
१७ वेदके संरक्षण और प्रचारके लिये आपने क्या किया है?
१८ देवत्व प्राप्त करनेका अनुष्ठान।
१९ जनताका हित करनेका कर्तव्य।
२० मानवके दिव्य देहकी सार्थकता।
२१ ऋषियोंके तपसे राष्ट्रका निर्माण।
२२ मानवके अन्दरकी श्रेष्ठ शक्ति।
२३ वेदमें दर्शाये विविध प्रकारके राज्यशासन।
२४ ऋषियोंके राज्यशासनका आदर्श।

आगे व्याख्यान प्रकाशित होते जायंगे। प्रत्येक व्याख्यानका मूल्य ।≈) छः आने रहेगा। प्रत्येकका डा. व्य. ≈) दो आना रहेगा।

दस व्याख्यानोंका एक पुस्तक सजिल्द लेना हो तो उस सजिल्द पुस्तकका मूल्य ५) होगा और डा. व्य. १॥) होगा।

मंत्री — स्वाध्यायमण्डल
आनन्दाश्रम, पारडी जि. सूरत

मुद्रक और प्रकाशक- व. श्री. सातवलेकर, बी. ए, भारत-मुद्रणालय, किल्ला पारडी ( जि. सूरत )



वैदिक व्याख्यान माला — २५ वाँ व्याख्यान

# वैदिक समयकी
# राज्यशासन व्यवस्था

कलकत्ता निवासी " श्रीमान् शेठ श्री निरंजनलालजी गुन्दका " की ओरसे
प्राप्त २००) दो सौ रुपयोंसे इस व्याख्यानका मुद्रण हुआ है ।

लेखक
पं० श्रीपाद दामोदर सातवलेकर
अध्यक्ष- स्वाध्यायमण्डल, साहित्यवाचस्पति, गीतालंकार

स्वाध्याय-मंडल, पारडी ( जि. सूरत )

मूल्य छः आने

ॐ

# वैदिक समयकी राज्यशासन व्यवस्था

## राजविहीन अवस्था

अब हम वैदिक समयकी राज्यशासन व्यवस्था किस प्रकारकी थी इसका विचार करेंगे। इस पृथिवीपर जिस समय मनुष्य प्रथम उत्पन्न हुए, उस समय किसी भी प्रकारकी शासनव्यवस्था नहीं थी। राजा नहीं था, राष्ट्राध्यक्ष नहीं था, ग्रामसभा नहीं थी, राष्ट्रसमिति नहीं थी अथवा किसी भी तरहका कोई शासन प्रबंध नहीं था। इसका वर्णन एक वेदका मंत्र कर रहा है—

> वि-राड् वा इदमग्र आसीत्।
> तस्या जातायाः सर्वं अबिभेद्
> इयमेवेदं भविष्यतीति। अथर्व० ८।१०।१

" प्रारंभमें ' वि+राड् ' अर्थात् ( वि+राज् ) राजा नहीं ऐसी स्थिति थी। यह राजविहीन स्थिति देखकर सबको भय प्रतीत होने लगा। वे लोग यही समझने लगे कि, यही अवस्था सर्वकाल रहेगी तो कैसा होगा ? "

' विराज् ' का अर्थ ( वि+राज् ) राजा नहीं, शासक नहीं ऐसी स्थिति। ऐसी स्थिति इस पृथिवीपर प्रारंभमें थी। इस पृथ्वीपर लोग तो उत्पन्न हुए थे, पर उनके शासन करनेकी कोई व्यवस्था नहीं हुई थी। लोगोंके द्वारा शासनकर्ता बनाया नहीं गया था। यह स्थिति बहुत भयंकर थी। शासनकी स्थायी व्यवस्था न बननेतक लोग सुखसे और शान्तिसे रह सकेंगे ऐसा संभव नहीं था। इस कारण इस राजविहीन अवस्थाको देखकर लोगोंको भय प्रतीत हुआ। यह भयानक अराजकताकी परिस्थिति बहुत दिनतक न रहे और किसी तरह राष्ट्रके लिये उत्तम शासनकर्ता नियत हो जाय इसलिये लोग विचार करते रहे। राजा न रहा तो कोई बलवान् गुण्डा आजाय और दूसरोंको लूटे और उस गुण्डेको दण्ड न मिले ऐसी स्थिति अच्छी नहीं; अतः इस स्थितिको बदलना चाहिये।

## वैराज्य शासन

ऐसी राजविहीन अवस्थामें सब लोग इकट्ठे होते हैं और सब मिलकर अपने संरक्षणकी तैयारी करते हैं। सब लोग इकट्ठे होते हैं और अपने अडचनोंको दूर करनेका उपाय सोचते हैं। सबका सब समाज इकट्ठा होकर अपना संरक्षण करनेका यत्न करने लगता है, इसीका नाम ' वैराज्य शासन ' है। राजा बना नहीं है ऐसी अवस्थामें सबने मिलकर अपना शासनव्यवहार करना ही " ( वि+राज् ) वि-राज-शासन-पद्धति " है। अपने भारतमें इस समयमें भी वैराज्य परिस्थितिके समाज विद्यमान हैं। वे सरकारी कोर्टोंमें जाते नहीं, वे अपनी जातिके सब लोगोंको बुलाते हैं और अपने कर्तव्याकर्तव्यका निर्णय करते हैं और उस निर्णयका वे पालन करते हैं। यह वैराज अवस्था कुछ समय रही और पश्चात्—

## गृहपति संस्था

> सा उदक्रामत् सा गार्हपत्ये न्यक्रामत्।
> अथर्व० ८।१०।२

' वह राजविहीन स्थिति उत्क्रान्तिको प्राप्त हुई और वह गार्हपत्य अवस्थाको प्राप्त हुई। ' अर्थात् यह मानवसमाज इस समय उन्नत होकर गार्हपत्य नामक द्वितीय स्थितिको पहुंच कर रहने लगा। इस समय लोग घर करके रहने लगे, इसलिये इस समय एक घर, घरका स्वामी, घरकी स्वामिनी आदि नाते हो गये। ' गृहिणी ' घरका संचालन करने लगी। घरमें पुत्र, पुत्रियां, सेवक, सम्बन्धी ऐसा परिवार हुआ और स्वामीकी कल्पना यहां उत्पन्न हुई। यहां घरका ही राज्य शुरू हुआ। पालक और पालितकी पूर्ण कल्पना यहां उत्पन्न हुई। इस समय एक घरके परिवारमें झगडा न हो ऐसा उपदेश होने लगा—

## घरमें झगडे न हो

अनुव्रतः पितुः पुत्रो मात्रा भवतु संमनाः ।
जाया पत्ये मधुमतीं वाचं वदतु शन्तिवाम् ॥२॥
मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन् मा स्वसारमुत स्वसा ।
सम्यञ्चः सव्रता भूत्वा वाचं वदत भद्रया ॥ ३॥
समानी प्रपा सह वो अन्नभागः समाने योक्त्रे
सह वो युनज्मि । सम्यञ्चो अग्निं सपर्यतारा
नाभिमिवाभितः ॥ ६ ॥ अथर्व० ३।३०

' पिताके अनुकूल कार्य करनेवाला पुत्र हो। माताके साथ वह पुत्र उत्तम प्रसन्न मनके साथ बर्ताव करे । पतिके साथ पत्नी शान्तियुक्त भाषण करे । भाई भाईका द्वेष न करे । बहन बहनसे न झगडे । सब लोग एक प्रशस्त कार्यमें लगकर कल्याण करनेवाला भाषण आपसमें करें । सबका पानी पीनेका स्थान एक हो । सबने मिलकर एक स्थानमें बैठकर अन्नका सेवन करना चाहिये । सबने मिलकर एक कार्यमें दत्तचित्त होकर उसी कार्यको उत्तम रीतिसे सिद्ध करना चाहिये । तथा सबने मिलकर एक ही अग्निकी उपासना करनी चाहिये । '

इस तरह घरका स्वामीत्व एकके हाथमें आगया और घर तथा कुटुंब टिकना चाहिये, ऐसा सबको प्रतीत होने लगा । इससे पूर्व पशुके समान स्त्री-पुरुष पृथक् पृथक् रहते थे, अब इस अवस्थामें वे कुटुंब बनाकर कुटुंबमें रहना श्रेष्ठ है ऐसा मानने लगे ।

' अग्निं सपर्यत, आरा नाभिं इव अभितः '— जैसे रथचक्रके चारों ओर आरे लगे रहते हैं और मध्यमें चक्रकी नाभी रहती है उस तरह मध्यमें यज्ञकुण्डमें अग्नि रहे और कुटुंबके पारिवारिक जन उसके चारों ओर बैठें और हवनादि करें। इस तरहकी पारिवारिक एकताकी वृद्धि करनेवाली अग्निकी उपासना इस समय शुरू हुई । यह यज्ञ संस्थाका मूल है, यही आगे ' यज्ञसंस्था ' के रूपमें परिणत हुआ ।

## यज्ञसंस्थाका प्रभाव

सा उदक्रामत् सा आहवनीये न्यक्रामत् ॥ ४ ॥
यन्त्यस्य देवा देवहूतिं प्रियो देवानां भवति ॥५॥
अथर्व० ८।१०

' वह ( वि-राज् ) राजविहीन जनताकी स्थिति उत्क्रान्त हुई और यज्ञसंस्थामें परिणत हुई । देवताएं इस यज्ञमें आने लगी और यह यज्ञकर्ता देवोंको प्रिय होने लगा । '

नाना प्रकारके यज्ञ याग, क्रतु, सत्र वैसी ही नाना प्रकारकी इष्टियां होकर जनताकी बडी भारी संघटना होने लगी । पृथक् पृथक् कुटुंब थे, वे यज्ञके कारण एकत्रित होने लगे ।

यज्ञमें एक ओर यज्ञान्तर्गत हवनादि होता था और दूसरी ओर सभा आदि होती थी । इन सभाओंमें अपनी भविष्यकी उन्नतिका साधन किस तरह करना चाहिये इसका विचार होता था। इस कारण लोगोंको, इन यज्ञोंका अपनी उन्नतिके साथ घनिष्ठ संबंध है, इसका पता लगता था और इस कारण लोग यज्ञकी ओर आकर्षित होते थे । इस तरह इस यज्ञसंस्थाने जनताकी अच्छी संघटना की । यह यज्ञ-संस्था द्विजोंकी ही संस्था थी, प्रायः ब्राह्मण और विशेषतः वेदके ज्ञाता विद्वान् ही इस यज्ञमें कार्य करते थे । इसी कारण इसका नाम ' विप्र-राज्य ' करके प्रसिद्ध हुआ था। इससे पूर्व अनेक राज्यशासनोंके नाम दिये हैं, उनमें ' विप्र-राज्य ' यह एक नाम भी आगया है । यह ' विप्र-राज्य ' इस तरह यहां शुरू हुआ है ।

इस स्थानपर दिये मंत्रमें ' आहवनीये न्यक्रामत् ' ऐसा कहा है वह यज्ञका वाचक है । प्रारंभमें ये यज्ञ कौटुं-बिक ही होते थे । पश्चात् ये राष्ट्रीय स्वरूपके बन गये । बीचमें अनेक प्रकारके स्थित्यन्तर हुए ही होंगे । इसके पश्चात् प्रचंड संघटना होकर राष्ट्रीय स्वरूपके यज्ञ होनेका समय आगया । इन यज्ञोंकी सभाओंमें नाना प्रकारकी राजकीय चर्चाएं होकर महत्वके प्रस्ताव भी होते थे । रावण राज्यको तोडकर आर्यराज्यकी प्रस्थापना करनेका प्रस्ताव दशरथने किये अश्वमेधमें ही ऋषियोंने किया था और वह सर्वानुमतिसे स्वीकृत भी हुआ था । इससे यज्ञमें होनेवाली सभाओंमें किस तरहके राज्यशासन विषयक विचार होते थे, इसकी कल्पना आ सकती है ।

प्रारंभमें ये यज्ञ छोटेसे ही होते थे यह सत्य है। पर इन कौटुंबिक यज्ञोंके पश्चात् पीछे पीछे बडे भारी राष्ट्रीय यज्ञ होने लगे थे । इस तरह यज्ञका क्षेत्र बढता गया । ऊपर दिये मंत्रमें ' देव इसके यज्ञमें आने लगे और यह यज्ञकर्ता

देवोंको प्रिय होने लगा ' ऐसा जो कहा है, यह यज्ञके क्षेत्र-की बडी वृद्धि हुई इसकी सूचना देता है।

## ग्रामसभाकी स्थापना

कुटुंब संस्था बनकर यज्ञ होने लगे, पश्चात् यज्ञका क्षेत्र विशेष रूपसे बढने लगा और कुटुंबसे अधिक विस्तृत स्वरूपकी संघटना करनेकी आवश्यकता प्रतीत हुई। तब ' ग्रामसभा ' की स्थापना यज्ञसे ही हुई—

सा उदक्रामत् सा सभायां न्यक्रामत् ॥ ८ ॥
यन्ति अस्य सभां सभ्यो भवति ॥ ९ ॥

अथर्व० ८।१०

' वह विराज् शक्ति अधिक उन्नत हुई और वह ' ग्राम-सभा ' में परिणत हुई। इस सभामें जो जाते हैं उनको ' सभ्य ' कहते हैं। '

इस तरह ग्रामका राज्यशासन करनेके लिये ' ग्राम-सभा ' की स्थापना हुई। ग्रामके लोगोंके द्वारा चुने हुए ग्रामकी जनताके प्रतिनिधि इस सभामें आते थे और वे उस ग्रामका सब प्रकारके शासनका कार्य करते थे। गृहपति संस्थाकी अपेक्षासे इस ग्रामसभाका कार्य अधिक विस्तृत था। और यहां इस ग्रामसभा द्वारा ग्रामका राज्यशासन ही शुरू हुआ ऐसा यहां समझना योग्य है। ग्रामके लोगोंके झगडोंके निर्णय, ग्रामकी शिक्षा, ग्रामका आरोग्य, ग्रामका संरक्षण, ग्रामके धर्मकृत्य आदि सब कार्य इस ग्रामसभाके द्वारा ही अब होने लगे। ग्रामके लोग जैसे उन्नत होते जाते थे, उस रीतिसे ग्रामसभाके कार्य भी बढते ही रहते थे। पर जो जो कार्य ग्रामसभामें होते थे वे वे सब कार्य ग्रामसभाको ही करने पडते थे। ग्रामसभाने ये सब कार्य करने और ग्रामके लोगों-की संघटना करके उनकी एकताको सुस्थिर रखना और एकात्मताकी वृद्धि करना ये कार्य ग्रामसभाके थे। इस तरह ग्राम यह एक बडा कुटुंब ही बन गया।

प्रथम आरंभमें बिखरी जनता थी, कोई शासक नहीं था। उस शासकविहीन विराजक जनताकी शक्ति संघटित होकर उन्नत हुई, वह कुटुंब संस्थामें परिणत हुई। इस समय कौटुंबिक हवन होता था। इसीमेंसे यज्ञसंस्था उत्पन्न हुई। इससे ग्राम बना और ग्रामके नियंत्रणके लिये ग्राम-सभा नियत हुई और इस ग्रामसभा द्वारा ग्रामका शासन शुरू हुआ। सभा हुई तो अध्यक्ष, उपाध्यक्ष, मंत्री, उप-मन्त्री, कोशाध्यक्ष, सदस्य आदिकी आवश्यकता होनी ही है। इस कारण ये सभाके शासन चलानेवाले बने और यह एक शासकसंस्था ही नियत हुई। प्रथम जो जनता बिखरी हुई थी वह अब संघटित हुई और ग्रामकी संघटना निर्माण हुई।

अनेक ग्राम हुए। उन ग्रामोंकी ग्रामसभाएं हुईं और उनके द्वारा उन ग्रामोंका कार्य होने लगा।

जिस तरह व्यक्तियों और कुटुंबोंमें झगडे होते हैं, उसी तरह ग्रामग्राममें झगडे होना स्वाभाविक है। इसलिये अनेक ग्रामोंकी संघटना करके उनमें एकात्मताका भाव जाग्रत करनेकी अब आवश्यकता उत्पन्न हुई। इसी हेतुसे अनेक ग्रामोंकी एक ' नियामक समिति ' स्थापन करनेका विचार नेताओंमें उत्पन्न हुआ और समितिकी स्थापना हुई—

## राष्ट्रसमिति और मंत्रीमंडल

सा उदक्रामत् सा समितौ न्यक्रामत् ॥ १० ॥
यन्ति अस्य समितिं सामित्यो भवति ॥ ११ ॥
सा उदक्रामत् साऽऽमन्त्रणे न्यक्रामत् ॥ १२ ॥
यन्ति अस्य आमंत्रणं आमन्त्रणीयो भवति ॥ १३ ॥

अथर्व० ८।१०

' वही जनताकी विराट् शक्ति उत्क्रान्त होने लगी और वह ' राष्ट्रसमिति ' में परिणत हुई। जो इस समितिके सदस्य होते हैं उनको ' सामित्य ' कहते हैं। वही जन-शक्ति और अधिक उन्नत हुई और ' आमंत्रण ' परिषद्में ( मंत्रीमण्डलमें ) परिणत हुई। जो इस मंत्रीमण्डलके सदस्य होते हैं उनको ' आमंत्रणीय ' अर्थात् ' मंत्री ' कहते हैं। '

यहां हमने देखा कि ग्रामसभाके पश्चात् ' राष्ट्रसमिति ' हुई और इसके पश्चात् ' मंत्रीमण्डल ' बना। यह उन्नति क्रमसे प्राप्त ही थी। जैसी जैसी संघटना होती गयी, जैसा कार्यक्षेत्र विस्तृत होता गया, वैसी इन सभाओंकी रचना हो गयी। प्रथम ग्रामसभा बनी तो वही ग्रामसभा रचनाकी बुद्धि राष्ट्रसमितिकी स्थापना करनेके लिये समर्थ हुई। छोटे राज्यमें ग्रामसभाके पश्चात् राष्ट्रसमिति कार्य कर सकती है, परंतु बडा राज्य होनेपर बीचमें एक दो सभाएं होना भी स्वाभाविक है। जिसको हम ' प्रान्तसमिति ' कह सकते हैं। इस तरह ग्रामसभा, प्रान्तसभा, राष्ट्रसमिति, मन्त्री-

मण्डल, राष्ट्रपति आदिकी योजना स्वयं ही बन जाना स्वाभाविक ही है।

( वैराज ) राजविहीन अवस्थासे राष्ट्रपति अथवा 'प्रजापति' होनेतक प्रजाकी शक्ति संघटित हुई और केन्द्रित भी होती गयी। वह हमने मंत्रोंके मननसे बताया है।

भद्रं इच्छन्त ऋषयः स्वर्विदः तपो दीक्षां उपसेदुः अग्रे। ततो राष्ट्रं बलं ओजश्च जातं तदस्मै देवा उपसंनमन्तु॥ अथर्व०

'ऋषियोंने जनताका कल्याण करनेकी इच्छा की और अपने अतुलनीय प्रयत्नोंसे जो हलचल की उससे राष्ट्र बना, बल और ओज बना।' ऐसा जो कहा है वह कैसा बना वह यहां हमने बताया है। वि-राज् प्रारंभमें थी, पश्चात् गृहपति बना, तत्पश्चात् यज्ञसंस्था हुई, नंतर ग्रामसभा, प्रान्तसभा, राष्ट्रसमिति, मंत्रीमण्डल, राष्ट्रपति अथवा प्रजापति क्रमसे बने हैं। यह होनेतक आवश्यक समय लगा ही होगा। यह सब क्षणार्धमें हुआ ऐसा मानना कठिण ही है। जितना समय चाहिये उतना लगा ही होगा। पर यह सब अपने परिश्रमसे ऋषियोंने किया और उनके अथक परिश्रमसे राष्ट्रका शासनतंत्र योग्य रीतिसे खडा हुआ। इसके मीठे फल हमें आज दीखते हैं।

ग्राम हुए, उनके शासन करनेके लिये ग्रामसभाएं हुईं, अनेक ग्रामोंके प्रान्त बने, अतः प्रान्तोंका शासन करनेके लिये प्रान्तसमितियां बनीं, अनेक प्रान्तोंका राष्ट्र बना, इस समय राष्ट्रका शासन करनेके लिये राष्ट्रसमिति बनी। पश्चात् मन्त्रीमण्डल बनाया गया। नाना प्रकारके छोटे और बडे अधिकारी नियत हुए। अधिकारीके स्थानके लिये सुयोग्य पुरुषकी नियुक्ति होने लगी। इस तरह उत्तम सुयोग्य अधिकारीकी पसंदगी करनेका समय आनेपर उस कार्यके लिये कुछ नियम होनेकी आवश्यकता है। इस विषयके नियम हम वेदमें देखते हैं। वे नियम ये हैं कि ये राष्ट्रके शासनाधिकारपर नियुक्त होनेवाले अधिकारी ब्रह्मचर्य पालनपूर्वक उत्तम विद्वान् स्नातक होने चाहिये। इस विषयमें अब देखिये—

## सब अधिकारी ब्रह्मचर्य पालनपूर्वक स्नातक हुए विद्वान् ही हों

इस विषयमें ये वेदमंत्र देखनेयोग्य है—

आचार्यो ब्रह्मचारी ब्रह्मचारी प्रजापतिः।
प्रजापतिः विराजति विराडिन्द्रोऽभवद्वशी॥१६॥
ब्रह्मचर्येण तपसा राजा राष्ट्रं विरक्षति।
आचार्यो ब्रह्मचर्येण ब्रह्मचारिणमिच्छते॥१७॥
अथर्व० ११।५

"'आचार्य' अर्थात् शिक्षक और प्राध्यापक तथा शिक्षा विभागके अधिकारी ब्रह्मचर्य पालन करके स्नातक जो बने हैं वे ही हों। तथा 'प्रजापति' अर्थात् प्रजाके पालनके कार्यमें नियुक्त किये शासनाधिकारी भी ब्रह्मचर्य पालनपूर्वक स्नातक बने हुए ही हों। इस तरहके संयमी ब्रह्मचर्य पालनपूर्वक विद्याव्रत स्नातक बने हुए विद्वान् यदि प्रजापालनके कार्यके लिये नियुक्त किये गये तो ही वे ( विराजति ) अपने अधिकारके क्षेत्रमें अच्छी प्रकारसे शोभते हैं। वे अपना नियत कर्तव्य उत्तम रीतिसे करेंगे और उनसे वह कार्य निर्दोष रीतिसे हो सकेगा।

इस तरह बने हुए प्राध्यापकों और अधिकारियोंमें जो ( वशी ) अपने सब इंद्रियोंको अपने स्वाधीन रखकर अपना कार्य निर्दोष करनेवाला होगा वही ( इन्द्रः अभवत् ) राष्ट्रका अधिपति-राष्ट्राध्यक्ष होगा। ब्रह्मचर्यरूप तपसे राजा राष्ट्रका उत्तम संरक्षण कर सकता है। आचार्य भी स्वयं ब्रह्मचर्यका पालन करता है और अपने पास अध्ययन करनेके लिये आनेवाले ब्रह्मचारी भी वैसे ही ब्रह्मचर्यका पालन करें ऐसी इच्छा वह करता है।

राष्ट्रकी शिक्षाके विभागमें ब्रह्मचर्यका पालन करके विद्वान बने हुए स्नातक ही नियुक्त किये जांय और राष्ट्रके शासनकार्यके लिये भी ब्रह्मचर्य पालन करके विद्वान तथा सुशील बने स्नातक ही नियुक्त किये जाय। इससे राज्यशासन निर्दोष होगा और प्रजाका सुख बढेगा।

राष्ट्रके शासनक्षेत्रमें किसी भी स्थानपर असंयमी अविद्वान कदापि नियुक्त न किया जावे। असंयमी मनुष्यके इन्द्रिय उसके स्वाधीन नहीं होते, इस कारण वह लोभ-मोहमें फंसता है और रिश्वतखोरी, कपट, ढोंग, अनाचार, दुराचार, व्यभिचार, काला बजार करता है और इस कारण ऐसे अधिकारीसे प्रजाको बडे कष्ट भोगने पडते हैं। इसलिये राष्ट्रशासनके किसी भी कार्यपर जो कार्य करनेवाला अधिकारी नियत किया जावे, वह ब्रह्मचर्य पालन करके स्नातक बना ही संयमी अधिकारी हो। असंयमी दुराचारी किसी भी परिस्थितिमें नियुक्त न किया जावे। इन मंत्रोंका

यह आदेश सब राज्यशासनोंके लिये हितकारी ही सिद्ध होगा। इसमें संदेह नहीं है।

ब्रह्मचर्यरूपी तपसे पवित्र तथा संयमी बने पुरुष यदि राज्यशासनके अधिकारी बने तो वे अपना कर्तव्य उत्तम रीतिसे करेंगे जिससे प्रजाको सुख प्राप्त हो सकेगा। वैसा सुख असंयमी दुराचारी अधिकारी नियुक्त हुए तो कदापि होना संभव नहीं है।

ग्रामसभाके सभासद चुनना हो, राष्ट्रसमितिके सदस्य पसंद करना हो, राष्ट्रके शासनाधिकारी नियुक्त करना हो अथवा शिक्षाक्षेत्रमें प्राध्यापक नियत करना हो, सर्वत्र संयमी वशी इन्द्रियनिग्रही विद्वानोंकी ही नियुक्ति होनी चाहिये। यह कसौटी कितनी उत्तम है इसका अधिक स्पष्टीकरण करनेकी बिलकुल आवश्यकता नहीं है।

## स्वराज्यके अधिकारी तथा संसद्के सदस्य

'बहुपाय्य स्वराज्य' के राष्ट्रीय संसदके सदस्योंके गुण ब्रह्मचर्यपालनके साथ साथ और भी होने चाहिये ऐसा बहुपाय्य स्वराज्यके मंत्रमें कहा है। (ईयचक्षसः) व्यापक दृष्टि जिनकी है, (मित्रः) जो मित्रवत् व्यवहार करनेवाले हैं और जो (सूरयः) ज्ञानी हैं, विद्वान् हैं, शास्त्रपर टीका लिखनेका जिनका अधिकार है, ऐसे राष्ट्रीय संसदके सदस्य हों। ऐसा बहुपाय्य स्वराज्यके घोषणा मंत्रमें कहा है—

आ यद् वां ईयचक्षसा मित्र वयं च सूरयः।
व्यचिष्ठे बहुपाय्ये यतेमहि स्वराज्ये॥

ऋ० ५।६६।६

'(ईयचक्षसा) विस्तृत दृष्टिवाले, मित्रवत् व्यवहार करनेवाले तथा ज्ञानी ऐसे सदस्य राष्ट्रकी संसदमें हों और वे मिलकर बहुतोंद्वारा जिसका पालन होता है, ऐसे विस्तृत स्वराज्य शासनमें जनताकी उन्नतिके लिये शासन करनेका (आयतेमहि) प्रयत्न करें।'

ब्रह्मचर्यपालन जिन्होंने किया है जो सबके साथ मित्रवत् व्यवहार करते हैं, जो बडे विद्वान हैं वे राष्ट्रीयसभाके सदस्य हों और राष्ट्रका शासन करें अथवा राष्ट्रके शासकोंका मार्गदर्शन करें। जो गुरुकुलोंमें १२ अथवा २४ वर्ष रहकर उत्तम विद्याध्ययन करके ज्ञानी बने हैं, संयमी तथा सद्व्यवहारी बने हैं, जिनकी दृष्टि व्यापक बनी हैं, जिनके अन्दरका विद्वेषका भाव दूर हो चुका है, वे सदस्य ही (बहुपाय्ये स्वराज्ये आयतेमहि) बहुपाय्य स्वराज्यका संचालन करनेके लिये योग्य हैं।

आज भी विश्वविद्यालयके पदवीधर ही इस कार्यके लिये पसंद किये जाते हैं। परन्तु आजके शिक्षाक्रममें ब्रह्मचर्य, इन्द्रियसंयम, मनोनिग्रह, यमनियम पालन, आदिको स्थान ही नहीं है। इस समय शिक्षालयोंमें केवल साक्षरताकी ओर ही ध्यान दिया जाता है। इस कारण आजके पदवीधारी संयमी होंगे ही ऐसा कोई नियम नहीं है। पदवीधारी संयमी ही हों ऐसी हमारे राष्ट्रीय शिक्षाविभागकी अपेक्षा भी नहीं है। इस कारण असंयमी शासनाधिकारी राज्यशासन चलाते हैं। इसके जो दुष्परिणाम हैं वे प्रजाको भोगने ही पडते हैं। आज इसपर कोई उपाय अपने पास नहीं है। ऋषियोंने वैदिक शासनमें इसका उपाय देखा था। वह वेदका उपाय आज भी करके देखनेयोग्य है। हम अपने शिक्षणालयोंमें संयम तथा यमनियमका वायुमंडल तैयार करें और हमारे पदवीधर संयमशील हों ऐसा यत्न करें।

## शिक्षाका ध्येय

प्राचीन गुरुकुलकी शिक्षापद्धतिमें स्नातकोंके सन्मुख तथा आचार्योंके सन्मुख इन्द्रियसंयम तथा मनोनिग्रहका ध्येय था। उस समय सहशिक्षण नहीं था। शृंगार करके अपना सौंदर्य बढानेके लिये प्रतिबंध था। सीधासादा रहनसहन करनेकी ओर ध्यान दिया जाता था। अमुक प्रकारके ग्रंथ ही पढे जांय और बुरे ग्रंथोंका पाठ न हो इस विषयमें बडी दक्षता ली जाती थी। अर्थात् संयम पालन हो इस विषयकी दक्षता अधिकसे अधिक की जाती थी। आजकी शिक्षणसंस्थाओंमें ऐसा परिशुद्ध वायुमंडल किसी भी स्थानमें नहीं है। इसलिये उत्तम स्वराज्यशासन चलानेके लिये जैसे मनःसंयमी कार्यकर्ता मिलने चाहिये वैसे इस समय मिलते नहीं हैं। इस हेतुसे आजकी शिक्षापद्धतिमें ऐसा सुधार करना चाहिये कि जिससे संयमी तथा मनोनिग्रही पुरुष अधिकसे अधिक निकल सकें। ऐसा करना अत्यंत आवश्यक है।

## आयुकी मर्यादाकी ही योग्यता

आजके अपने राष्ट्रके संविधानके अनुसार जो मनुष्य २१ वर्षोंकी आयुका हुआ है, वह मताधिकारी तथा संसदका

सदस्य होनेयोग्य है ऐसा माना गया है। यदि वह अपने अनुकूल बहुमती प्राप्त कर सकेगा तो वह मन्त्रीपदपर भी चढ सकता है। क्या यही आयुकी ही कसोटी पर्याप्त है? विद्या, सदाचार और मनःसंयमकी कसोटी होगी, तो कितना अच्छा होगा? यही सदाचारकी कसोटी ऋषिकालके स्वराज्यशासनमें थी। वह उत्तम थी ऐसा आज भी हम कह सकते हैं। आज भी वह अनुकरणीय है इसमें संदेह नहीं है। अपना आजका स्वराज्यशासन निर्दोष और सुखदायक करनेकी इच्छा है तो अपनेको आज संयमी तथा कार्यक्षम पुरुष स्वराज्यशासन चलानेके लिये मिलें ऐसा करना अत्यंत आवश्यक है।

## संयमी कार्यक्षम शासकों द्वारा चलाया शासन ही उत्तम होगा

साम्राज्यशासन बहुत ही बुरा है ऐसा आज सब लोग मानने लगे हैं। एकतंत्री राज्यपद्धति बहुत ही बुरी है ऐसा भी आज माना जाता है। आजके शासनके अनुभवसे वह सत्य भी है। पर यदि राष्ट्रशासनके सब अधिकारके स्थानोंके लिये यमनियमोंका पालन करनेवाले, इन्द्रियोंका संयम करनेवाले, संयमशील वशी कार्यक्षम कर्तव्यदक्ष विद्वान अधिकारी मिल गये, तो साम्राज्य हो अथवा एकतंत्रीराज्य हो वह निःसन्देह प्रजाको कष्ट देनेवाला ही होगा ऐसा मानना अयोग्य है। हमारी आजकी कल्पना और ऋषियोंकी प्राचीन कल्पना इसमें ऐसा यह बडा अन्तर है। ऋषियोंने उस ऋषिकालमें ये शासनतन्त्र अत्यंत परिशुद्ध किये थे और उनकी पद्धति अन्तःशुद्धीपर आश्रित थी।

वैदिक समयके ऋषियोंने ग्रामसभा, प्रान्तसमिति, राष्ट्रपरिषद्, मन्त्रीमण्डल आदिके सदस्य तथा राज्यशासनके अधिकारी, शिक्षासंस्थामें अध्यापनका कार्य करनेवाले अध्यापक आदि सब संयमशील हों, उत्तम ज्ञानी हों और मित्रवत् आचरण करनेवाले हों ऐसा निश्चित किया था और वह वेदके वचनके अनुसार निश्चित किया था। इससे उनका राज्यशासन सबका सब परिशुद्ध हो गया था। इस कारण कोई राज्यशासन हो वह इस तरहकी परिशुद्धताके कारण प्रजाके कष्ट बढानेवाला होता नहीं था। यदि हम अपना राज्यशासन इस तरह संयमशील अधिकारियों द्वारा चला सकेंगे तो यह भी प्रजाका दुःख नहीं बढा सकेगा। इस कारण हमें आज ऐसा प्रयत्न करना योग्य है।

परन्तु आज यदि किसीने कहा कि 'राज्यशासनके अधिकारी संयमी होने चाहिये' तथा 'विद्यापीठोंसे संयमशील पदवीधर ही बाहर आ जांय' तो आज इस विधान करनेवालेका उपहास ही होगा। आजकी मनःप्रवृत्ति ऐसी है। ऋषिकालका ध्येय और आजका ध्येय इसमें ऐसा महदन्तर है।

## सेवक और स्वयंसेवक

राष्ट्रशासनका कार्य करनेवाले मन्त्री, उपमंत्री, प्रान्ताधिकारी, सेनापति, सैनिक आदि अनेक अधिकारी होते हैं इनकी नियुक्ति राज्यशासन करनेवाले करते हैं।

प्रश्नोपनिषद्में प्राणोंके अधिकार बतानेके लिये यही अधिकारियोंको अधिकारस्थानपर रखनेका रूपक दिया है वह ऐसा है—

**यथा सम्राडेव अधिकृतान् विनियुंक्ते,**
**एतान् ग्रामान्, एतान् ग्रामान् अधितिष्ठस्वेति,**
**एवमेव एष प्राणः इतरान् प्राणान्**
**पृथक् पृथगेव संनिधत्ते।** प्रश्न उ० ३।४

जिस तरह सम्राट् अधिकारियोंकी नियुक्ति करनेके समय कहता है कि तू इन ग्रामोंपर और तू उन ग्रामोंपर शासनका कार्य कर और इस आज्ञानुसार वे अधिकारी अपने अपने नियत स्थानपर कार्य करने लगते हैं, उस तरह मुख्य प्राणकी आज्ञाके अनुसार अन्य प्राण शरीरके विभिन्न भागोंमें जाकर रहते और अपना अपना वहांका कार्य करने लगते हैं।'

यहां मुख्य प्राण सम्राट् और अन्य प्राण प्रान्तके अधिकारी हैं। सम्राट्का आदेश जैसा राज्यमें चलता है वैसा ही मुख्य प्राणका आदेश अन्य प्राणोंपर चलता है।

शरीरस्थ प्राणोंका वर्णन अध्यात्म वर्णन है, इसीके समान राष्ट्रके सम्राट्का वर्णन है। इस तरह अध्यात्मके वर्णनके साथ राष्ट्रव्यवहारका अथवा मानवी व्यवहारका सादृश्य है।

वाजसनेयी यजुर्वेदमें '**राजा मे प्राणः**' ( वा० य० २०।५ ) मुख्य प्राण राजा है ऐसा कहा है। यह प्राणरूप राजा इतर गौण प्राणोंको शरीरके विभागोंका कार्य करनेकी आज्ञा करता है। यह वर्णन राज्यशासनके वर्णनके समान ही है। ऊपर दिये प्रश्नोपनिषद्में यह साम्य स्पष्ट रूपसे बताया है। राष्ट्रमें जैसा सम्राट् वैसा शरीरमें प्राण है।

प्राणके वर्णनसे राजाके कर्तव्यका बोध मिल सकता है अथवा राजाके वर्णनसे प्राणके व्यापारका बोध मिल सकता है। यह साम्य प्राणव्यवहार और राष्ट्रशासक व्यवहारमें स्पष्ट है।

यहां राजा और उसके शासनाधिकारीका वर्णन है। पर यहां राज्यशासनमें दूसरे भी स्वयंसेवक होते हैं। इनका वर्णन हम बृहदारण्यकोपनिषद्में देखते हैं—

**प्रजापतिः हि कर्माणि ससृजे। तानि सृष्टानि अन्योन्येनास्पर्धन्त।...तानि मृत्युः श्रमो भूत्वा उपयेमे।... श्राम्यत्येव वाक्, श्राम्यति चक्षुः। अथ इमं एव नाप्नोद्योऽयं मध्यमः प्राणः...... अयं वै नः श्रेष्ठः यः संचरंश्चासंचरंश्च न व्यथते अथो न रिष्यति। बृ० उ० १।५।२१**

'प्रजापतिने अपने पालनके कार्यके सम्बन्धमें अनेक कर्म उत्पन्न किये और उनपर अधिकारियोंको नियुक्त किया। उनमें आपसमें स्पर्धा होने लगी।... उनके पीछे मृत्यु श्रमरूपसे लगा।... इसलिये वाणी थक जाती है, चक्षु थकता है। पर मुख्य प्राणको उस श्रमरूपी मृत्युसे कुछ भी नहीं हुआ। इसलिये यह प्राण अन्दर और बाहर संचार करता हुआ भी थकता नहीं।'

आंख, नाक, कान, मुख, हाथ पांव, आदि इन्द्रियाँ थोडा कार्य करनेपर थकती हैं। विश्राम लेनेके विना वे पुनः कार्य नहीं कर सकती। परन्तु प्राण कैसा है देखिये। यह जन्मसे मृत्युतक विश्राम न लेता हुआ कार्य करता है पर थकता नहीं और विश्राम भी नहीं लेता। इस प्रकार इन्द्रियोंसे प्राण श्रेष्ठ है।

इन्द्रियोंको भोग चाहिये, विश्राम चाहिये, नहीं तो वे इन्द्रिय अपना कार्य नहीं कर सकते। ऐसा प्राणका नहीं है। प्राण शरीरके रक्षणार्थ अन्दर और बाहर संचार करनेका कार्य सतत करता रहता है, पर वह कभी थकता नहीं, कभी विश्राम भी नहीं करता। यह अपने शरीररूपी राष्ट्रका संरक्षण करनेका कार्य सतत करता रहता है। इसलिये शरीररूपी राष्ट्रके लिये प्राणकी सेवाकी अत्यन्त आवश्यकता है।

शरीररूपी राष्ट्रमें इन्द्रियां वैतनिक सेवक हैं और प्राण अवैतनिक स्वयंसेवक हैं। शरीरस्वास्थ्यकी दृष्टिसे इन्द्रियोंकी सेवाकी अपेक्षासे प्राणकी सेवाका महत्व बहुत ही अधिक है। राष्ट्रसेवामें भी इसी तरह वैतनिक सेवकोंकी अपेक्षा अवैतनिक स्वयंसेवक अधिक महत्वका कार्य करते हैं। अध्यात्मके सिद्धान्त इस तरह राष्ट्रके शासनमें परिवर्तित होते हैं। यह बात यहां स्पष्ट होगयी। इन्द्रियां भोग भोगनेवाले सेवक हैं और प्राण किसी प्रकार भोग न लेते हुए निष्काम सेवा करते रहते हैं। इस कारण इनकी योग्यता अधिक है।

## जो पिण्डमें वही ब्रह्माण्डमें

**ये पुरुषे ब्रह्म विदुः ते विदुः परमेष्ठिनम्।**
अथर्व०

'जो पिण्डमें है वही ब्रह्माण्डमें है।' पिण्डमें अर्थात् एक शरीरमें जो ब्रह्म जानता है वह ब्रह्माण्डमें परमेष्ठी प्रजापतिको जानता है। इस शरीरमें इन्द्रियां वैतनिक स्वयंसेवक हैं, इन्द्रियोंके भोग ही उनका वेतन है। विश्राम ही उनकी छुट्टी है। इन वैतनिक सेवकोंसे भिन्न यहां 'प्राण' ये अवैतनिक स्वयंसेवक हैं। जन्मसे मरनेतक ये शरीरके रक्षणका कार्य करते हैं। इनके लिये किसी तरह भोगरूपी वेतन मिलता नहीं, तथा कभी विश्राम भी नहीं मिलता। तथापि ये स्वयंसेवक इस शरीररूपी राष्ट्रकी निष्कामभावसे अविश्रान्त सेवा करते ही रहते हैं। यही इन स्वयंसेवकोंका ध्येय है।

वैतनिक सेवकोंकी अपेक्षा ये अवैतनिक स्वयंसेवक बडा ही महत्वका कार्य करते हैं। इनकी इस निष्कामभावसे राष्ट्रसेवासे ही यह शरीररूपी राष्ट्र जीवित रहता है। शरीररूपी पिंडमें जो व्यापार है उसे जानकर राष्ट्रमें भी वैसा ही व्यवहार है ऐसा जानना चाहिये।

वेतनपर दृष्टि रखकर सेवा करनेवाले नौकर वेतन लेते हैं, छुट्टी भोगते हैं, कभी कभी हडताल करके काम भी बंद रखते हैं और वेतन बढानेकी मांग करते हैं। वेतनपर दृष्टि रखनेवाले सेवकोंका ऐसा ही बर्ताव सदा होता रहता है।

राष्ट्रकी निष्काम सेवा करनेके लिये तत्पर रहनेवाले स्वयंसेवक राष्ट्रकी सेवा केवल सेवाभावसे करते हैं। वे वेतन नहीं लेते, परंतु राष्ट्रके संरक्षणका कार्य जो जिस समय उपस्थित होगा वह तत्परतासे करनेके लिये सदा तैयार रहते हैं। इन अवैतनिक स्वयंसेवकोंके कार्यका राष्ट्रोत्कर्षमें महत्व शरीरके अन्दरके प्राणके कार्यके महत्वके समान विशेष रूपसे

*

रहता है। राष्ट्रमें ऐसे निष्काम स्वयंसेवक जितने अधिक होंगे, उतना उस राष्ट्रका तेज अधिक बढता जायगा।

## सकाम और निष्कामसेवा

राष्ट्रकी जो सेवा वेतन लेकर करते हैं वह सकाम सेवा कहलाती है और जो अवैतनिक स्वयंसेवक सेवा करते हैं वह निष्कामसेवा कही जाती है। वैतनिक सेवकोंकी सेवा-की अपेक्षा अवैतनिक निष्ठावान स्वयंसेवकोंकी सेवा बहुत ही महत्त्वकी होती है। ऋषियोंने यह जान लिया था और इसीलिये वैतनिक सेवकोंकी तुलना उन्होंने इन्द्रियोंके साथ की थी और अवैतनिक स्वयंसेवकोंकी तुलना प्राणोंके साथ की थी और इससे यह बताया था कि अवैतनिक स्वयं-सेवकके कार्यका राष्ट्रीय महत्त्व अत्यधिक है। इस अध्यात्म-ज्ञानके आधारपर ही उन्होंने अपने राष्ट्रकी रचना की थी। इस राष्ट्र संरक्षणकी व्यवस्थामें स्वयंसेवकोंका संमान अधिक होता था।

## शरीरमें राष्ट्र

अपना शरीर एक राष्ट्र ही है। इस शरीरमें करोडों अणु-जीव रहते हैं। इस शरीररूपी राष्ट्रमें अंग, अवयव और इन्द्रिय ये प्रांत हैं। प्रत्येक प्रांतका एक अधिकारी उस प्रांत-में रहता है और वहांका कार्य करता है।

इस शरीररूपी राष्ट्रपर रोगक्रमियोंका हमला होता है। ये रोगक्रमि भी अणुजीव ही हैं। वे रोगक्रमि शरीरके अणु-जीवोंके शत्रु होते हैं। रोगक्रमि शरीरके अणुजीवोंपर आक्र-मण करते हैं। इस समय शरीरके अणुजीव और रोगक्रमि इनमें घोर युद्ध शुरू होता है और इस युद्धमें दोनों दलोंके सैनिक मरते हैं।

जैसा राष्ट्रपर हमला करनेवाले शत्रुसैनिकोंसे युद्ध होता है और दोनों दलोंके सैनिक उस युद्धमें मरते हैं वैसे ही इस रोगक्रमियों और शरीरके अणुजीवोंका युद्ध होता है और दोनों दलोंके सैनिकोंका नाश होता है।

दोनों स्थानके युद्ध समान ही हैं। शरीरस्थ अणुजीव अति सूक्ष्म होते हैं और राष्ट्रके मानव बडे विशाल देह-धारी होते हैं। अन्यथा दोनों स्थानकी अवस्था समान ही होती है। ऋषियोंने इस पिण्ड शरीरमें स्वभावसे क्या चलता है यह देखा और वैसी व्यवस्था अपने राष्ट्रमें की। यही अध्यात्मज्ञानके आधारसे राज्यशासनकी व्यवस्था करना है।

इस शरीरके सब अवयव अपना कार्य सब शरीरकी सुस्थिति करनेके लिये ही करते रहते हैं। इसी तरह राष्ट्रके मनुष्योंको अपने सबके हितार्थ करना उचित है यह नियम ऋषियोंने अध्यात्मके नियमको देखकर निश्चित किया। राष्ट्र-के ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र ये राष्ट्रके मुख, बाहू, पेट और पांव है। अर्थात् जैसा मुख, बाहु आदिकोंका सहकार्य शरीरमें होता है वैसा ही सहकार्य इन वर्णोंका राष्ट्रमें होना चाहिये।

> स्व-कर्मणा तं अभ्यर्च्य सिद्धिं विंदति मानवः।
> गीता

यह नियम इस तरह ऋषियोंने बनाया था और यह नियम इस मानव शरीरमें स्वभावतः चला हुआ कार्य देख-कर, तदनुसार बनाया होनेके कारण उसमें मानव हितका स्थायी भाव है। प्रत्येक मनुष्यने अपने स्वभाव सिद्ध कर्म-से राष्ट्रपुरुषकी सेवा करनी चाहिये। निष्कामसेवा राष्ट्रके लिये जितनी होगी उतनी वह उस राष्ट्रकी शक्ति बढायगी।

## पापभक्षणका दोष न बनाओ

जो केवल अपने लिये ही अन्न पकाता है और उसे स्वयं ही खाता है; उसमेंसे दूसरेको कुछ भी नहीं देता वह दोषका भागी होता है। ऐसा एक वेदमन्त्र भी कहता है देखिये—

> मोघं अन्नं विन्दते अप्रचेताः, सत्यं ब्रवीमि
> वध इत् स तस्य। नार्यमणं पुष्यति नो सखायं,
> केवलाघो भवति केवलादी। ऋ० १०।११७।६

' अप्रबुद्ध मनुष्यको यदि अन्न प्राप्त हुआ तो वह व्यर्थ ही है। मैं सच कहता हूं कि वह उसका वध ही है। वह श्रेष्ठ पुरुषको दान नहीं देता और मित्रको भी देता नहीं है। वह अकेला ही खाता है, इसलिये वह सचमुच पाप ही खाता है। ' मनुष्य किस प्रकार अपना बर्ताव करे इस विषयमें यह कथन बडा महत्त्वपूर्ण आदेश दे रहा है।

> भुञ्जते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात्।
> गीता ३।१३

' जो केवल अपने लिये ही पकाते हैं वे पाप ही खाते हैं। ' यह गीताका वचन ऊपरके वेद वचनका अनुवाद ही

है। राष्ट्रके लोगोंने आपसमें तथा राष्ट्रके शासनके अधिकारियोंने किस तरहका व्यवहार करना चाहिये उसका आदेश इस वचनमें स्पष्ट रीतिसे दिया है। राष्ट्रशासनमें सर्व जनोंका हित साधन होनेकी दृष्टि रहनी चाहिये। यह इस विवेचनका तात्पर्य है।

## राष्ट्र एक देह है

" राष्ट्रके सर्व प्रजाजन मिलकर एक ही देह है यह वैदिक कल्पना है। ऋषियोंने इस सिद्धान्तपर ही अपना राज्यशासन खडा किया था। एक शरीरमें सिर, बाहू, पेट और पांव ये चार अवयव रहते हैं, उसी तरह राष्ट्रमें ज्ञानी वीर व्यापारी और कर्मचारी रहते हैं। जैसे चार अवयवोंका मिलकर एक शरीर होता है उसी तरह ये चार वर्ण मिलकर राष्ट्रका एक शरीर होता है। इस एकताका स्वीकार करके पश्चात् जैसा आचरण करना योग्य होगा वैसा आचरण करना चाहिये। शिक्षा विभागने इस ध्येयके तरुण तैयार करके उनके द्वारा राष्ट्रका शासन करना चाहिये।

सब 'विश्वरूप' ही वस्तुतः एक 'पुरुष' है। पर सब मनुष्योंको यह समझता नहीं, इसलिये एक राष्ट्रका एक देह है ऐसा कहा। इसका नाम हम 'राष्ट्र पुरुष' रख सकते हैं। सब विश्वको 'विराट् पुरुष' कहा जाता है। जैसा 'व्यक्ति पुरुष' एक है, वैसा ही 'राष्ट्र पुरुष' एक ही है और वैसा ही 'विराट् पुरुष' एक ही है। इस तरह एकात्मता समझमें आगयी और 'अनन्यभाव' का यह स्वरूप समझमें ठीक तरह आगया, तो मानवी व्यवहारमें दोष उत्पन्न होनेकी संभावना नहीं है। जो दोष उत्पन्न होता है वह पृथग्भावसे होता है। '**द्वितीयाद्वै भयं भवति**' दूसरा रहा तो उससे भय होता है। सब राष्ट्र मिलकर एक ही पुरुष हुआ तो सब मानवोंमें अनन्यभाव रहेगा और व्यवहारमें किसी तरह दोष नहीं हो सकेगा। अन्यभावसे ही सब दोष होते हैं, अनन्यभावसे सबका एकात्म्य होनेपर जिस तरह एक अवयव दूसरेकी सहायता करता है उसी तरह एक मानव दूसरेका सहायक ही होगा। अनन्यभावका यह महत्व है।

## राज्यके अधिकारी

राज्यके अधिकारी कौन कौन हों इस विषयमें इसके पूर्व कुछ लिखा गया है। परन्तु अब यहां यजुर्वेदसे कुछ अधिकारियोंके नाम क्रमशः तथा प्रकरणशः लिखते हैं जिससे शासनके अधिकारियोंकी कुछ कल्पना आ सकती है।

## ज्ञानप्रचार-विभाग

**मंत्री**- नाना प्रकारके राष्ट्रकार्यके मन्त्री। शिक्षामन्त्री, संरक्षणमन्त्री, युद्धमंत्री, उद्योगमंत्री, उद्यममंत्री, गृहमंत्री, विदेशमंत्री आदि।

**अधिवक्ता**- प्रचारमंत्री, उपदेशक, धर्माधिकारी, अध्यापक, प्राध्यापक आदि।

**उद्गुरमाण**- उन्नतिके नाना योजनाओंका विचार और प्रचार करनेवाला।

**श्रुतः**- प्राचीन ज्ञानविज्ञान इतिहास आदिका प्रवक्ता,

**देवानां हृदयः**- देवोंका हृदय जाननेवाला, ध्यान धारणा करनेवाला, दिव्य हृदयवाला।

**सभा**- ग्रामसभा, प्रान्तसमिति, राष्ट्रपरिषद्, मंत्रीमण्डल आदि।

**सभापति**- सभाओंका अध्यक्ष,

**लोक्य**- लोकसम्बन्धी कार्य करनेवाला,

**श्रवः**- अध्ययन करनेवाला,

**प्रतिश्रवः**- अध्यापक वर्ग,

**रुद्रः**- ( रुत्+रः )—शब्दज्ञान देनेवाला,

**सूतः**- कथाकार, इतिहासका व्याख्याता।

## संरक्षण-विभाग

जगतां पतिः, दिशां पतिः, पुष्टानां पतिः, सत्वनां पतिः, पशूनां पतिः, क्षेत्राणां पतिः, वनानां पतिः, कक्षाणां पतिः, अरण्यानां पतिः, स्थपतिः, क्षेत्रपतिः, व्याधिनीनां पतिः- ये विविध अधिकारी हैं। इनमें 'व्याधिनीनां पतिः' यह सेनाविभागका अधिकारी है।

**निकृन्तानां पतिः**- शत्रुकी सेनाको काटनेवाली वीर सेनाका प्रमुख,

**कुलुंचानां पतिः**- शत्रुका भेदन करनेवाले वीरोंका प्रमुख,

**गणपतिः, व्रातपतिः, शर्धपतिः**- छोटे बडे सेनाविभागोंका प्रमुख अधिकारी,

**शूरः, विचिन्वत्कः**- शूरवीर, शत्रुवीरोंको ढूंढ ढूंढकर काटनेवाला,

**रथी, आशुरथ-** रथपर बैठकर युद्ध करनेवाला, शीघ्रगामी रथपर बैठनेवाला,

**आशुषेणः आशु-सेनः-** सेनाको शीघ्र गतिसे चलानेवाला वीर,

**सेनानी-** सेनापति,

**दुन्दुभ्यः-** ढोल बजानेवाला सैनिक,

**असिमान्, इषुमान्, सृकायी, निषंगी, धन्वायी, आयुधी, शतधन्वा, तीक्ष्णेषु, स्वायुध, सुधन्वा, वर्मी, कवची, बिल्मी, वरूथी-** ये नाम विभिन्न शस्त्रधारी सेनाविभागोंके वाचक है।

**कृत्स्नायतया धावन्, निव्याधी, जिघांसत्, आहन्त्य, विध्यत्, अवभेदी, हन्ता, हनीयान्, विक्षीणक, अभिघ्नत्, अग्रेवध, दूरेवधः, आहनन्यः, धृष्णुः-** ये नाम शत्रुकी कतल करनेमें प्रवीण वीरोंके हैं।

**हिरण्यबाहुः-** बाहुपर सुवर्णका कवच धारण करनेवाला,

**सहमानः-** शत्रुका पराभव करनेवाला,

**आतन्वानः, प्रतिदधानः, आयच्छत्, अस्यत्, विसृजत्, आखिदत्, प्रखिदत्-** ये नाम शत्रुके ऊपर अचूक प्रहार करनेवाले वीरोंके हैं।

**आव्याधिनी, विविध्यन्ती, संहर्ती-** ये नाम शत्रुपर हमला करनेवाले सेना समूहके वाचक हैं।

**अश्वपतिः-** घुडसवार,

**श्वपति-** कुत्तोंका पालन करनेवाला वीर,

**पथीनां पतिः-** प्रवासीयोंका रक्षक अधिकारी,

**अवसान्यः-** सीमा प्रदेशका संरक्षण करनेवाले वीर और उनके अधिकारी,

**धनुष्कृत्, इषुकृत्-** धनुष्य, बाण आदि शस्त्रास्त्र तैयार करनेवाले,

**जाग्रत्, आसीनः, तिष्ठत्, धावत्-** ये नाम जागता पहारा करनेवालोंके हैं।

ये नाम संरक्षक दल तथा उन दलोंके अधिकारियोंके हैं। कितनी बारीकाईसे यह संरक्षणकी आयोजना रची थी इसकी कल्पना इन शब्दोंके अर्थोंको देखनेसे सहजहीसे हो सकती है। ये नाम कार्यकर्ताओंके हैं; इसलिये इतने कार्यकर्ता होंगे ही और इतने विविध कार्योंके विविध निरीक्षक जहां होंगे, वहां सुरक्षाकी योजना अच्छी ही होनी चाहिये। इसमें सन्देह नहीं है। कितने कार्योंके लिये कितने विविध प्रकारके रक्षक वैदिक समयमें नियत किये गये थे। इनको पृथक् पृथक् शिक्षा देकर इनको विविध कार्योंपर नियुक्त करना यह विना निश्चित् आयोजनाके नहीं हो सकता। विविध कार्योंके लिये अनेक सेनापथक पहिलेसे शिक्षा देकर तैयार रहते थे ऐसा इससे प्रतीत होता है।

युद्धके व्यूहोंकी रचना करते समय स्थिर सेना एक स्थान पर रहती थी और दौडते सेनाविभाग, तथा पीछेसे आक्रमण करनेवाले सेना विभाग तैयार रहते थे, ऐसा इन नामोंसे स्पष्ट प्रतीत होता है।

## आरोग्य-विभाग

**भिषक्-** वैद्य, आरोग्य विभागका मुख्य अधिकारी,

**वृक्षाणां पतिः, औषधीनां पतिः-** औषधि तैयार रखनेवाला अधिकारी,

**दैव्यः भिषक्-** दैवी चिकित्सा करनेवाला, जलचिकित्सक, विद्युच्चिकित्सक, सूर्यकिरणचिकित्सक आदि चिकित्सक, जल विद्युत्, सूर्यकिरण, वायु, अग्नि आदि देवताओंकी सहायतासे चिकित्सा करनेवाला।

**क्षेम्यः-** आरोग्य बढानेवाला,

**सोमः-** सोम वनस्पति। **हरिकेशाः-** हरी वनस्पति। **वृक्षः-** ये सब चिकित्साके साधन हैं। इस तरह आरोग्य-विभागके कार्यका विचार हुआ।

## व्यापार-विभाग

अब हम व्यापार व्यवहारका विचार देखते हैं—

**वणिक्-** बनिया, व्यापार व्यवहार करनेवाला,

**संगृहीता-** व्यापार व्यवहारके अनेक वस्तुओंका संग्रह करनेवाला,

**अन्धसस्पतिः, अन्नानां पतिः-** अन्नके वस्तुओंका संग्रह करनेवाला, खाद्य पदार्थोंका संचय करनेवाला,

**पशूनां पतिः, पशुपतिः, गोपतिः, अश्वपतिः-** अनेक पशुओंका पालन करनेवाला।

## शिल्प-विभाग

**क्षत्ता, तक्षा, रथकारः-** सुतार, रथ बनानेवाला,

**कर्मारः-** लुहार,

**कुलालः-** कुंभार,

निषादः- बनचारी,
गिरिचरः- पहाडपर रहनेवाला,
पुञ्जिष्ठः- छोटे छोटे संघ करके रहनेवाले,
उत्तरणः- नदीके उतारके स्थानपर रहनेवाले ।

## सेवक वर्ग

परिचरः, निचेरुः- सेवक, नौकर,
जघन्यः- नीच कर्म करनेवाला, नीच अवस्थातक पहुंचा।

## आतताई वर्ग

आततायी, स्तेनः, तस्करः, मुष्णत्, स्तायुः, वंचत्, परिवंचत्, प्रतरणः, लोप्यः, नक्तंचरः— ये सब चोरी, डाका आदि दुष्ट आचार व्यवहार करनेवाले लोगोंके नाम हैं । राष्ट्रमें ऐसे गुन्हेगार होते ही हैं। इनसे प्रजाको सुरक्षित रखना चाहिये । इसी कार्यके लिये संरक्षण करनेका कार्य पूर्वदर्शित वीरोंको और स्वयंसेवकोंको करना होता है ।

पूर्वस्थानमें दिये और यहां दिये ये नाम लोगोंके और अधिकारीयोंके हैं और ये यजुर्वेदमें क्रमसे दिये हैं। यह देखनेसे पता लगता है कि ऋषियोंने गुन्हा करनेवालोंको पृथक् गिना है और उनसे समाजको सुरक्षित रखनेवालोंको पृथक् गिना है । इससे उनकी सुव्यवस्थित राज्यशासन व्यवस्था थी यह बात सुस्पष्ट हो जाती है। अब हम देखते हैं कि उनका शिक्षाका ध्येय क्या था । राष्ट्रशासन उत्तम है वा नहीं यह उसके शिक्षाके ध्येयसे निश्चित होता है, इसलिये वही हम अब देखते हैं—

## गुरुकुलीय शिक्षापद्धति

वैदिक समयमें गुरुकुलकी शिक्षापद्धति थी। बालककी आयुके ६ या ८ वें वर्षमें उसको गुरुकुलमें भेजा जाता था। द्विजोंका उपनयन होता था। कुमारिकाओंका भी उपनयन होता था। सहशिक्षा कुमार-कुमारिकाओंकी नहीं थी। कुमारोंका तथा कुमारिकाओंकी शिक्षाकी शिक्षा-व्यवस्था पृथक् पृथक् होती थी। सच्छूद्रोंका भी उपनयन होता था। जो अनाथ होंगे उन कुमार-कुमारिकाओंकी शिक्षाव्यवस्था राज्यशासनके द्वारा की जाती थी। विद्या-स्नातक होनेके पश्चात् उसकी सम्पदा उसको सरकार देती थी। अर्थात् तबतक अनाथोंकी सम्पदा सरकारके पास रहती थी ।

## अध्ययनके विषय

उस समयके गुरुकुलोंमें अध्ययनके विषय ये होते थे— ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, इतिहास, पुराण, वेदोंका वेद ( मीमांसा ), पितृविद्या ( वंश शास्त्र ), गणित-विद्या, देवविद्या, निधिविद्या, वाकोवाक्य, एकायन, ब्रह्म-विद्या, भूतविद्या, क्षत्रविद्या, नक्षत्रविद्या, सर्पविद्या, देवजन-विद्या ( छां. उ. ७।१ ) इस रीतिसे अनेक विद्याओंका पाठ्यक्रम होता था। देव, असुर तथा आर्योंके कुमार इसमें प्रविष्ट होकर शिक्षा पाते थे। इन्द्र और विरोचन ये देव तथा असुर कुमार एक ही गुरुके पास सीख रहे थे। शिक्षा का ध्येय यह होता था—

## शिक्षाका ध्येय

(१) सह नाववतु, (२) सहनौ भुनक्तु, (३) सहवीर्यं करवावहै, (४) तेजस्वि नाव-धीतमस्तु, (५) मा विद्विषावहै । उपनिषच्छान्ति

'(१) विद्या पढनेसे (अवतु) संरक्षण करनेकी शक्ति प्राप्त हो, (२) ज्ञान प्राप्त होनेसे (भुनक्तु) खानपानकी चिन्ता दूर हो, (३) ज्ञान प्राप्त होनेसे (वीर्यं करवावहै) पराक्रम करनेका सामर्थ्य बढे, (४) (अधीतं तेजस्वी) हमारा प्राप्त किया ज्ञान तेजस्वी हो, ज्ञानसे हमारा तेज बढे, (५) (मा विद्विषावहै) ज्ञानसे आपसमें द्वेष न बढे।' यह शिक्षाका ध्येय है। ये पांच बातें ज्ञानवृद्धि होनेसे राष्ट्रमें होनी चाहिये । '

इस मन्त्रमें (नौ) 'हम दोनों' यह पद है। हम दोनोंको ये पांच बातें प्राप्त होनी चाहिये। हम दो कौन हैं? शिक्षित-अशिक्षित, धनी-निर्धन, बलवान-निर्बल, मालिक-मजदूर आदि प्रकारके प्रजाजन होते हैं। इन दोनोंको ये लाभ पहुंचने चाहिये। राष्ट्रमें ज्ञानका प्रचार होनेपर ये दोनों प्रकारके जनोंको सुख तथा समाधान पहुंचना चाहिये।

वेदाध्ययनके पूर्व और पश्चात् यह मन्त्र बोला जाता है इसका उद्देश्य यही है कि विद्याध्ययनका फल यह है यह बात सबको विदित हो। तथा—

भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवाः
भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः॥ ऋ० १।८९।८

'(१) हम कानोंसे कल्याण करनेवाला भाषण सुनें और (२) आंखोंसे कल्याणकारक दृश्य देखें।' यह भी

रथी, आशुरथ- रथपर बैठकर युद्ध करनेवाला, शीघ्रगामी रथपर बैठनेवाला,

आशुषेणः आशु-सेनः- सेनाको शीघ्र गतिसे चलानेवाला वीर,

सेनानी- सेनापति,

दुन्दुभ्यः- ढोल बजानेवाला सैनिक,

असिमान्, इषुमान्, सृकायी, निषंगी, धन्वायी, आयुधी, शतधन्वा, तीक्ष्णेषु, स्वायुध, सुधन्वा, वर्मी, कवची, बिल्मी, वरुथी- ये नाम विभिन्न शस्त्रधारी सेनाविभागोंके वाचक है।

कृत्स्नायतया धावन्, निव्याधी, जिघांसत्, आहन्त्य, विध्यत्, अवभेदी, हन्ता, हनीयान्, विक्षीणक, अभिघ्नत्, अग्रेवध, दूरेवधः, आहनन्यः, धृष्णुः- ये नाम शत्रुकी कतल करनेमें प्रवीण वीरोंके हैं।

हिरण्यबाहुः- बाहुपर सुवर्णका कवच धारण करनेवाला,

सहमानः- शत्रुका पराभव करनेवाला,

आतन्वानः, प्रतिदधानः, आयच्छत्, अस्यत्, विसृजत्, आखिदत्, प्रखिदत्- ये नाम शत्रुके ऊपर अचूक प्रहार करनेवाले वीरोंके हैं।

आव्याधिनी, विविध्यन्ती, संहती- ये नाम शत्रुपर हमला करनेवाले सेना समूहके वाचक हैं।

अश्वपतिः- घुडसवार,

श्वपति- कुत्तोंका पालन करनेवाला वीर,

पथीनां पतिः- प्रवासीयोंका रक्षक अधिकारी,

अवसान्यः- सीमा प्रदेशका संरक्षण करनेवाले वीर और उनके अधिकारी,

धनुष्कृत्, इषुकृत्- धनुष्य, बाण आदि शस्त्रास्त्र तैयार करनेवाले,

जाग्रत्, आसीनः, तिष्ठत्, धावत्- ये नाम जागता पहारा करनेवालोंके हैं।

ये नाम संरक्षक दल तथा उन दलोंके अधिकारियोंके हैं। कितनी बारीकाईसे यह संरक्षणकी आयोजना रची थी इसकी कल्पना इन शब्दोंके अर्थोंको देखनेसे सहजहीसे हो-सकती है। ये नाम कार्यकर्ताओंके हैं; इसलिये इतने कार्यकर्ता होंगे ही और इतने विविध कार्योंके विविध निरीक्षक जहां होंगे, वहां सुरक्षाकी योजना अच्छी ही होनी चाहिये। इसमें सन्देह नहीं है। कितने कार्योंके लिये कितने विविध प्रकारके रक्षक वैदिक समयमें नियत किये गये थे। इनको पृथक् पृथक् शिक्षा देकर इनको विविध कार्योंपर नियुक्त करना यह विना निश्चित् आयोजनाके नहीं हो सकता। विविध कार्योंके लिये अनेक सेनापथक पहिलेसे शिक्षा देकर तैयार रहते थे ऐसा इससे प्रतीत होता है।

युद्धके व्यूहोंकी रचना करते समय स्थिर सेना एक स्थान पर रहती थी और दौडते सेनाविभाग, तथा पीछेसे आक्रमण करनेवाले सेना विभाग तैयार रहते थे, ऐसा इन नामोंसे स्पष्ट प्रतीत होता है।

## आरोग्य-विभाग

भिषक्- वैद्य, आरोग्य विभागका मुख्य अधिकारी,

वृक्षणां पतिः, औषधीनां पतिः- औषधि तैयार रखनेवाला अधिकारी,

दैव्यः भिषक्- दैवी चिकित्सा करनेवाला, जलचिकित्सक, विद्युच्चिकित्सक, सूर्यकिरणचिकित्सक आदि चिकित्सक, जल विद्युत्, सूर्यकिरण, वायु, अग्नि आदि देवताओंकी सहायतासे चिकित्सा करनेवाला।

क्षेम्यः- आरोग्य बढानेवाला,

सोमः- सोम वनस्पति। हरिकेशाः- हरी वनस्पति। वृक्षः- ये सब चिकित्साके साधन हैं। इस तरह आरोग्य-विभागके कार्यका विचार हुआ।

## व्यापार-विभाग

अब हम व्यापार व्यवहारका विचार देखते हैं—

वणिक्- बनिया, व्यापार व्यवहार करनेवाला,

संगृहीता- व्यापार व्यवहारके अनेक वस्तुओंका संग्रह करनेवाला,

अन्धसस्पतिः, अन्नानां पतिः- अन्नके वस्तुओंका संग्रह करनेवाला, खाद्य पदार्थोंका संचय करनेवाला,

पशूनां पतिः, पशुपतिः, गोपतिः, अश्वपतिः- अनेक पशुओंका पालन करनेवाला।

## शिल्प-विभाग

क्षत्ता, तक्षा, रथकारः- सुतार, रथ बनानेवाला,

कर्मारः- लुहार,

कुलालः- कुंभार,

निषादः- बनचारी,

गिरिचरः- पहाडपर रहनेवाला,

पुञ्जिष्ठः- छोटे छोटे संघ करके रहनेवाले,

उत्सरणः- नदीके उतारके स्थानपर रहनेवाले ।

## सेवक वर्ग

परिचरः, निचेरुः- सेवक, नौकर,

जघन्यः- नीच कर्म करनेवाला, नीच अवस्थातक पहुंचा।

## आततायी वर्ग

आततायी, स्तेनः, तस्करः, मुष्णत्, स्तायुः, वंचत्, परिवंचत्, प्रतरणः, लोप्यः, नक्तंचरः— ये सब चोरी, डाका आदि दुष्ट आचार व्यवहार करनेवाले लोगोंके नाम हैं। राष्ट्रमें ऐसे गुन्हेगार होते ही हैं। इनसे प्रजाको सुरक्षित रखना चाहिये। इसी कार्यके लिये संरक्षण करनेका कार्य पूर्वदर्शित वीरोंको और स्वयंसेवकोंको करना होता है।

पूर्वस्थानमें दिये और यहां दिये ये नाम लोगोंके और अधिकारीयोंके हैं और ये यजुर्वेदमें क्रमसे दिये हैं। यह देखनेसे पता लगता है कि ऋषियोंने गुन्हा करनेवालोंको पृथक् गिना है और उनसे समाजको सुरक्षित रखनेवालोंको पृथक् गिना है। इससे उनकी सुव्यवस्थित राज्यशासन व्यवस्था थी यह बात सुस्पष्ट हो जाती है। अब हम देखते हैं कि उनका शिक्षाका ध्येय क्या था। राष्ट्रशासन उत्तम है वा नहीं यह उसके शिक्षाके ध्येयसे निश्चित होता है, इसलिये वही हम अब देखते हैं—

## गुरुकुलीय शिक्षापद्धति

वैदिक समयमें गुरुकुलकी शिक्षापद्धति थी। बालककी आयुके ६ या ८ वें वर्षमें उसको गुरुकुलमें भेजा जाता था। द्विजोंका उपनयन होता था। कुमारिकाओंका भी उपनयन होता था। सहशिक्षा कुमार-कुमारिकाओंकी नहीं थी। कुमारोंका तथा कुमारिकाओंकी शिक्षाकी शिक्षा-व्यवस्था पृथक् पृथक् होती थी। सच्छूद्रोंका भी उपनयन होता था। जो अनाथ होंगे उन कुमार-कुमारिकाओंकी शिक्षाव्यवस्था राज्यशासनके द्वारा की जाती थी। विद्या-स्नातक होनेके पश्चाद् उसकी सम्पदा उसको सरकार देती थी। अर्थात् तबतक अनाथोंकी सम्पदा सरकारके पास रहती थी।

## अध्ययनके विषय

उस समयके गुरुकुलोंमें अध्ययनके विषय ये होते थे— ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, इतिहास, पुराण, वेदोंका वेद ( मीमांसा ), पितृविद्या ( वंश शास्त्र ), गणित-विद्या, देवविद्या, निधिविद्या, वाकोवाक्य, एकायन, ब्रह्म-विद्या, भूतविद्या, क्षत्रविद्या, नक्षत्रविद्या, सर्पविद्या, देवजन-विद्या ( छां. उ. ७।१ ) इस रीतिसे अनेक विद्याओंका पाठ्यक्रम होता था। देव, असुर तथा आर्योंके कुमार इसमें प्रविष्ट होकर शिक्षा पाते थे। इन्द्र और विरोचन ये देव तथा असुर कुमार एक ही गुरुके पास सीख रहे थे। शिक्षा का ध्येय यह होता था—

## शिक्षाका ध्येय

(१) सह नाववतु, (२) सहनौ भुनक्तु,
(३) सहवीर्यं करवावहै, (४) तेजस्वि नाव-
धीतमस्तु, (५) मा विद्विषावहै। उपनिषच्छान्ति

'(१) विद्या पढनेसे ( अवतु ) संरक्षण करनेकी शक्ति प्राप्त हो, (२) ज्ञान प्राप्त होनेसे ( भुनक्तु ) खानपानकी चिन्ता दूर हो, (३) ज्ञान प्राप्त होनेसे ( वीर्यं करवावहै ) पराक्रम करनेका सामर्थ्य बढे, (४) ( अधीतं तेजस्वी ) हमारा प्राप्त किया ज्ञान तेजस्वी हो, ज्ञानसे हमारा तेज बढे, (५) ( मा विद्विषावहै ) ज्ञानसे आपसमें द्वेष न बढे।' यह शिक्षाका ध्येय है। ये पांच बातें ज्ञानवृद्धि होनेसे राष्ट्रमें होनी चाहिये।'

इस मन्त्रमें ( नौ ) 'हम दोनों' यह पद है। हम दोनोंको ये पांच बातें प्राप्त होनी चाहिये। हम दो कौन हैं? शिक्षित-अशिक्षित, धनी-निर्धन, बलवान-निर्बल, मालिक-मजदूर आदि प्रकारके प्रजाजन होते हैं। इन दोनोंको ये लाभ पहुंचने चाहिये। राष्ट्रमें ज्ञानका प्रचार होनेपर ये दोनों प्रकारके जनोंको सुख तथा समाधान पहुंचना चाहिये।

वेदाध्ययनके पूर्व और पश्चात् यह मन्त्र बोला जाता है इसका उद्देश्य यही है कि विद्याध्ययनका फल यह है यह बात सबको विदित हो। तथा—

भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवाः
भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः॥ ऋ० १।८९।८

'(१) हम कानोंसे कल्याण करनेवाला भाषण सुनें और (२) आंखोंसे कल्याणकारक दृश्य देखें।' यह भी

ज्ञान प्राप्त होनेसे राष्ट्रमें होना चाहिये। आप जहां जांय वहां अपने कानोंसे अच्छे भाषण सुनें। आपके कानोंमें कहां भी गये तो भी बुरे शब्द नहीं आने चाहिये और आपके आंखोंके सामने बुरा दृश्य भी नहीं आना चाहिये। राष्ट्रमें ज्ञानका प्रचार होकर ऐसी परिस्थिति निर्माण होनी चाहिये। तथा और देखिये—

**न मे स्तेनो जनपदे, न कदर्यो, न मद्यपो, नानाहिताग्निः, नाविद्वान्, न स्वैरी, स्वैरिणी कुतः?** छां. उ. ५।११।५

'हमारे राष्ट्रमें चोर, कृपण, मद्यपी, अयाजक, अविद्वान्, स्वैरी तथा स्वैरिणी नहीं है।' ऐसा हम कह सकें ऐसा ज्ञानका प्रचार होना चाहिये। शिक्षाका वैदिक समयमें यही ध्येय था। योग्य सुशिक्षा द्वारा राष्ट्रकी काया पलटती है। सुशिक्षाके सम्बन्धमें जितना लिखा जाय उतना थोडा ही है। पर यहां दिये इन वचनोंसे शिक्षाके विषयमें वैदिक समयमें कौनसा ध्येय उस समयके नेताओंके सामने था इसकी कल्पना यहां हो सकती है।

## नगरके चारों ओर दुर्ग

नगरोंका संरक्षण करनेके लिये नगरके चारों ओर दुर्ग रहता था। इस विषयमें यह मन्त्र देखिये—

**अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूः अयोध्या।**
**तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः॥**
अथर्व०

'देवोंकी अयोध्या नगरी है, उसके चारों ओर बडा दुर्ग है और उसकी दिवारपर आठ चक्र हैं और उस कीलेमें नौ द्वार हैं।' यह वर्णन इस शरीरका ही है। हृदयके अन्दरकी आत्मिक शक्तिका यह वर्णन है। परन्तु यह अध्यात्मतत्त्वका वर्णन बडे दुर्गके वर्णनके समान किया है। जैसी यह देवोंकी नगरी बनायी गयी है वैसी नगरी मानव अपने रहनेके लिये बनावें, इसलिये यह वर्णन है।

नगरीमें 'सुवर्ग' के लोगोंका रहनेका स्थान हो। नगरीके बाहर दुर्भेद्य दीवार हो। उस दीवारमें आवश्यक हैं उतने द्वार हों। कीलेकी दीवारपर संरक्षणके लिये तोफें तथा अन्य आवश्यक शस्त्र, अस्त्र हों। इस कीलेके संरक्षणके लिये जितना सैन्य तथा शस्त्रास्त्र आवश्यक हो उतना वहां तैयार रहे। शत्रुका आक्रमण होनेपर इधर उधर दौडधूप करनी न पडे। कीलेके द्वार पक्के मजबूत हों। वहां आगत पहारे लगे हों और आने जानेवालोंपर उत्तम निरीक्षण हो। न मालूम होकर कोई शत्रु अन्दर प्रवेश न पासके ऐसा कडा प्रबंध हो।

अपने शरीरमें इसी तरह प्रत्येक द्वारपर उत्तम संरक्षणकी आयोजना परमेश्वरने निर्माण करके रखी है। वैसी मनुष्योंको अपने नगरोंमें करनी चाहिये।

## सुवर्ग और दुर्वर्ग लोगोंकी पृथक् बस्ती

नगरमें मध्यभागमें अत्यंत सुरक्षित स्थानमें 'सुवर्ग' के लोगोंकी रहनेकी व्यवस्था करनी चाहिये। यह स्थान ऐसा सुरक्षित हो कि जहां दुष्ट लोग पहुंच भी न सकें। उत्तम आचरण करनेवाले लोगोंने ही वहां रहना है। दुर्वर्गके लोगोंका स्थान कीलेके बाहर हो। यदि ये दुर्वर्गके लोग अपना आचार व्यवहार सुधारेंगे और सत्कर्ममें ही अपना जीवन लगा देंगे उस समय उनका भी प्रवेश सुवर्गके स्थान हो सकेगा और यदि सुवर्गके लोगोंमेंसे कोई दुष्ट वर्तन करेंगे, तो उनको भी सुवर्गके स्थानसे हटाया जायगा।

'सुवर्गाल्लोकाच्च्यवन्ते' ऐसे निर्देश जो मिलते हैं वे इस भावके द्योतक है। सत्कर्मसे 'सुवर्ग लोक' की प्राप्ति और असत्कर्मसे सुवर्गके स्थानसे गिरावट होती है। सत्कर्मकी कसौटी थी। जो सत्कर्म करेगा वह वहां जाकर रह सकेगा।

'सुवर्ग' और 'दुर्वर्ग' ऐसे सुष्टों और दुष्टोंके रहनेके विभाग इस समय थे। जो उत्तम कर्म करते, अपना रहन सहन सुधारते वे सुवर्ग स्थानमें रहनेका अधिकार प्राप्त करते थे और वहां जाकर आनन्दसे रहते थे। इससे हरएक मनुष्यके अन्दर यह महत्त्वाकांक्षा रहती थी कि मैं अपना रहन सहन सुधारकर उत्तम स्थानमें जाकर रहूंगा। किसीको स्थायीरूपसे बुरी हालतमें रखना, यह इसका उद्देश्य नहीं था। परन्तु सब शुभ कर्म करें और उन्नत हों यह इसका हेतु था।

## यम और पितर

मरणोत्तर सुवर्ग लोककी प्राप्ति होती थी ऐसी एक कल्पना आज जनतामें प्रचलित है। पर जीतेजी ही अर्जुन स्वर्गमें गया था और वहांसे उन्होंने शस्त्रास्त्र लाये थे।

उर्वशीके साथ उसका सम्बन्ध होनेका प्रसंग भी आया था। अर्जुन जीतेजी कैलासपर भी गया था। इससे स्पष्ट होता है कि स्वर्गमें या कैलासमें जानेके लिये मरनेकी जरूरी नहीं है। आज भी कोई मनुष्य कैलासमें जा सकता है। इसलिये आजकी धारण योग्य नहीं है। रावण कई वार स्वर्ग और कैलास जीतेजी गया था। ऐसी ही धारणा **'यम और पितरों'** के सम्बन्धमें हुई है।

**'पितरः'** का अर्थ 'पातारः रक्षकाः' यह है। इससे सिद्ध होता है कि ये रक्षक थे। ये रक्षक थे इसीलिये कृष्णपक्षमें और अमावास्याके दिन इनको बुलाया जाता था और इनका सत्कार भी इसी समय किया जाता था। कृष्णपक्षमें तथा अमावास्याकी रात्रीमें चोरी, लूट आदि गुन्हे अधिक होते हैं, इसीलिये इन दिनोंमें इन रक्षकोंको बुलाया जाता था। यह योग्य ही था। इनका वर्णन करनेवाला एक मन्त्र अब देखिये—

> स्वादुसंसदः पितरो वयोधाः कृच्छ्रेश्रितः शक्तिमन्तो गभीराः। चित्रसेना इषुबला अमृध्रा सतोवीरा उरवो व्रातसाहाः॥ वा० यजु० २९।४९

'( स्वादुसंसदः ) जिनकी मित्रता हितकारी है ऐसे ये पितर ( वयोधाः ) अन्नका धारण या रक्षण करते हैं ( कृच्छ्रेश्रितः ) कष्टके समय इनका आश्रय किया जाता है, ये ( शक्तिमन्तः ) शक्तिमान हैं और गंभीर हैं। ( चित्रसेना ) अपने साथ उत्तम सेना रखते हैं, ( इषुबलाः ) बाणोंसे युद्ध करते हैं और जो सुदृढ है तथा जो ( सतो वीराः ) सत्पक्षके रक्षणार्थ अपनी वीरताका उपयोग करते हैं ऐसे ये वीर विशाल शक्तिवाले हैं और शत्रुके समूहोंका पराभव करते हैं।'

यह पितरोंका वर्णन बता रहा है कि ये रक्षक ही हैं। 'यम और पितर ये शब्द बोलते ही जो कल्पना अपने मनमें इस समय खडी होती है वही वैदिक वाङ्मयमें सर्वत्र है ऐसा मानना योग्य नहीं है। प्राचीन राष्ट्ररक्षणकी आयोजनामें ये रक्षणका कार्य करनेवाले आरक्षक थे। इनका मुख्य अधिकारी यम था, जो इन सबका नियमन करता था। आजकी पितरोंकी कल्पना भिन्न है पर वे इनसे पृथक् हैं। आज सब कल्पनाओंकी गल्लत हुई है।

संरक्षणकार्यके अधिकारियोंमें इन्द्र, रुद्र, मरुत् ये विशेष महत्त्वका काम करनेवाले हैं। इस विषयमें हमने इससे पूर्व देखा ही है। इन्द्र शत्रुके कीले तोडता है, मरुत् उसके सहायक हैं इत्यादि वर्णनका कुछ अंश हमने इससे पूर्व देखा है।

## अयोग्य राजाकी पदच्युति

वैदिक समयमें अयोग्य राजाकी पदच्युति की जाती थी इतना अधिकार उस समय जनताके हाथोंमें था। इस सम्बन्धमें अब थोडासा दिग्दर्शन करना यहां आवश्यक है—

> विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्तु
> मा त्वद्राष्ट्रं अधिभ्रशत्। ऋ० १०।१७३।१

'हे राजन्! सब प्रजाजन तुझे ही राज्यपर रखनेकी इच्छा करें। तेरे हाथसे यह राज्य भ्रष्ट न हो।' ऐसा एक मन्त्र राज्याभिषेकके प्रकरणमें है। इसमें पुरोहित जो लोगोंका नेता है, राजासे ऊपर लिखा मन्त्र कहता है और समझाता है कि प्रजाजनोंकी अनुमतिपर राजाका राजगद्दीपर रहना या न रहना निर्भर है। प्रजाजनोंकी अनुकूल सम्मति ही राजाको राज्यपर स्थिर रहनेका मुख्य साधन है।

'प्रजापति' के वधकी कथामें भी हमने यही देखा है। 'वेन' राजाकी पदच्युतिमें भी यही दिखाई देता है। बालखिल्योंने इन्द्रको पदच्युत करनेकी हलचल चलायी थी परन्तु कश्यप ऋषिकी शिफारससे वे उस कार्यसे पीछे हटे इसलिये इन्द्र अपने स्थानपर रहा, नहीं तो वह पदच्युत हो जाता। इससे सिद्ध है कि राजगद्दीपर राजाका शाश्वत अधिकार नहीं था। इस विषयका नियम यह है—

> सोऽरज्यत ततो राजन्योऽजायत ॥ १ ॥
> स विशः सबन्धूनन्नमन्नाद्यं अभ्युदतिष्ठत् ॥ २ ॥८॥
> स विशो अनुव्यचलत् ॥ १ ॥ तं सभा च समितिश्च सेना च सुरा च अनुव्यचलन् ॥ २ ॥ ९ ॥
> अथर्वं० १५।९।१

'वह प्रजाका रंजन करता है इसलिये वह राजा हो गया है। वह प्रजाके बन्धुबान्धवों और अन्न तथा उनके खानपानकी ओर ध्यान देने लगा। वह प्रजाके अनुकूल बर्ताव करने लगा। इस कारण ग्रामसभा, राष्ट्रसमिति, राष्ट्रकी सेना और राष्ट्रका धनकोश इनकी अनुकूलता उसे प्राप्त हुई।' ऐसी अनुकूलता जिसको प्राप्त होती है वही

राज्यपदपर रहता है। जिसको सभासमिति सेना और धनकोशकी अनुकूलता नहीं होती वह राज्यकी गद्दीसे नीचे उतारा जाता है।

ग्रामसभा और राष्ट्रसमितिका इतना महत्त्व इस वैदिक समयमें था।

राज्यशासनकी व्यवस्थामें अर्थव्यवस्था, भूमिकी व्यवस्था, करग्रहण, युद्धनीति आदि अनेक बातोंका विचार करना आवश्यक है। पर इन सब बातोंका मन्त्रोंके प्रमाण देकर संपूर्णतया विचार करना हो तो इसके लिये बहुत समय लगेगा, उतना समय आज अपने पास नहीं है। इस कारण इन सब बातोंका विचार आज इस समय नहीं हो सकता।

## सुवर्गके लोगोंकी पृथक् बस्ती

लोगोंमें ' सुवर्ग ' के लोग और दूसरे दुर्वर्गके लोग ऐसे जनतामें दो वर्ग होते हैं और इनकी बस्ति पृथक् पृथक् होनी चाहिये यह बात यहां विशेष कही है। अतः इस विशेष व्यवस्थाका थोडासा अधिक विचार होना चाहिये। इसलिये इन सुवर्गके लोगोंके नामोंसे क्या बोध मिलता है वह प्रथम देखिये—

१ सुवर्गः - उत्तम वर्गके लोग,

२ सुकृतां लोकः - उमत्त कर्म, उत्तम कृति, उत्तम आचरण करनेवालोंका स्थान। अतः यहां अपराध या दुष्कृत्य करनेवाले नहीं रह सकते। जो कभी बुरे कार्य नहीं करेंगे वेही यहां रहेंगे।

३ निर्जरः लोकः - जरा अर्थात् जीर्ण अवस्था जिनको नहीं होती, योगादि साधनसे जो वृद्धावस्थामें भी तरुण जैसे रहते हैं।

४ त्रिदशाः - ( तृतीया यौवनदशा सदा येषां ) - बाल्य, कौमार और यौवन ये तीन ही अवस्थाएं जिनको रहती है। जीर्ण और क्षीण अवस्था जिनको आती ही नहीं, योगसाधन तथा पथ्य आहारविहारसे यह हो सकता है।

५ विबुधः - उत्तम ज्ञानी, ज्ञानविज्ञान संपन्न।

६ सु-पर्वाणः - शरीरके जोड जिनके निर्दोष होते हैं। शरीरके संधियोंमें मलसंचय होनेसे रोग होते हैं। जिनके शरीरके संधि निर्दोष रहते हैं।

७ सुमनसः - उत्तम मनवाले, जिनके मनमें कभी बुरे विचार आते ही नहीं। स्वभावसे जिनका मन सुविचार ही करता रहता है।

८ लेखाः - जो लिखना जानते हैं। जो साक्षर अर्थात् ज्ञान विज्ञानसंपन्न, जो पढे लिखे हैं।

९ ऋभवः- जो कारीगरीके कार्यमें अत्यंत कुशल हैं। कलाकौशलके पदार्थ बनानेमें प्रवीण जो हैं। ये मर्त्य थे पश्चात् अपने कर्मसे इन्होंने देवत्व प्राप्त किया था।

१० अस्वप्नाः- जो सुस्त नहीं, जो आलसी नहीं। जो उद्यमी रहते हैं। सदा कुछ न कुछ अच्छा ही कार्य करते रहेंगे।

११ अ-मृत-अन्धसः- मुर्देका मांस जो नहीं खावे। पशु आदि जीव हिंसा जो करते नहीं और उससे बननेवाला जो भोजन नहीं करते।

१२ ऋतुभुजः- यज्ञ करके जो शेष रहा अन्न है वही जो खाते हैं। पवित्र अन्न जो खाते हैं।

१३ वृन्दारकाः- जिनकी संघटना अच्छी है ( प्रशस्तं वृंदं येषां ) जो संघटित रहते हैं।

१४ देवाः- ( दिव-क्रीडा-विजिगीषा-व्यवहार-द्युति-स्तुति-मोद-मद-स्वप्न-कान्ति-गतिषु )- मर्दानी खेल खेलनेमें प्रवीण, विजिगीषु वृत्तिसे जो रहते हैं, व्यवहारमें जो निर्दोष रहते हैं, छल, कपट नहीं करते, तेजस्वी रहते हैं, अतएव जो प्रशंसाके योग्य हैं, जो आनन्दसे रहते हैं, सदा प्रसन्न रहते हैं, निद्रापर जिनका प्रभुत्व है, जिनके मुख पर तेज रहता है, जो प्रेमसे आकर्षण करते हैं और जो प्रगतिशील होते हैं।

इस तरह प्रशस्तकर्म करनेवाले, कभी बुरा कर्म न करनेवाले, योगसाधनादि द्वारा जिन्होंने उत्तम दीर्घजीवन प्राप्त किया है ऐसे लोग सुवर्गमें रहने योग्य हैं। कभी असत्य भाषण, असत्य व्यवहार, चोरी, व्यभिचार, ढोंग, निंदा, कपट, छल, कटु व्यवहार नहीं करते, परंतु सदा सद्व्यवहार ही करते हैं, ऐसे प्रशस्ततम कर्म करनेवाले सुवर्गके स्थानमें रहनेके लिये योग्य हैं।

' सुवर्गाल्लोकाच्च्यवन्ते ' बुरा कर्म करनेसे सुवर्ग लोकोंके स्थानसे हटा दिये जाते हैं और ' सुकृत ' करनेका

स्वभाव बनानेसे दुर्वर्गमें रहनेवाले भी ऊपर चढाये जा सकते हैं ।

सुवर्गके लोकमें गुन्हे, अपराध आदि नहीं होते । वे लोग अपने धर्ममर्यादामें सदा रहते हैं । इस कारण वहां आरक्षकोंकी कोई आवश्यकता नहीं रहती ।

इस सुवर्गमें रहनेवाले लोग अपनी विद्याका उत्कर्ष करते जाते हैं । सर्व प्रकारसे ये आनंदप्रसन्न रहते हैं। ऊपर दिये पदोंसे स्वर्गमें रहनेवालोंके अन्दरके गुणोंका पता लग सकता है । कठोपनिषद्‌में स्वर्ग लोकके विषयमें ऐसा लिखा है—

## सुवर्ग लोकके लक्षण

सुवर्ग ( स्वर्ग ) लोकमें यह सुख रहता है—

१ **स्वर्गे लोके किंचन भयं नास्ति**- स्वर्गलोकमें कुछ भी भय नहीं होता । चोर, डाकू, लुटेरे, वधकर्ता आदिसे भय वहां नहीं होता । निर्भयता यह पहिला गुण है ।

२ **न जरा**- जीर्ण अवस्था नहीं होती । वृद्ध अवस्थामें भी तरुण जैसी स्थिति रहती है ।

३ **अशनायापिपासे उभे तीर्त्वा**- भूख और प्याससे कष्ट वहां नहीं होता, क्योंकि खान और पानक प्रबंध उत्तमसे उत्तम होता है । इच्छा होते ही वह पदार्थ वहां मिलता रहता है ।

४ **शोकातिगः मोदते**- शोकका कारण वहां नहीं होता । वहां रोग नहीं, पीडा नहीं, भय नहीं, वहां सदा आनंद ही आनंद रहता है ।

स्वर्गमें '**संरक्षण मंत्री**' का कार्य इतना उत्तम रहता है कि कोई वहां भय उत्पन्न करके किसीको डरा नहीं सकता । वहां रहनेवाले भी बुरा आचरण नहीं करते । मानवधर्मका उत्तम पालन करते हैं । इस कारण वहां भय नहीं होता । वहां '**आरोग्यमंत्री**' का कार्य इतना उत्तम रहता है कि किसीको रोगका भय नहीं होता । सब लोग नीरोग, हृष्टपुष्ट तथा जरारहित रहते हैं । अकाल मृत्युका भी भय वहां नहीं है । '**अन्नमंत्री**' के उत्तम प्रबंधसे यथायोग्य तथा ऋतुके अनुकूल खानपान मिलता रहता है ।

ऐसा स्थान देशमें अथवा राष्ट्रमें पृथक् रहना चाहिये । जहां सत्कर्म करनेवाले जाकर रह सकते हैं । अर्जुन जीतेजी स्वर्गमें गया, कैलासमें गया और वहांसे उसने शस्त्रास्त्र लाये । राज्य ३० वर्ष करनेके पश्चात् सब पाण्डव पैदल स्वर्गमें गये थे ( देखो स्वर्गारोहण पर्व ) हरद्वारके उत्तर भागमें 'स्वर्ग द्वार' नामक एक स्थान है, उसके उत्तरभागमें उस समय स्वर्ग था । इसमें लोक सुकृत करनेवाले जाते थे ।

> मर्तासः सन्तो अमृतत्वं आनशुः ॥ ऋ. १।११०।४
> तेन देवत्वं ऋभवः समानश ॥ ऋ. ३।६०।२
> सौधन्वनासो अमृतत्वं एमिरे ॥
> विष्ट्वी शमीभिः सुकृतः सुकृत्यया ॥ ऋ० ३।६०

ऋभु मर्त्य थे वे देवत्व प्राप्त करके सत्कर्मके प्रभावसे सुवर्गलोकमें रहनेकी योग्यता प्राप्त कर सके । इस तरहके ये स्थान सत्कर्म करनेवालोंके लिये राज्यप्रबंधसे राष्ट्रमें रहने चाहिये । पाठक इसका विचार करें ।

यहां इन सत्कर्म करनेवालोंकी पृथक् बस्ती हो; ऐसा स्पष्ट कहा है । सुकृत करनेसे सुवर्गवाले स्थानमें रहना हो सकता है और दुर्वर्तन करनेसे सुवर्गके स्थानसे टहाया जा सकता है । यह व्यवस्था वैदिक समयकी राष्ट्रव्यवस्थामें स्पष्ट दीखती है । क्या यह व्यवस्था अच्छी है ? इसका विचार विशेष मनन करके करना चाहिये । अपराध करनेवाले पृथक् रहें और अपराध न करनेवाले पृथक् रहें। अपना आचरण सुधारनेपर हरएकको सुकृतलोकमें रहनेकी आज्ञा मिलती है । इससे हरएकको यह उत्साह रह सकता है कि मैं अच्छा निर्दोष आचरण करके उत्तम बनूं और सुकृत करनेवाले लोगोंके स्थानमें जाकर सन्मानपूर्वक रहूं । इस पद्धतिसे मनुष्यका सुधार ही होता जायगा । यहां सदाके लिये कोई बहिष्कृत नहीं रहेगा । हरएकको अपनी उन्नति करनेके लिये उत्साह और अवसर रहेगा । इस प्रकार व्यवस्थासे मानवोंका सुधार ही होता रहेगा । इसलिये यह पद्धति व्यवहारमें लाकर देखने योग्य है ।

इस निबन्धमें मुख्यतः इन मुख्य बातोंका विचार किया है—

१ सब देवताएँ परमेश्वरके सार्वभौमत्वके नीचे विश्व-राज्यके शासनका कार्य करती हैं ।

२ ईश्वर वा परमेश्वर विश्वराज्यका मुख्य शासक है और अन्य देवताएँ उसके अधीन रहकर विश्वशासनमें अपना अपना कार्य करनेवाले छोटेमोटे अधिकारी हैं।

३ सर्व देवताएं विश्वात्माके शरीरके अवयव हैं।

४ परमेश्वरका यह विश्वशासन मानवोंके राज्यशासनके लिये आदर्श शासन है।

५ इसी कारण परमेश्वरके तथा अन्य देवताओंके वर्णन करनेवाले मन्त्र मानवी राज्यशासनके लिये आदर्श शासनपद्धति बताते हैं।

६ इस तरह वेद, उपनिषद् आदि ग्रंथोंमें जो परमात्मा का या परमेश्वरका वर्णन है वह आदर्श शासकका वर्णन है। इस बातको ध्यानमें धरकर इन ग्रन्थोंको देखनेसे हमें ऋषिनिर्दिष्ट शासनपद्धतिका ज्ञान हो सकता है।

इन निबन्धोंमें मैंने इस पद्धतिका स्वीकार करके राज्य-शासनके कुछ अंशोंका प्रतिपादन किया है सब विद्वान् इसका विचार करें। पूर्वग्रह छोडकर इसका विचार करनेसे उत्तम राज्यशासनके वैदिक सिद्धान्तोंका ज्ञान हो सकता है।

# प्रश्न

१ राजविहीन अवस्थाका क्या स्वरूप है?

२ गृहपति संस्थाका लक्षण क्या है?

३ घरमें झगडे न हों; इस विषयक वेदके मंत्र कौनसे हैं?

४ यज्ञसंस्थासे मानवोंकी उन्नति किस तरह हुई थी?

५ ग्रामसभा, राष्ट्रसमिति और मंत्रीमंण्डल कैसे बनते हैं और उनके कर्तव्य क्या है?

६ ब्रह्मचर्य पालन करनेवाले अधिकारी रहे तो क्या लाभ होगा?

७ शिक्षाका ध्येय क्या है?

८ आयु-मर्यादाकी कसोटी राज्यशासनके लिये कैसी है?

९ यदि कार्यकर्ता संयमी हो तो उससे क्या लाभ होगा?

१० वैतनिक सेवक और स्वयंसेवक, कौन श्रेष्ठ और क्यों?

११ पिण्ड व ब्रह्माण्डका क्या संबन्ध है?

१२ सकाम और निष्काम सेवा किस प्रकारसे की जाती है?

१३ शरीरमें राष्ट्र किस तरह रहता है?

१४ पापभक्षण कौन करता है?

१५ राष्ट्ररूपी देहका स्वरूप कैसा होता है?

१६ वैदिक राज्यके अधिकारी कौन होते हैं?

१७ शिक्षाका ध्येय क्या होना चाहिये?

१८ अयोग्य राजाकी पदच्युति किस कारण होनी चाहिये?

१९ सुवर्गके लोगोंकी पृथक् बस्तीका वर्णन कीजिये।

२० सुवर्गके लोगोंके लक्षण क्या हैं?

# वेदके व्याख्यान

वेदोंमें नाना प्रकारके विषय हैं, उनको प्रकट करनेके लिये एक एक व्याख्यान दिया जा रहा है। ऐसे व्याख्यान २०० से अधिक होंगे और इनमें वेदोंके नाना विषयोंका स्पष्ट बोध हो जायगा।

मानवी व्यवहारके दिव्य संदेश वेद दे रहा है, उनको लेनेके लिये मनुष्योंको तैयार रहना चाहिये। वेदके उपदेश आचरणमें लानेसे ही मानवोंका कल्याण होना संभव है। इसलिये ये व्याख्यान हैं। इस समय तक ये व्याख्यान प्रकट हुए हैं।

१ मधुच्छन्दा ऋषिका अग्निमें आदर्श पुरुषका दर्शन।
२ वैदिक अर्थव्यवस्था और स्वामित्वका सिद्धान्त।
३ अपना स्वराज्य।
४ श्रेष्ठतम कर्म करनेकी शक्ति और सौ वर्षोंकी पूर्ण दीर्घायु।
५ व्यक्तिवाद और समाजवाद।
६ ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।
७ वैयक्तिक जीवन और राष्ट्रीय उन्नति।
८ सप्त व्याहृतियाँ।
९ वैदिक राष्ट्रगीत।
१० वैदिक राष्ट्रशासन।
११ वेदोंका अध्ययन और अध्यापन।
१२ वेदका श्रीमद्भागवतमें दर्शन।
१३ प्रजापति संस्थाद्वारा राज्यशासन।
१४ त्रैत, द्वैत, अद्वैत और एकत्वके सिद्धान्त।
१५ क्या यह संपूर्ण विश्व मिथ्या है?
१६ ऋषियोंने वेदोंका संरक्षण किस तरह किया?
१७ वेदके संरक्षण और प्रचारके लिये आपने क्या किया है?
१८ देवत्व प्राप्त करनेका अनुष्ठान।
१९ जनताका हित करनेका कर्तव्य।
२० मानवके दिव्य देहकी सार्थकता।
२१ ऋषियोंके तपसे राष्ट्रका निर्माण।
२२ मानवके अन्दरकी श्रेष्ठ शक्ति।
२३ वेदमें दर्शाये विविध प्रकारके राज्यशासन।
२४ ऋषियोंके राज्यशासनका आदर्श।
२५ वैदिक समयकी राज्यशासन व्यवस्था।

आगे व्याख्यान प्रकाशित होते जायेंगे। प्रत्येक व्याख्यानका मूल्य ।=) छः आने रहेगा। प्रत्येकका डा. व्य. =) दो आना रहेगा।

दस व्याख्यानोंका एक पुस्तक सजिल्द लेना हो तो उस सजिल्द पुस्तकका मूल्य ५) होगा और डा. व्य. १॥) होगा।

मंत्री — स्वाध्यायमण्डल
आनन्दाश्रम, पारडी जि. सूरत

मुद्रक और प्रकाशक- व. श्री. सातवलेकर, बी. ए, भारत-मुद्रणालय, किल्ला पारडी ( जि. सूरत )



वैदिक व्याख्यान माला — १६ वाँ व्याख्यान

# रक्षकोंके राक्षस

कलकत्ता निवासी " श्री. एच्. जी. वर्माजी, ज्योति वीविंग फेक्टरी " की ओरसे प्राप्त दो सौ २००) रुपयोंसे यह व्याख्यान मुद्रित हुआ है।


लेखक

पं० श्रीपाद दामोदर सातवलेकर

अध्यक्ष- स्वाध्यायमण्डल, साहित्यवाचस्पति, गीतालंकार



स्वाध्याय-मंडल, पारडी ( जि. सूरत )

मूल्य छः आने



# रक्षकोंके राक्षस

' राक्षस ' शब्दका उच्चारण करते ही सुननेवालोंके अन्तःकरणोंमें भय उत्पन्न होता है। इस समय राक्षस भय उत्पन्न करनेवाले समझे जाते हैं। इस समय किसी भी समाजमें राक्षसोंके विषयमें आदर नहीं रहा है। पर अति-प्राचीन कालमें ' राक्षसोंका आदर ' होता था, राक्षसोंका सत्कार किया जाता था। यह बात वाल्मिकीय रामायणमें आप देख सकते हैं—

## संरक्षकोंका नाम राक्षस

प्रजापतिः पुरा सृष्ट्वा आपः सलिलसंभवः ।
तासां गोपायने सत्वान् असृजत् पद्मसंभवः ॥९॥
ते सत्वाः सत्त्वकर्तारं विनीतवदुपस्थिताः ।
' किं कुर्म ' इति भाषन्तः क्षुत्पिपासाभयार्दिताः ॥१०
प्रजापतिः तु तान् सर्वान् प्रत्याह प्रहसन् इव ।
आभाष्य वाचा यत्नेन ' रक्षध्वं ' इति ' मानवाः ' ॥११॥
' रक्षाम ' इति तत्रान्यैः ' यक्ष्याम ' इति चापरैः ।
भुंक्षिताभुंक्षितैरुक्तं ततस्तान् आह भूतकृत् ॥१२॥
' रक्षाम ' इति यैरुक्तं ' राक्षसाः ' ते भवन्तु वः ।
' यक्ष्याम ' इति यैरुक्तं ' यक्षा ' एव भवन्तु वः ॥१३॥
वा० रा० उत्तरकांड, सर्ग० ४

' प्रजापतिने प्रथम जल उत्पन्न किया और उसके संरक्षकके लिये उसीने प्राणी उत्पन्न किये। वे प्राणी क्षुधा और तृषासे व्याकुल होकर प्रजापतिके पास नम्रताके साथ पहुंचकर बोले कि, अब ' हम क्या करें ?' प्रजापतिने किंचित् हंसकर उनसे कहा कि हे (मानवाः ! रक्षध्वं) ' हे मनुष्यो ! तुम संरक्षणका कार्य करो। ' तब उनमेंसे कईयोंने कहा कि ( रक्षामः ) हम रक्षणका कार्य करेंगे, ( हमारे खानपानका प्रबंध कीजिये।' इसी तरह कई दूसरे लोगोंने कहा कि हम (यक्षामः ) यजन करेंगे। यह लोगोंका कथन श्रवण करके प्रजापतिने कहा कि जिन्होंने तो ' रक्षामः ' ( हम संरक्षण करेंगे ) ऐसा कहा है, उनका नाम ' राक्षस ' होगा और जिन्होंने ' यक्षामः ' हम यज्ञ करेंगे, ऐसा कहा है उनका नाम ' यक्ष ' होगा।

## रक्षण करनेवाले स्वयंसेवक

इस तरह जो रक्षण करनेवाले स्वयंसेवक थे उनका नाम ' राक्षस ' रखा गया था और जो यज्ञ करनेवाले थे उनका नाम ' यक्ष ' रखा गया था। अर्थात् संरक्षण करने-वालोंका नाम ' राक्षस ' था। संरक्षण करनेवाले वीर जनताके हितैषी होते हैं। शत्रुसे संरक्षण करना और जनताको निर्भयताका आनंद देना, यह कार्य प्रशंसनीय है, अत्यंत उत्तम है। ऐसा उत्तम कार्य करनेवाले इस प्रजापतिके प्रारंभिक राज्यशासनमें ' राक्षस ' इस प्रशंसनीय नामसे वर्णन किये जाते थे।

इस पृथिवीपर मानवीय जनता उत्पन्न हुई, उस समय जिन स्वयंसेवकोंने जनताका संरक्षण करनेका कार्य अपने ऊपर स्वेच्छासे लिया था, उन स्वयंसेवकोंका नाम ' राक्षस ' था। इस समय ' राक्षस ' पदका अर्थ ' रक्षक ' था। इन रक्षकोंपर जनताका विश्वास था और प्रजापति नामके राज्य-शासन संस्थाके ये स्वयंसेवक थे, इसलिये प्रजापति संस्था का भी इनपर विश्वास था। इस तरह जनताका और शासकोंका, इन दोनोंका विश्वास संपादन करनेवाले ये राष्ट्रीय रक्षा करनेका कार्य करनेवाले, ये प्रशंसनीय ' आरक्षक ' थे। इस कारण ये सबके आदरके लिये पात्र थे। इस समय ' राक्षस ' का अर्थ ' रक्षक ' ही था। यह इस विवेचनसे सिद्ध होता है।

## रात्रिंचर, निशाचर

जो रक्षक जनताका, नगरका, ग्रामका संरक्षण करते हैं उनको रात्रीके समय विशेषकर पहरा करना होता है, क्योंकि रात्रीके समय ही चोरी, डाका, लूट आदि दुष्टोंके द्वारा की जाती है। शुक्लपक्षकी अपेक्षा कृष्णपक्षमें, तथा दिनकी अपेक्षा रात्रीमें तथा अमावास्याकी रात्रीके अधिक अन्धेरेके समयमें संरक्षणका कार्य करनेकी अधिक आवश्यकता रहती है। क्योंकि यही समय अधिक भयका रहता है। इसीलिये पहरा करनेवाले रात्रीके समय सामान्यतः और कृष्णपक्षमें तथा अमावास्याकी रात्रीमें विशेषतः विशेष दक्ष रहकर पहरा करते हैं।

जिस समय प्रजापतिसंस्थाके राज्यशासनमें ये आरक्षक पहरा करके नागरिकोंका संरक्षण करते होंगे, उस समय वे रात्रीके ही समय विशेष दक्षतासे पहरा करके संरक्षण करते होंगे। इसलिये इनका रात्रीके समय घूमना किसी तरह बुरा नहीं था। जनता इस तरह "इनका रात्रीके समय पहरा करना अच्छा है, हमारे लिये हितकारी है, इससे हमारा संरक्षण होता है इस कारण यह आवश्यक है" ऐसा ही मानती होगी, तो उसमें आश्चर्य करनेकी कोई बात नहीं है।

जब संरक्षक जनताका रक्षण करनेके लिये पहरा करेंगे, तो उसमें आवश्यकता होनेपर वे रात्रीके समय घूम घूम कर पहरा करने लगे तो उसमें बुरा क्या है? वह तो उनका आवश्यक कर्तव्य ही है। वे इसलिये रात्रीके समय घूमते हैं कि रात्रीके समय ही उनका संरक्षणका कार्य करनेकी आवश्यकता अधिक रहती है। इसीलिये 'रात्रिंचर, रात्रिचर, निशाचर, क्षपाचर, रजनीचर' आदि नाम रक्षकोंके कर्तव्यका ही वर्णन करते हैं। इस कारण ये नाम राक्षसोंका– आरक्षकोंका– गुणगान ही इस प्राथमिक समयके राज्यशासनमें करते होंगे, तो उसमें कोई आश्चर्यकी बात नहीं है। ये रक्षक रात्रीके समय जाग रहे हैं और हमें निद्राका सुख भोगनेका अवसर देते हैं। इस तरहकी कृतज्ञताकी बुद्धि इनके विषयमें जनतामें इस समय निवास करती होगी, तो भी उसमें किसी तरहका आश्चर्य नहीं है। इस तरह ये राक्षस इस समय अच्छी राष्ट्रसेवाका कार्य करते थे।

## असु—र

ये रक्षक स्वयं कष्ट भोगते हैं और जनताको सुखका प्रदान करते हैं। यह इनकी उदारता है। क्रूर, घातक डाकुओंका आक्रमण हुआ, तो ये रक्षक उनपर हमला करते हैं और वैसा समय आनेपर अपना जीवन भी जनताके संरक्षण करनेके कार्यमें अर्पण करते हैं और जनताका रक्षण करते हैं। अपना प्राण देकर जनताका रक्षण करते हैं इसलिये इनको 'असु-र' अपने (असु) प्राणोंका (र) अर्पण करनेवाले ऐसा कहते हैं। यह कितना श्रेष्ठ कर्तव्य है? अपने प्राणोंसे अधिक प्रिय वस्तु जगत्में दूसरी कोई नहीं है। ये आरक्षक जनताकी भलाई करनेके लिये पूर्णतया आत्मसमर्पण करनेके लिये तैयार हैं। इसलिये यह 'असुर' नाम अच्छा ही अर्थ प्रारंभमें बताता था। वेदमें 'असुर' पद अच्छे अर्थमें भी अनेकवार प्रयुक्त हुआ दीखता है। इसके कुछ उदाहरण अब यहां देखिये—

### असुर सूर्य

वि सुपर्णो अन्तरिक्षाण्यख्यत्<br>
गभीरवेपा असुरः सुनीथः।<br>
क्वेदानीं सूर्यः कश्चिकेत<br>
कतमां द्यां रश्मिरस्या ततान॥ ऋ० १।३५।७

'(गभीरवेपा) गंभीर वेगवाला (असु-रः सुनीथः) जीवन देनेवाला, उत्तम मार्गसे चलनेवाला (सुपर्णः) उत्तम किरणोंसे जो युक्त है (अन्तरिक्षाणि वि अख्यत्) वह अन्तरिक्षमें प्रकाश फैलाता है। (इदानीं सूर्यः क?) इस समय वह सूर्य कहां है? (कः चिकेत) यह कौन जानता है? (अस्य रश्मिः कतमां द्यां ततान) इसका प्रकाश अब किस द्युलोकपर फैला है?'

इस मंत्रका देवता 'सविता' है, इसका विशेषण यहांका 'असुर' पद है। तथा और देखिये—

### असुर देव सूर्य

हिरण्यहस्तो असुरः सुनीथः<br>
सुमृळीकः स्ववाँ यात्वर्वाङ्।<br>
अपसेधन् रक्षसो यातुधानान्<br>
अस्थाद्देवः प्रतिदोषं गृणानः॥ ऋ० १।३५।१०

'वह हाथमें सोना धारण करनेवाला, जीवन देनेवाला, उत्तम मार्गसे जानेवाला, (सु-मृळीकः) उत्तम सुख

देनेवाला (स्व-वान्) अपनी शक्तिसे रहनेवाला यह सूर्य हमारे पास आजाय। (प्रति-दोषं गृणानः) प्रत्येक रात्रीमें प्रशंसित होनेवाला यह सूर्य (यातुधानान् रक्षसः अपसेधन्) यातना देनेवाले दुष्टोंको दूर करता है।'

यहां 'रक्षः' शब्द नपुंसक लिंगमें है इसलिये यह निंद्य और हीन अर्थमें है। पुल्लिंगका 'राक्षस' पद संपूर्ण ऋग्वेद वाजसनेयी तथा काण्व यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेदमें किसी भी मंत्रमें नहीं है। 'रक्षः, रक्षांसि' ये नपुंसकलिंगी हीन अर्थके पद ही वेदमें प्रयुक्त हुए हैं। यहां 'यातुधानान् रक्षसः' यातना देनेवाले दुष्ट क्रूर कर्म करनेवालोंको दूर करनेवाला सूर्यदेव है ऐसा वर्णन है। यहांका 'रक्षः' पद पुल्लिंगमें होनेपर भी इसका यहां हीन अर्थ है।

## असुर इन्द्र

अर्चा दिवे बृहते शूष्यं वचः
स्वक्षत्रं यस्य धृषतो धृषन्मनः।
बृहच्छ्रवा असुरो बर्हणा कृतः
पुरो हरिभ्यां वृषभो रथो हि सः॥ ऋ० १।५४।३

'हे उपासक! तू इस तेजस्वी महान् इन्द्रके लिये उत्तम स्तोत्रका गान कर। जिस बलवान् इन्द्रका मन बलवान् तथा अपने निज क्षात्रबलसे युक्त है। यह कीर्तिमान जीवन शक्ति देनेवाला और शत्रुका नाश करनेवाला है। इसका यह बलवान् रथ घोडे जोतकर तैयार हुआ है।' इस मंत्रमें भी सूर्यदेवका विशेषण 'असु-र' आया है। तथा और—

## असुर रुद्र

त्वमग्ने रुद्रो असुरो महो दिवः। ऋ० २।१।६

'हे अग्ने! तू (दिवः महः असुरः) द्युलोकमें बडा बलवान् जीवनदाता रुद्र है।' यहां 'असुर' पद अग्निका विशेषण है। यहां भी इसका अर्थ (असु-रः) प्राणोंका बल बढानेवाला ऐसा है। और देखिये—

## असुर अग्नि वैश्वानर

पिता यज्ञानां असुरो विपश्चिताम्। ऋ० ३।३।४

'यज्ञोंका पिता, ज्ञानियोंको प्राणका बल देनेवाला' ऐसा 'असु-र' का अर्थ यहां है। इस मंत्रमें 'वैश्वानर अग्नि' देवताका विशेषण यह 'असुर' है। तथा—

*

घृतप्रसत्तो असुरः सुशेवो
रायो धर्ता धरुणो वस्वो अग्निः। ऋ० ५।१५।१

'यह अग्नि (घृतप्रसत्तः) घृतसे प्रसन्न होनेवाला, (असु-रः) बल देनेवाला (सु-सेवः) उत्तम सेवा करने योग्य, धनोंका धारण करनेवाला है।' यहां अग्नि देवताका वर्णन करनेके लिये यह 'असुर' पद आया है। और भी देखिये—

गावा चेतिष्ठो असुरो मघोनः। ऋ० ५।२७।१

'गौवोंके समेत रहनेवाले बलवान् और धनवान् अग्नि' का यहां वर्णन है। इसमें असुर शब्द बलवान् शक्ति प्रदाताके अर्थमें है।

## असुर वायु

अतूर्तपन्था असुरो मयो भूः। ऋ० ५।४२।१

'जिसका मार्ग प्रतिबंधरहित है, जो बल बढानेवाला है और सुख देनेवाला है।' यहां असुर पद वायु देवताका वर्णन कर रहा है, यह सुखदायी और बल देनेवाला अर्थात् हितकारी है। और भी देखिये—

## पूषा असुर

स्वस्ति पूषा असुरो दधातु नः। ऋ० ५।५१।११

'बल बढानेवाला पूषा देव हमें कल्याण प्रदान करे।' यहां 'पूषा' देवताका विशेषण 'असुर' है। अर्थात् यह जीवनका बल बढानेवाला पोषणकर्ता देव है। तथा—

## असुर पर्जन्य

अर्वाङेतेन स्तनयित्नुनेह्यपो
निषिञ्चन्नसुरः पिता नः॥ ऋ० ५।८३।६

'हे पर्जन्य! तू बिजलीकी गर्जना करता हुआ और जलकी वृष्टि करता हुआ हमारे समीप आ, तू हमारा जीवनदाता पिता ही हो।' यहां इस मंत्रमें, 'पर्जन्य' देवताका वर्णन 'असुर' पदसे किया है। तथा—

न्यग्निः सीददसुरो न होता
हुवानो अत्र सुभगाय देवान्॥ ऋ० ७।४०।२

'(देवान् हुवानः) देवोंको बुलाकर (सुभगाय) हमारा कल्याण करनेके लिये यह (असुरः अग्निः) बलवान् अग्नि यहां इस यज्ञशालामें बैठता है।' यहां अग्निका वर्णन यह 'असुर' पद करता है। और देखिये—

## असुर पुत्रकी इच्छा

अस्मे वीरो मरुतः शुष्म्यस्तु
जनानां यो असुरो विधर्ता ।
अपो येन सुक्षितये तरेम
अध स्वमोको अभि वः स्याम ॥ ऋ० ७।५६।२४

' हे ( मरुतः ) मरुतो ! ( अस्मे शुष्मी वीरः अस्तु ) हमें उत्तम बलवान् उत्साही वीर पुत्र होवे, जो ( जनानां विधर्ता असुरः ) लोगोंका विशेष उत्तम रीतिसे धारण करनेवाला बलवान् हो । जिस पुत्रकी सहायतासे (सुक्षितये) हमारा निवास सुखकारक हो और शत्रुका ( तरेम ) पराभव करके हम सब संकटोंसे पार हो जांयगे और अपने स्थानपर उत्तम रीतिसे रहेंगे । ' यहां अपने पुत्रका वर्णन असुर पदसे हुआ है । ' अपना पुत्र असुर हो ' अर्थात् बलवान हो । इतना उत्तम अर्थ असुरका है । तथा—

## असुर वरुण

अस्तभ्नाद् द्यामसुरो विश्ववेदा
अमिमीत वरिमाणं पृथिव्याः ।
आसीदद् विश्वा भुवनानि सम्राट्
विश्वेत् तानि वरुणस्य व्रतानि ॥ ऋ० ८।४२।१

' सर्वज्ञानी वरुणने द्युलोकको सुस्थिर किया, पृथिवीकी महत्ता उसीने बनायी, सब भुवनोंका वही सम्राट् हुआ है, ये सब वरुणके वर्णनीय कृत्य हैं । ' यहां विश्वके निर्माणकर्ताका वर्णन 'असुर ' पदसे हुआ है। तथा—

## असुर सोम

त्रीन् स्म मूर्ध्नो असुरश्चक्र आरभे
सत्यस्य नावः सुकृतमपीपरन् ॥ ऋ० ९।७३।१
सोमो मीढ्वाँ असुरो वेद भूमनः ॥ ऋ० ९।७४।७

' ( असुरः ) बलवर्धक सोम ( त्रीन् ) तीनों स्थानोंमें जाता है और नौकाके समान यह उत्तम कर्मकर्ताको दुःखसे पार करता है । ' ' इच्छा पूर्ण करनेवाला बलवान् सोम विशेष धन सत्कर्म कर्ताओंको देना जानता है । ' तथा—

हव एषां असुरो नक्षत द्यां । ऋ० १०।७४।२

' इनकी बलवान् पुकार द्युलोकमें भर जावे । ' यहां 'असुरः हवः ' यह ' असुर ' पद 'हवः ' अर्थात् प्रार्थनाका विशेषण है । जिसमें मानसशक्तिका बल है वैसी मानवोंकी पुकार आकाशमें भर जावे ।

इस तरह ऋग्वेदमें ' असुर ' पद अच्छे अर्थमें प्रयुक्त हुआ है । नाना देवताओंके विशेषणमें, अपने पुत्रका वर्णन करनेके लिये, इस तरह सर्वत्र अच्छे ही अर्थमें ' असुर ' पदका उपयोग ऋग्वेदमें दिखाई देता है । अब यही ' असुर ' पद ऋग्वेदमें असुरत्वके रूपमें देखिये–

## देवोंका बडा असुरपन

महद् देवानां असुरत्वं एकम् ॥ ऋ० ३।५५।१-२२

यह मंत्रभाग इस सूक्तके प्रत्येक मंत्रमें है। इनमेंसे नमूनेके लिये एक मंत्र देखिये—

देवस्त्वष्टा सविता विश्वरूपः
पुपोष प्रजाः पुरुधा जजान ।
इमा च विश्वा भुवनान्यस्य
महद्देवानां असुरत्वमेकम् ॥ ऋ० ३।५५।१९

' त्वष्टा देव विश्वरूप है और वह ( सविता ) अपनेमेंसे सब विश्वका प्रसव करता है, ( प्रजाः पुपोष ) प्रजाजनोंका पोषण करता है । ये सब भुवन इसीके हैं । यही देवोंका एकमात्र बडा सामर्थ्य है । ' परमात्मा ही सब देवोंमें बडा सामर्थ्यवान् है ऐसा यहां कहा है । यही ' असुरत्व ' है अर्थात् यही ' बडा भारी सामर्थ्य ' है, इस अर्थमें ' असुरत्व ' पद यहां आया है ।

अयं देवानां असुरो विराजति
वशा हि सत्या वरुणस्य राज्ञः ॥ अ० १।१०।१

' यह वरुण देवोंमें बलवान् होकर विराजता है । इस राजा वरुणकी गौ है यह सत्य है ।'

अपो निषिञ्चन्नसुरः पिता नः ॥ अ० ४।१५।१२

' जलकी वृष्टि करनेवाला ( असु—रः ) जीवनदाता मेघ हमारा पालनकर्ता है । '

तनूनपादसुरो भूरिपाणिः ॥ अ० ५।२७।१

' ( तनू–न–पात् ) शरीरका पतन न करनेवाला (असु-रः) प्राणोंका रक्षक अग्नि बहुत किरणोंसे युक्त है ।'

देवा ददत्वासुरं तद् वो अस्तु सुचेतनम् ।
युष्माँ अस्तु दिवे दिवे प्रत्येव गृभायत ॥
अ० २०।१३५।१०

' देव आपको बल देवें और वह बल आपको उत्तम चेतना देनेवाला हो, आपको यह बल प्रतिदिन प्राप्त होता रहे । ' यहां ' असुर ' पद बलवाचक है ।

**महत् तद् वृष्णो असुरस्य नामा**
**विश्वरूपो अमृतानि तस्थौ ॥** ऋ० ४।८।३

'वृष्टि करनेवाले जीवनदाता परमात्माका यश बडा विशाल है। वह विश्वरूप होकर अमर शक्तियोंका धारण करता है ।'

**वपूंषि कृण्वन् असुरस्य मायया ॥** ऋ० ६।७२।१

' ( असुरस्य मायया ) बलवान परमात्माकी शक्तिसे वह अनेक शरीरोंकी रचना करता है । '

**महस्पुत्रासो असुरस्य वीरा**
**दिवो धर्तारो उर्विया परिख्यन् ।** ऋ० १८।१।२

' परमेश्वरके पुत्र जो बलवान् शासकके वीर हैं जो विश्वका धारण करते हैं, वे सबके कार्य देखते हैं । ' इस प्रकार असुर पद अच्छे अर्थमें वेदमें प्रयुक्त है ।

इस तरह हम ऋग्वेदमें ' असुर ' पद अच्छे अर्थमें देखते हैं, तथापि वेदमें बुरे अर्थमें भी ' असुर ' पदका प्रयोग थोडे स्थानोंपर स्पष्ट रीतिसे दीखता है, देखिये—

**कस्ते भागः किं वयो दुध्र खिद्वः**
**पुरुहूत पुरूवसोऽसुरघ्नः ।** ऋ० ६।२२।४

' हे ( खिद्वः ) शत्रुको खेद उत्पन्न करानेवाले ( पुरुहूत पुरूवसो ) हे बहुतोंद्वारा प्रशंसित और बहुत धनवाले इन्द्र ! हे ( दु-ध्र ) दुःसह अत्यंत शूर इन्द्र ! यज्ञमें (असुर-घ्नः कः ते भागः) असुरोंका नाश करनेवाला तुम्हारा कौनसा कार्य है और ( किं वयः ) अन्य भी कौनसा यज्ञमें देना है । ' यहां 'असुर-घ्न ' पद असुरोंका नाश करनेका कार्य बता रहा है, इसी तरह—

**प्राग्नये विश्वशुचे धियंधेऽसुरघ्ने**
**मन्म धीतिं भरध्वम् ।** ऋ० ७।१३।१

' सबको प्रकाश देनेवाले, बुद्धि तथा कर्मका धारण करनेवाले और ( असुर-घ्ने अग्नये ) असुरोंका नाश करनेवाले अग्निकी स्तुति करो । ' यहां अग्निको असुर विनाशक कहा है तथा—

**अमित्रहा वृत्रहा दस्युहन्तमं**
**ज्योतिर्जज्ञे असुरहा सपत्नहा ।** ऋ० १०।१७०।२

' अमित्र, वृत्र, असुर, सपत्न आदिकोंका नाश करनेवाला सूर्य दस्युनाशक ज्योति फैलाता है । ' यहां ' असुर-हा ' पद है । वह असुरोंका नाश सूर्य करता है । ऐसा भाव बताता है ।

**असुरक्षयणं वधं ।** अ० ११।१२।१०-१३

' असुरनाशक वधकारक शस्त्र ' यहां असुरोंका नाश लिखा है। अर्थात् ये दुराचारी दुष्ट डाकू हैं। शब्दका उच्चारण एक जैसा होनेपर भी ' असु—र ' यह पद अच्छे अर्थमें है और ' अ-सुर ' यह पद बुरे अर्थमें है। दोनोंका उच्चारण समान ही होता है तथापि ये दो पद विभिन्न हैं।

यहांतक हमने असुर पदका अच्छा अर्थ है यह वेदमंत्रोंमें देखा। पर 'असुर' पदका बुरा भी अर्थ है और वह प्रसिद्ध है इसलिये उसके अधिक उदाहरण देखनेकी यहां आवश्यकता नहीं है । अब हम ' दानव ' पदके अर्थका विचार करते हैं—

## दानव

' दानव ' का अर्थ ' क्रूरकर्मा राक्षस ' ऐसा एक ही है । यह पद ' दान् ' धातुसे बना है। ' दान् छेदने, खण्डने आर्जवे ' अर्थात् ' दान् ' धातुके अर्थ ( १ ) छेदन करना, काटना, छिन्न विछिन्न करना, ( २ ) खण्ड-खण्ड बनाना, ( ३ ) सीधा करना, सरल बनाना ' ये हैं। इनमें पहिले दो अर्थ काटने तोडनेका भाव बता रहे हैं, पर तीसरा अर्थ ( आर्जव ) ऋजुता, सरलता करना है। यह अच्छा अर्थ है । काटकर सीधा बनाना यह अर्थ भी बुरा नहीं है । काटना भी अच्छा होता है । ये अर्थ देखनेसे दानवके धातुका अर्थ अच्छा भी है। सरल सीधा बनाना, लोगोंको अच्छे मार्गपर चलाना, जनतामें ऋजुता स्थापन करना यह अर्थ अच्छा है । इसके लिये काटना आवश्यक भी हो सकता है । पर काटनेके अन्दरका क्रूरताका भाव आगे और अधिक बढ गया इससे आगे इसका बुरा अर्थ होने लगा ।

' राक्षस ' का अर्थ प्रारंभमें 'संरक्षक' था, पश्चात् बुरा अर्थ हुआ। वैसा ही ' दान् ' धातुका अर्थ ( आर्जव ) ' सरल सीधा करना ' अर्थ था, सीधा बनानेके लिये काटनेकी आवश्यकता रहती है, वहांतक काटना भी अच्छा परिणाम करनेवाला था । परंतु पश्चात् काटना ही रहा और अच्छा सरल बनाना दूर हुआ, इससे इसका पहिला

